# महर्षि महेश योगी वैदिक विश्वविद्यालय

**स्थापत्यवेद में**

**पी-एच. डी. (विद्या-वारिधि)**

**हेतु प्रस्तुत**

**शोध-प्रबन्ध**

**:: शीर्षक ::**

# सूत्रधारमण्डन कृत राजवल्लभ का आधुनिक परिप्रेक्ष्य में परिशीलन

शोधकर्ता

**देवेन्द्र जैन**

:: शोध-सहनिर्देशक ::

**डॉ. डी. पी. पारे**

::शोध-निर्देशक::

**डॉ. निलिम्प त्रिपाठी**

**महर्षि महेश योगी वैदिक विश्वविद्यालय**

**भोपाल**

2014

# महर्षि महेश योगी वैदिक विश्वविद्यालय

स्थापत्यवेद में

पी-एच. डी. (विद्या-वारिधि)

हेतु प्रस्तुत

**शोध-प्रबन्ध**

:: शीर्षक ::

## सूत्रधारमण्डन कृत
## राजवल्लभ
## का आधुनिक परिप्रेक्ष्य में
## परिशीलन



शोधकर्ता

**देवेन्द्र जैन**




:: शोध-सह निर्देशक ::

**डॉ. डी. पी. पारे**

::शोध-निर्देशक::

**डॉ. निलिम्प त्रिपाठी**

**महर्षि महेश योगी वैदिक विश्वविद्यालय**

**भोपाल**

2014

# महर्षि महेश योगी वैदिक विश्वविद्यालय

स्थापत्यवेद में

पी-एच. डी. (विद्या-वारिधि)

हेतु प्रस्तुत

## शोध-प्रबन्ध

:: शीर्षक ::

# सूत्रधारमण्डन कृत
# राजवल्लभ
# का आधुनिक परिप्रेक्ष्य में
# परिशीलन



शोधकर्ता

देवेन्द्र जैन




:: शोध-सहनिर्देशक ::

डॉ. डी. पी. पारे

::शोध-निर्देशक::

डॉ. निलिम्प त्रिपाठी

महर्षि महेश योगी वैदिक विश्वविद्यालय

भोपाल

2014

## घोषणापत्र

मैं यह शपथ पूर्वक घोषित करता हूँ कि प्रस्तुत शोधप्रबन्ध जिसका शीर्षक " सूत्रधार मण्डन कृत राजवल्लभ का आधुनिक अभियान्त्रिक दृष्टि में परिशीलन" है, संदर्भ ग्रन्थ पर आधारित मेरा मौलिक शोध कार्य है। मैं यह भी घोषित करता हूँ कि यह शोधकार्य मैंने किसी भी विश्वविद्यालय या संस्थान में किसी भी उपाधि आदि की प्राप्ति हेतु प्रस्तुत नहीं किया है।

## घोषणापत्र

मैं यह शपथ पूर्वक घोषित करता हूँ कि प्रस्तुत शोधप्रबन्ध जिसका शीर्षक **"सूत्रधार मण्डन कृत राजवल्लभ का आधुनिक अभियान्त्रिक दृष्टि में परिशीलन"** है, संदर्भ ग्रन्थ पर आधारित मेरा मौलिक शोध कार्य है। मैं यह भी घोषित करता हूँ कि यह शोधकार्य मैंने किसी भी विश्वविद्यालय या संस्थान में किसी भी उपाधि आदि की प्राप्ति हेतु प्रस्तुत नहीं किया है।

**देवेन्द्र जैन**
शोधकर्ता का नाम

# प्रमाणपत्र

यह प्रमाणित किया जाता है कि प्रस्तुत शोध-प्रबन्ध जिसका शीर्षक "सूत्रधार मण्डन कृत राजवल्लभ का आधुनिक अभियान्त्रिक दृष्टि में परिशीलन" है, देवेन्द्र जैन द्वारा संदर्भ ग्रन्थों पर आधारित मौलिक शोध कार्य है, जो कि मेरे निर्देशन में सम्पन्न किया गया है। मैं यह भी प्रमाणित करता हूँ कि यह शोध कार्य किसी भी विश्वविद्यालय या संस्थान में किसी भी उपाधि प्राप्ति हेतु प्रस्तुत नहीं किया गया है।

::शोध-निर्देशक::
**डॉ. निलिम्प त्रिपाठी**
**महर्षि महेश योगी वैदिक विश्वविद्यालय**
**भोपाल**

:: शोध-सहनिर्देशक ::
**डॉ. डी. पी. पारे**
D. P. Pare
(D. P. PARE)
2-5-14

अग्रेषित
16.9.15

## महर्षि वेद विज्ञान

इस प्रकार महर्षि वेद विज्ञान पूज्य महर्षि जी द्वारा दृष्ट वह ज्ञान एवं तकनीक है, जिसके द्वारा प्रत्येक व्यक्ति वेद के सम्पूर्ण ज्ञान को अपनी सरल सहज चेतना में अनुभव कर तथा वैदिक वाङ्मय द्वारा वैज्ञानिक रूप से बुद्धि के स्तर पर समझकर एवं अपने अनुभवों को पुष्टकर जीवन के प्रत्येक स्तर पर प्रयोग में लाकर स्वयं के, समाज के, राष्ट्र के एवं विश्व के जीवन को सफल बना सकता है। महर्षि वेद विज्ञान चेतना का वह विज्ञान है जिसे प्रायोगिक पक्ष भावातीत ध्यान द्वारा सरलता से अनुभव किया जाता है, जो पूज्य महर्षि जी ने भावातीत ध्यान के अनुभवों की विभिन्न विश्वविद्यालय के वैज्ञानिकों द्वारा पुष्टि के उपरान्त भावातीत ध्यान के आधारभूत सिद्धान्तों को महर्षि वेद विज्ञान अर्थात् चेतना विज्ञान के रूप में स्थापित किया है। इसके लिए उन्होने शाश्वत वैदिक वाङ्मय को प्रत्येक की चेतना मे निहित आत्मा के स्पन्दनों की अभिव्यक्ति के रूप मे प्रदर्शित किया है।

वैदिक वाङ्मय आत्म चेतना के स्पंदन है, वाङ्मय का प्रत्येक स्पंदन आत्मा का स्पंदन है, चेतना का स्पंदन आत्मा की अभिव्यक्ति है, अव्यक्त आत्मा का व्यक्त रूप है।

## द्रष्टा का पूर्ण प्रयोजन

बुद्धि अपनी वृत्तियों के सहारे अपनी तरंगों में तरंगित होती हुई आत्म सागर का रूप ले लेती है, बुद्धि आत्मवान होकर आत्मा का अनुभव करती हुई, आत्मा के स्वभाव को अपनी वृत्तियों में व्यक्त करने लगती है, मन की वृत्तियों में उभरती हुई इंद्रियों के रूप में शरीर के रूप में व्यवहार के रूप में आत्म चेतना लहराने लगता है, जीवन में पूर्णता लहराने लगती है, इस प्रकार ध्यान और ज्ञान के संयुक्त विधान से द्रष्टा का पूर्ण प्रयोजन सिद्ध होता है ।

## विश्व ब्रह्माण्ड का आत्मा से संबन्ध

व्यवहार में ज्ञान शक्ति और आनन्द का सागर लहराने लगता है, प्रकृति के नियम जो समस्त विश्व ब्रह्माण्ड का नियमन करते हैं, वे इसी विधान से करते हैं, आत्मा के नियम अर्थात आत्मा के स्वभाव का प्रवाह चेतना आत्मा की वृत्तियाँ अखंड, अनंत, अव्यक्त को व्यक्त करती हुई एक अनंत शांत चेतना सागर में अर्थात विश्व ब्रहमाण्ड को प्रवाहित करती रहती है यही आत्मा के स्वरूप में ब्रह्मत्व की जागृति है।

### संहिता

**संहिता** :– ऋषि, देवता, छन्द इकट्ठा रखने के यौगिक गुण को संहिता कहते हैं, इसमें ज्ञाता ज्ञान व ज्ञेय के एकीकरण की संहिता है, वैसे तो संहिता की व्याख्या में संधि को भी लिया गया है, संधि में वेद का ब्रह्म क्षेत्र भी आता है, मंत्रों के आनुपूर्वी कमिक प्रवाह का पाठ है रिद्धि–सिद्धियों का क्षेत्र है, सब संधियों से परिपूर्ण है, ऋचाओं के बीच की, सूक्त के बीच की, मण्डलों के बीच की, जो संधियां है, जहाँ परिवर्तन होता है, यही क्षेत्र प्रकृति के नियमों का क्षेत्र है, यही संहिता है, ऋषि देवता छन्द की संहिता पूर्ण ज्ञान वेद है, संपूर्ण वेद संहिता है, एक को समझना तीन को समझना है, द्रष्टा दर्शन दृश्य तीन सत्ताओं का अनुभव करती है ।

### छन्द

**छन्द**- ज्ञेय, आच्छादन करने का गुण,रखने का गुण छन्द में पाया जाता है, इन तीनों को मिलाकर एक करना, एक को अनेक, संकुचित करना, विस्तार करना, ऋषि देवता छन्द का इकट्ठापन, संहिता पूर्ण ज्ञान है, क्योंकि इसमें आध्यात्म आधि दैविक और आधि भौतिक तीनों स्तर के ज्ञान को प्राप्त करते हैं, यह पूर्ण ज्ञान अव्यक्त रूप में आत्मा है, और व्यक्त रूप में वेद है, समस्त ब्रहमाण्ड की अनेकताओं को संपूर्ण रूप से प्राप्त करने के लिए ऋषि, देवता, छन्द के तीन गुणों को संहिता के रूप में समझना और

संहिता को ही अपनी आत्मा जानना और संहिता की समस्त वृत्तियों को अपनी ही आत्मा की वृत्तियों के समान जानना, व अनुभव करना, उनके प्रयोग में अभ्यास करके सर्वसमर्थ चेतनावान होकर पूर्ण जीवन का आनन्द लेना यह आत्मा का ज्ञान–विज्ञान है, यह आत्मा ही विज्ञान है, यह वेद विज्ञान है, ब्रह्म विज्ञान है, पूर्ण विज्ञान है। 'पूर्ण ज्ञान का दर्शन' 'अ'ऋग्वेद का प्रथम अक्षर है, अ में ही पूरा ऋग्वेद लहराया है ।

'ऋचो अक्षरे परमे व्योमन'

अ में ही वेदों की सत्ता है अ में ही संपूर्ण वेद वाणी की सत्ता है। अ में ही सपूर्ण प्रकृति के नियमों की सत्ता है, अ कहने से ही पूरा मुख खुलता है, अ के भीतर पूर्णता का विस्तार है। अ पूर्ण वेदवाणी का शांति प्रवाह है, अ आत्मा की अभिव्यक्ति है, अ ज्ञान की व्यक्त अव्यक्त दोनों सत्ताओं का विलक्षण समन्वय है, आत्मा की ज्ञान रूपता अनंत सामर्थ्य अनंत ऐश्वर्य, अनंत ऐश्वर्य रूपता की अव्यक्तता तथा व्यक्त दोनों के विलक्षण समन्वय की अभिव्यक्ति अ में है, अ वृहद रूप है पूर्ण ज्ञान रूप है, अ ज्ञान का पूर्ण रूप है जैसे बीज से अंकुर उत्पन्न होता है, और उसमें ,फल,फूल सब समाए रहते है। वैसे ही अ की सत्ता है।

## भावातीत ध्यान का स्वरूप एवं चेतनाः–

परम् पूज्य महर्षि महेश योगी ने 1957 में भावातीत ध्यान शैली की प्रकिया को विश्व के सम्मुख प्रस्तुत किया जो सरल स्वाभाविक और प्रयासहीन है,जिसके द्वारा प्रत्येक व्यक्ति में चेतना की उन उच्चतर अवस्थाओं की सृजनात्मक शक्ति का विकास हो सके, जो उनमें सदा से ही निहित है। यह ध्यान हमारे सामने यह संदेश लेकर आया है कि चेतना की उच्चतर अवस्थाओं का विकास ही सारी समस्याओं का एकमात्र निराकरण है। महर्षि जी, का यह संदेश, कि जीवन आनन्द है, इस तथ्य की सराहना लोग तब

करने लगे जब पूरे विश्व भर में अनेक लोग भावातीत ध्यान का अभ्यास करने लगे। लोगो ने अनुभव किया कि भावातीत ध्यान के नियमित अभ्यास से स्वास्थ्य में सुधार, उद्यम में अधिकतर सफलता, बुद्धि में विकास और पारिवारिक जीवन में सुधार आया है। महर्षि जी ने सदैव ही अपने पन के द्वारा हमें यह संदेश दिया है कि भावातीत ध्यान की प्रक्रिया कमबद्ध है, और वैज्ञानिक शोधों द्वारा प्रमाणित है इसके अभ्यास से मन विचारो के सूक्ष्मातिसूक्ष्म स्तर का अनुभव करके जब विचारो के स्रोत तक पहुँचता है, तब वह अपने अंदर उस असीमित बोध,शुद्ध, स्व और पूर्ण सत्य को जानने लगता है, जहॉ से प्रकृति के नियम समस्त व्यक्तिगत जीवन की प्रक्रिया का संचालन और शासन करते हैं। संक्षेप में हम कह सकते हैं कि भावातीत ध्यान एक अनुभव है , जैसे प्रेम, आनन्द और सुख मन के भिन्न–भिन्न अनुभवों की अभिव्यक्ति है वैसे ही भावातीत ध्यान भी मन की एक अनुभूति है, विशेष रूप से भावातीत ध्यान एक ऐसी प्रक्रिया है जिसके द्वारा मन और शरीर के बीच गहरा सह सम्बन्ध स्थापित हो जाता है जो कि हमें उस स्तर तक ले जाता है, जहॉ पर हमारे मन का सीधा सम्पर्क विचारों के स्रोत से हो जाता है। विचारों का स्रोत ही शुद्ध बुद्धि का क्षेत्र है, जिसे दूसरे शब्दों में भावातीत चेतना या तुरीय चेतना भी कहते है । मनुष्य सैकड़ों विचारों का अनुभव प्रतिदिन करते हैं। लेकिन ये विचार कहॉ से उत्पन्न होते है ? ये हमारे अन्दर ही कही से उत्पन्न होते हैं ? यह क्षेत्र या स्रोत हमारे अन्दर है जो इन सभी विचारों और उनकी कियाओं के लिये उत्तरदायी है,चूंकि हमारे सारे विचार बुद्धि ,सृजनात्मकता और शक्ति के कुछ अंश से पोषित है, इसलिये अनंत बुद्धि, सृजनात्मकता और शक्ति विचारों के स्रोत में ही है। यही विचारों के स्रोत या भावातीत चेतना के विशिष्ट गुण है । हम कह सकते हैं कि भावातीत ध्यान एक मानसिक प्रक्रिया है जिसके द्वारा हम भावातीत चेतना के उस स्तर तक पहुँचते है,जहॉ पर हम अनन्त किया शक्ति, बुद्धि और सृजनात्मकता के स्रोत का अनुभव करते हैं। इस अनुभव के फलस्वरूप हम शक्ति, सृजनात्मकता बुद्धिमत्ता के इस क्षेत्र को अपने अन्दर आनन्द पाने के योग्य हो जाते है। परिणामस्वरूप हम अपने दैनिक जीवन में अधिक बुद्धिमान, सृजनात्मक और शक्तिवान बन जाते है।

## भावातीत ध्यान का इतिहास

भावातीत ध्यान उतनी ही प्राचीन तकनीक है जितना कि ऋग्वेद मानवीय अनुभव का प्राचीनतम अभिलेख। दुर्भाग्यवश ध्यान और विभिन्न प्रकार के योग का लोगों ने स्थूल स्तर से गलत अर्थ लगाया और पूर्वकाल में लोगों ने इसका दुरुपयोग भी किया। महर्षि महेश योगी ने युग की इस विधि ध्यान को वैज्ञानिक और क्रमबद्ध रूप में, हमारे सम्मुख शुद्ध रूप में लाकर अधिक प्रभावशाली और सर्वसुलभ बनाकर इस ज्ञान का पुनरुत्थान किया है।उन्होने इस विधि को सम्पूर्ण विश्व के समक्ष प्रस्तुत किया और लाखों लोग इसका अभ्यास करके लाभान्वित हुये। महर्षि जी ने भावातीत ध्यान को सभी प्रकार की सीमाओं रहस्यवादिता और धर्मो की सीमाओं से बाहर कर हमारे सम्मुख प्रस्तुत किया। इसका किसी धर्म, विश्वास और आहार से कोई सम्बन्ध नहीं है। ध्यान एक सरल मानसिक प्रक्रिया है और यह बहुत ही आनन्द दायक है, इसलिये इसे प्रयासहीन तकनीक कहते हैं ।

## भावातीत ध्यान क्यों कहते हैं:

भावातीत का अर्थ है परे जाना यथार्थ में हम ध्यान में क्या करते है, हम एक विचार का अनुभव करते हैं। जैसे हम सब जानते है कि सोचना प्रयासहीन प्रक्रिया है । बचपन से ही हम विचारों को सोचना आरम्भ करते है। मानवीय मस्तिष्क एक ऐसी अद्‌भुत स्वचालित मशीन है जिसे किसी ऊर्जा की आवश्यकता नहीं पड़ती है। यह बहुत ही सरल है मात्र आपको विचार के लिये बटन दबाना है और सोचने की प्रक्रिया आरम्भ हो जायेगी। लेकिन ये विचार केवल स्थूल चेतन स्तर के ही विचार होंगे । भावातीत ध्यान के अभ्यास के लिये सोचने की यह स्वचालित प्रकृति बहुत ही महत्वपूर्ण है विचार हमारे अन्दर ही कहीं से विकसित होते है, बोध का वह शांत स्तर जहां से विचार उत्पन्न होते है, उस स्तर को हम विचारों का स्रोत नाम देते है। लेकिन मन की प्रकृति ही चंचल है और जब हम बहुत सारे विचारों को सोचते हैं तो करोड़ों की संख्या में स्नायु संस्थान में जो न्यूरॉन्स (मस्तिष्क की इकाइयां) होते है, उनमें से लाखों की संख्या में न्यूरॉन्स प्रज्वलित होते रहते है जिन्हें पार्श्व ध्वनि कहते हैं।

## भावातीत ध्यान में क्या करते हैं

हम कमबद्ध और स्वचालित प्रकिया के द्वारा इस ध्वनि को कम करते हुये शांति की अवस्था तक ले जाते है। जब मन इस शान्त स्थिति का अनुभव करता है तब न्यूरॉन्स की कम उत्तेजना के कारण मन और शरीर को गहन विश्राम प्राप्त होता है क्योंकि मन और शरीर में घनिष्ठ सम्बन्ध है ।

इस अवस्था को विश्रामपूर्ण जाग्रति की अवस्था कहते है। इस गहन विश्राम के परिणाम स्वरूप स्वभावतः यह हमारे स्नायु संस्थान को तनाव और थकान से मुक्ति दिलाता है।

## भावातीत चेतना

अब तक यह स्पष्ट हो गया है कि भावातीत ध्यान के अभ्यास से हम भावातीत चेतना की स्थिति तक पहुॅच सकते है । लेकिन यहॉ पर स्वाभाविक रूप से यह प्रश्न उत्पन्न होता है कि भावातीत चेतना वास्तव में क्या है? जब हम इस स्थिति तक पहुॅचते हैं, तब हमें कैसा अनुभव होता है ?

प्रायः हम चेतना को तीन अवस्थाओं से परिचित है, जिनका अनुभव हम प्रतिदिन करते है :–

1) **जाग्रति की चेतना** :– जब हमारा मन और शरीर दोनों कियाशील रहते है ।

2) **स्वप्न की चेतना** :– जब हमारा मन और शरीर आंशिक रूप से कियाशील रहते है ।

3) **सुषुप्ति की चेतना** :– जब हमारा मन और शरीर दोनों कियाशील न रहकर विश्राम की अवस्था में रहते है ।

**भावातीत चेतना**:– चेतना की चतुर्थ अवस्था है। इस अवस्था की विशेषता यह है कि इसमें हम मानसिक रूप से पूर्ण सजग और शारीरिक रूप से गहन विश्राम की अवस्था में रहते है इसीलिये इस अवस्था को विश्राम पूर्ण जाग्रति की संज्ञा दी गई है।

अब यहाँ पर यह प्रश्न पूछा जा सकता है कि अगर चेतना की यह अवस्था स्वाभाविक रूप से हमारे अन्दर विद्यमान है, तो प्रत्येक व्यक्ति इसका अनुभव क्यों नहीं कर सकता है ? इसका उत्तर यह है कि इसका अनुभव करने के लिये हमें एक तकनीक की आवश्यकता है और महर्षि जी ने मानव कल्याण के लिये वैज्ञानिक तकनीक देकर इसको इतना सरल बना दिया है कि प्रत्येक व्यक्ति की पहुँच इस तक हो सकती है।

## भावातीत ध्यान की तकनीक

भावातीत ध्यान की तकनीक में हम मन को उस अवस्था में स्थापित करते है, जहाँ पर कि विचार इसमें होई विध्न नहीं डालते है। जब हमारा मन किसी भी विचार से परेशान नहीं होता है, तब वह पूर्ण शांति और विश्राम के क्षेत्र में स्थित हो जाता है। प्रारंभ में जब व्यक्ति भावातीत ध्यान का अभ्यास करना शुरू करता है, तब मन की इस अवस्था का अनुभव एक दो सेकेण्ड तक ही रहता है, धीरे–धीरे व्यक्ति अभ्यास से इस अवस्था का अनुभव एक दो मिनट तक करने लगता है और अधिक अभ्यास से और अधिक समय तक इसका अनुभव करने लगता है। जब मन भावातीत चेतना के स्तर तक पहुँचता है हम अपने अन्तःकरण में पूर्ण आनन्द का अनुभव करते है। यही वह अवस्था है जब हम अनन्त किया शक्ति सृजनात्मकता और बुद्धिमता से अपने को लाभान्वित करना शुरू करते हैं जो कि हमारे अन्तःकरण में पहले से ही रहता है और भावातीत ध्यान का उद्देश्य भी यही है।

## भावातीत ध्यान से मानसिक लाभ

मनोवैज्ञानिकों के अनुसार मनुष्य केवल 5 से 15 प्रतिशत अपने मस्तिष्क की क्षमता का उपयोग करता है इसका अर्थ यह हुआ कि हम केवन 5 से 15 प्रतिशत ही प्रभावशाली रहते हैं । भावातीत ध्यान के द्वारा हमारा सीधा सम्पर्क शेष 45 से 95 प्रतिशत मानसिक क्षमता से भी होता है, जिसका प्रयोग हम साधारण रूप से नहीं करते है। भावातीत ध्यान के प्रतिदिन 15 से 20 मिंनिट प्रातः एवं सायं अभ्यास करने से हम मानसिक रूप से उन्नत होते है। इस प्रक्रिया के द्वारा हमारे मन का विकास होता है और हमारा बोध विस्तृत होता है ।

**मानसिक लाभ के अन्य परिणाम निम्नलिखित हैं :–**

1 सीखने की क्षमता में वृद्धि

2 समस्या सुलझाने की गति में सुधार

3 शैक्षणिक योग्यता में सुधार

4 उत्पादकता में वृद्धि

5 कार्यक्षमता में वृद्धि

6 कार्य संतुष्टी में वृद्धि

7 आपसी सम्बन्धों में सुधार

8 स्पष्ट और बाधा रहित विचार

## भावातीत ध्यान से शारीरिक लाभ

विश्राम किसी भी शारीरिक क्रिया की कुंजी है। शरीर को जब विश्राम मिलता है तो स्वतः ही वह उत्तम स्वास्थ्य और नव जीवन प्राप्त करता है। इसका अनुभव हम रात्रि में करते है, जब हम सोते है तो थकान और तनावों का बहुत सा अंश विश्राम से निकल जाता है हालाकि रात्रि की नींद थकान और तनावों को निकाल देती है, लेकिन विश्राम की यह स्थिति गहन दबे हुये तनावों को निकालने के लिये पर्याप्त नहीं है।

इन तनावों को दूर करने के लिये हमें गहनतम् विश्राम की आवश्यकता होती है । भावातीत ध्यान स्नायु संस्थान को पूर्ण विश्राम देता है ।

**जिसके परिणाम निम्नलिखित हैं** :–1. शारीरिक अनुकूलता में वृद्धि 2. मनोवैज्ञानिक अनुकूलता में वृद्धि 3. सामाजिक अनुकूलता में वृद्धि 4. स्वास्थ्य में सुधार। 5. तनाव और चिन्ता में कमी।

**मन और शरीर का लाभ** :– भावातीत ध्यान से स्नायु संस्थान अधिक स्थिर हो जाता है, जिसके परिणाम स्वरूप मन और शरीर के बीच उच्च स्तरीय गहन सह–सम्बन्ध स्थापित हो जाता है ।

इनके प्रमुख लाभ निम्न हैं :–

1. तीव्रतर प्रतिकिया समय 2. उद्वेग में कमी 3. अनिद्रा से मुक्ति 4. व्यक्तित्व का सर्वांगीण विकास 5. सृजनात्मकता में वृद्धि 6. ऊर्जा का उच्च स्तरीय प्रयोग– जिसका परिणाम संतुलित और उत्तम स्वास्थ्य है।

## उपलब्धियां:

पिछले 50 वर्षों से भावातीत ध्यान पर विश्व स्तरीय कार्यक्रमों द्वारा मानव ने जीवन के प्रत्येक क्षेत्र में अनगिनत सफलतायें प्राप्त की हैं। व्यक्तिगत जीवन के अतिरिक्त भावातीत ध्यान के सामूहिक अभ्यास में इतनी क्षमता है कि वह समस्त समाज को प्रभावित करके विश्वभर में सकारात्मक प्रवृत्तियों को विकसित कर सकता है।

## वास्तु परिचय

सूत्रधार मंडन द्वारा रचित राजवल्लभ, वास्तुविद्या में अपना महत्वपूर्ण स्थान रखता है। उत्तर भारत के शिल्पी वर्ग में यह एक ग्रन्थ के रूप में मान्य है। इस ग्रन्थ अनेक टीकाएँ उपलब्ध हैं।

इस ग्रन्थ में १४ अध्याय हैं। इस ग्रन्थ का पहला अध्याय मिश्रक लक्षण है जिसमें भूमि चयन, परीक्षण, मुहूर्त तथा माप की विधि का वर्णन है। दूसरा अध्याय वास्तुलक्षण है, इसमें वास्तु पुरुष की उत्पत्ति, विभिन्न उपयोग हेतु वास्तु पद विन्यास तथा मर्म स्थान का वर्णन है। तीसरा अध्याय आयादि लक्षण है, इसमें निर्माण क्षेत्र ज्ञात करने के लिए आयादि सूत्रों का वर्णन है। चौथा अध्याय- नगर, वापी, कूप, तटाक, कुण्ड आदि के लक्षण का वर्णन है। पाँचवां अध्याय- राजगृह निवेश आदि लक्षण है, इसमें राजमहल में विभिन्न कक्षों के नियोजन के बारे में बताया है। छठवाँ अध्याय- एकशाल, द्विशाल गृह लक्षण है। सातवाँ अध्याय में दो शाला, तीन तथा चार शाला वाले घरों का वर्णन है। आठवाँ अध्याय- शयन, सिंहासन, छत्र, गवाक्ष, सभाष्टक, वेदिका तथा दीप स्तम्भ प्रमाण लक्षण है। नवाँ अध्याय- राजगृह आदि के लक्षण बताएँ हैं। दसवाँ अध्याय- गणित क्षेत्राद्भुतलक्षण है, इसमें ज्यामिति के विभिन्न आकारों को बताया है। ग्यारहवाँ अध्याय-दिन शुद्धि, गृहनिवेश, गृहप्रवेश तथा विवाह-मुहूर्त लक्षण है।

बारहवाँ अध्याय- गोचरदिनरात्रिस्वरोदयचक्र मातृकाशकुनलक्षण है। तेरहवाँ अध्याय ज्योतिष लक्षण है तथा अन्तिम चौदहवाँ अध्याय शकुन लक्षण है।

इस प्रकार से राजवल्लभ ग्रन्थ वास्तु के विभिन्न आयामों को अपने में समेटे एक अद्‌भुत ग्रन्थ है। इस शोध प्रबन्ध में हम आधुनिक परिप्रेक्ष्य में इसका परिशीलन करने का प्रयास करेंगे।

व्यक्ति जिस मकान में रहता है, जहाँ पर काम करता है, उसका इन सब बातों पर गहरा प्रभाव पड़ता है। यह सब उसके निर्णय लेने की क्षमता को प्रभावित करते है। निर्णय सही हो, सही समय पर हो तो जिस लक्ष्य को निर्धारित किया हो, जो कार्य सोचा है, उसे प्राप्त करने में आसानी होती है। लक्ष्य प्राप्त करने से, सफलता प्राप्त करने से उत्साह बढ़ता है, अर्थ अर्थात् धन की प्राप्ति होती है, जिससे समृद्धि आती है। धर्म से कमाया गया अर्थ या धन अपने साथ सुख व शान्ति लाता ही है। जिससे व्यक्ति का उत्तरोतर विकास होता है। जिसके कारण वह सन्तुष्ट होकर सबके साथ मिलजुल कर, भाईचारे का व्यवहार करता है, तथा बदले में भी वही पाता है, सीधे शब्दों में कहें तो व्यवहार कुशल होता है, झुझंलाता नहीं है, कड़वा नहीं बोलता है। यह सब उसके विकास में सहायक होते हैं। परिवार और अधिक खुश रहता है, परिवार के जनों की इच्छाओं की पूर्ति होती है, जिससे वे भी खुश रहते हैं। इस प्रकार हम देखते हैं कि वास्तु के अनुसार निर्मित किए गए निवास में व्यक्ति के रहने से वह स्वयं तथा परिवार प्रसन्न रहता है तथा बाधारहित सफलता पाता है। व्यक्ति, परिवार, समाज, नगर, प्रान्त तथा देश प्रगति करता है, शान्ति का अनुभव करता है, सन्तुष्ट होता है, स्वस्थ रहता है तथा इससे आगे हम देखते हैं तो पूरा विश्व ही खुशहाली की ओर बढ़ता है। अस्तु।

**इस शोधप्रबन्ध की उपयोगिता**

जैसा कि हम जानते हैं कि सूत्रधार मण्डन द्वारा राजवल्लभ ग्रन्थ की रचना की गई है। सूत्रधार मण्डन द्वारा ही मंदिर निर्माण हेतु प्रासाद मण्डन ग्रन्थ की रचना की गई। इन्होंने ने ही मूर्ति कला पर रुप-मण्डन ग्रन्थ की रचना की। आज के समय की आवश्यकता है कि किस प्रकार कालजयी वास्तुकला को आज के समय में उपयोगी बनाया जाए। इस शोध प्रबन्ध के माध्यम से राजवल्लभ ग्रन्थ को आधार बनाकर आधुनिक समय के परिप्रेक्ष्य में इसका परिशीलन किया जाएगा।

# सूत्रधारमण्डन कृत
# राजवल्लभ
# का आधुनिक परिप्रेक्ष्य में
# परिशीलन

## विषय वस्तु

## अध्याय-१

## मिश्रक लक्षण व वास्तुलक्षण

श्री

## राजवल्लभ

राजवल्लभ ग्रन्थ जैसा कि नाम से ही स्पष्ट है राजवल्लभ- अर्थात् राजाओं को प्रिय, इस ग्रन्थ की रचना राजाओं की प्रसन्नता के लिए की गई है। राजगृह व सामान्य जनों के घरों आदि के बारे में वर्णन है। लगभग १५ वीं शताब्दी में राजा कुम्भा के कुशल स्थपति सूत्रधार मंडन ने अपने जीवनकाल में वास्तु से संबंधित अनेक ग्रन्थ लिखे। इनमें राजवल्लभ का प्रमुख स्थान है। उनके अन्य प्रसिद्ध ग्रन्थ रूपमंडन, प्रासादमंडन, वास्तुसार, आदि हैं। पिछले छह सौ वर्षों से यह ग्रन्थ, शिल्पियों का अत्यन्त प्रिय रहा है। जब इसके कारणों का विश्लेषण करते हैं तो पाते हैं कि लगभग ४६० श्लोकों में वास्तुविद्या के सभी आयामों को इसमें समेटा गया है।

नगर-नियोजन, दुर्ग संरचना, गणित, वेदी, ज्योतिष, जलाशय निर्माण, मुहूर्त, गृहनिर्माण, वर्णानुसार भूमि चयन, परीक्षण, शल्यज्ञान, सकारात्मक ऊर्जा से आवेशित करना इत्यादि निर्माण की विधि का वर्णन किया गया है।

एक शाला से चार शाला वाले भवन, भवन के विभिन्न अंग तथा गृह प्रवेश के साथ-साथ पलंग, कुर्सी, सिंहासन के निर्माण, वाटिका, अश्व शाला, गजशाला के साथ-साथ शकुन शास्त्र का वर्णन भी इसमें किया गया है। वास्तव में यह ग्रन्थ गागर में सागर के समान है।

पूर्ववर्ती आचार्यों के द्वारा रचित विभिन्न वास्तुग्रन्थों को आधार बनाकर यह ग्रन्थ शिल्पियों में शिरमौर रहा है, इसलिए यह राजाओं को भी प्रिय रहा है, अतः यह राजवल्लभ कहलाया।

अनेक शिल्पी परिवारों में राजवल्लभ तथा विश्वकर्मप्रकाश ग्रन्थ का पूजन भी किया जाता है। इसकी विभिन्न प्रतियाँ उत्तर पश्चिमी मध्यप्रदेश, राजस्थान व गुजरात में पाई जाती हैं।

आज से लगभग १२० वर्ष पूर्व बडौदा से इसका गुजराती भाषान्तर प्रकाशित हुआ। उसके पश्चात् हिन्दी में भी अनेक टीकाएँ लिखी गई। सरल भाषा शैली, स्पष्ट अर्थ, सरल प्रवाह, विभिन्न विषयों का समावेश आदि इस ग्रन्थ को विशिष्टता प्रदान करते हैं।

इस ग्रन्थ का प्रथम अध्याय मिश्रक लक्षण के नाम से बताया गया है। इसमें मंगलाचरण, घर की प्रशंसा, भूमिचयन, परीक्षण, शल्यज्ञान, खुदाई, शिलान्यास, वृक्ष विशेष, द्वार तथा माप एवं सूत्रधार (वास्तुशास्त्री) के लक्षण का वर्णन किया गया है।

### १.१ मिश्रक लक्षण

### १.१.१ मंगलाचरण

संगति-

किसी भी कार्य को प्रारम्भ करते समय मंगलाचरण को अत्यन्त आवश्यक माना गया है। मंगलाचरण दो दृष्टि को ध्यान में रखकर किया जाता है। इससे चित्त या मन एकाग्र होता है। दूसरा ग्रन्थकार या ग्रन्थकर्ता अपने आप को इष्ट या गुरु के चरणों में अपनी अहंता पूर्ण रूप से समर्पित कर उपकरण की भाँति कार्य करता है। वह यह मानकर चलता है कि मैं तो केवल निमित्त हूँ, माध्यम हूँ, ईश्वर, गुरु या इष्ट जैसी प्रेरणा देंगे मैं वैसा करूँगा। अपने यहाँ अनेकानेक पुराण, आगम आदि ग्रन्थों की रचना हुई, इनमें रचनाकार का पता भी नहीं चलता है। ग्रन्थकार ने अपने आप को एकदम गौण या नगण्य बना दिया है।

यहाँ भी सबसे पहले गणेशजी, उसके पश्चात् ज्ञान की देवी सरस्वती जी, उसके पश्चात् देवों के शिल्पी विश्वकर्माजी की वन्दना या स्तुति करते हैं।

इस क्रम में जब हम द्वितीय श्लोक को देखते हैं तो पाते हैं कि इसमें गणेशजी की प्रतिमा का वर्णन है। जब हम उनके स्वरूप व ध्यान का चिन्तन करते हैं तो मन या चित्त एकाग्र होता है। एकाग्र अर्थात् एक अग्र, एक अग्र अर्थात् नुकीला। क्योंकि नुकीला शस्त्र ही लक्ष्य का भेदन करने में सक्षम होता है। अतः इस वास्तुविद्या का ज्ञान प्राप्त करने हेतु चित्त या मन का एकाग्र होना अत्यन्त आवश्यक है। जब विषय की गहराई में जाएँगे तब निघण्टु विद्या के माध्यम से गणेश जी की प्रतिमा का रहस्य भी उद्घाटित होगा।

अनुष्टुप्

**आनन्दं वो गणेशार्कविष्णुगौरीमहेश्वराः।**
**देवाः कुर्युः श्रियं सौख्यमारोग्यं गृहसम्पदः।१।**

गणपति, सूर्य, विष्णु, पार्वती और महादेव आपको आनन्द दें तथा आपको ऐसा घर प्रदान करें, जो सदा लक्ष्मी, सुख व आरोग्य से युक्त रहे।

**गणेश जी की स्तुति**

**देवं नमामि गिरिजात्मजमेकदन्तं सिन्दूरचर्चिततनुं सुविशालशुण्डम्।**
**नागेन्द्रमण्डितवपुर्युतसिद्धिबुद्धिं सेव्यं सुरोरगनरैः सकलार्थसिद्ध्यै।।२।।**

जिनका एक दांत है, जिनका शरीर सिंदूर से शोभायमान है, जिनकी अत्यन्त विशाल सूँड़ है, जिनका शरीर सर्प से सुशोभित है, सिद्धि व बुद्धि (नाम की दो स्त्रियाँ जिनके पास रहती हैं) से सेवित हैं (अर्थात् जो सिद्धि व बुद्धि से युक्त है) इतना ही नहीं, सभी कार्य की सिद्धि के लिए देव, नाग तथा मनुष्यजन जिनकी सेवा करते हैं, ऐसे पार्वती के पुत्र की मैं वन्दना करता हूँ।

स्रग्धरा

**सरस्वती जी की स्तुति**

**या ब्रह्माद्यैरलक्ष्या त्रिभुवननमिता ब्रह्मपुत्री शिवाद्या**
**ब्रह्मा विष्णुश्च रुद्रः प्रणमति बहुशो यां सदानन्दरूपाम्।**
**वाणी चैतन्यरूपे वसति च सकलप्राणिनिद्राक्षुधातृट्**
**सा नित्यं सुप्रसन्ना वितरतु विभवं विश्वरूपा च लोके।।३।।**

जिनको जानने में ब्रह्मादि समर्थ नहीं हैं तथा जिन्हें तीनों लोक नमस्कार करते हैं, कल्याणकारी हैं और आद्य है, ब्रह्मा, विष्णु और रुद्र, जिन्हें बारम्बार नमस्कार करते हैं, वह सदा आनन्द रूप से, सभी प्राणियों में निद्रा, क्षुधा (भूख) और तृष्णा के रूप में रहती है, ऐसी चैतन्यरूपी ब्रह्मपुत्री (सरस्वती), मुझ पर प्रसन्न होकर, लगातार विश्व को अवलोकन करने की शक्ति प्रदान करें।

**विश्वकर्मा जी की स्तुति**

**कम्बासूत्राम्बुपात्रं वहति करतले पुस्तकं ज्ञानसूत्रं**
**हंसारूढस्त्रिनेत्रः शुभमुकुटशिरः सर्वतो वृद्धिकायः।**
**त्रैलोक्यं येन सृष्टं सकलसुरगृहं राजहर्म्यादिरम्यं**
**देवोऽसौ सूत्रधारो जगदखिलहितः पातु वो विश्वकर्मा।।४।।**

जिनके एक हाथ में गज (हस्त, मापने की स्केल), दूसरे में सूत्र, तीसरे हाथ में कमण्डल, चौथे हाथ में पुस्तक व ज्ञानसूत्र धारण कर रखा है, जो हंस पर आरूढ़ हैं, जिनके तीन नेत्र हैं, जिन्होंने मस्तक पर सुन्दर मुकुट धारण कर रखा है, इतना ही नहीं वरन् सब प्रकार से जिनका शरीर वृद्धि को प्राप्त है तथा जिन्होंने तीनों लोक के सभी प्रकार के देवघर, राजघर आदि (सर्वसामान्य लोगों के) सभी सुन्दर घरों की रचना की है, ऐसे जगत के हितकर्ता विश्वकर्मा, आपकी रक्षा करें।

संगति-इस प्रकार ग्रन्थ का प्रारम्भ करते समय सबसे पहले गणेशजी, विद्या की देवी सरस्वती जी तथा वास्तुशास्त्र के शिल्पी (आचार्य) विश्वकर्मा जी की स्तुति की गई है। इसके पश्चात अब जिस शास्त्र का आरम्भ करते हैं, उसके महत्व को प्रतिपादित करते हैं।

### १.१.२ घर की प्रशंसा

किसी भी शास्त्र या ग्रन्थ को आरम्भ करते समय सबसे पहले विषय का प्रतिपादन किया जाता है। उसके महत्व को समझाया या बताया जाता है। इस ग्रन्थ का विषय मुख्य रूप से घर है इसलिए सबसे पहले घर की महिमा का प्रतिपादन किया गया है, यह बताया गया है कि चार आश्रम ब्रह्मचर्य, गृहस्थ, वानप्रस्थ व संन्यास में गृहस्थ आश्रम प्रमुख है, अन्य आश्रमीजनों का जीवन गृहस्थ आश्रम पर आश्रित है। इसी प्रकार चार पुरुषार्थ धर्म, अर्थ, काम तथा मोक्ष में से तीन को पाने के लिए घर की आवश्यकता है। इसी बात को यहाँ श्लोक में बताया गया है कि स्त्री, पुत्र आदि का भोग व सुख मिलता है, आश्रयस्थल है आदि-आदि।

आज के समय में भी जब व्यक्ति दिन भर कार्य करने के उपरान्त घर आता है, तब वहाँ रहकर पुनः ऊर्जावान होता है, आमोद-प्रमोद करता है, विश्राम कर ऊर्जा पाकर पुनः कार्य हेतु जाता है।

पहले के समय भी सामान्यतः व्यक्ति का एक सपना (स्वप्न) होता था कि रिटायरमेन्ट तक अपना एक घर हो, आज भी जो युवक नौकरी आदि में लगे हैं वे भी शीघ्रातिशीघ्र घर तथा वाहन का स्वप्न संजोते हैं, इससे आधुनिक समय में भी घर की उपयोगिता सिद्ध होती है।

शार्दूलविक्रीडित

**स्त्रीपुत्रादिक भोगसौख्यजननं धर्मार्थकामप्रदं**
**जन्तूनां लयनं सुखास्पदमिदं शीताम्बुघर्मापहम्।**
**वापीदेवगृहादिपुण्यमखिलं गेहात्समुत्पद्यते।**
**गेहं पूर्वमुशन्ति तेन विबुधाः श्रीविश्वकर्मादयः।।५।।**

जिस घर में स्त्री, पुत्र आदि का भोग और सुख मिलता है, जिस घर से धर्म, अर्थ और काम की प्राप्ति होती है, जो घर प्राणी का विश्राम स्थल है, इतना ही नहीं ठण्ड, वर्षा और गर्मी के भय का जिससे निवारण होता है और बावड़ी, कुआँ का सुख तथा देवमंदिर आदि निर्माण कार्य घर से उद्भूत होते हैं इसलिए विश्वकर्मा आदि सभी देवता प्रथमतः घर की इच्छा करते हैं।

### १.१.३ गृहारम्भ

ऐसा माना जाता है कि शुभ या कार्य का अच्छा आरम्भ ही कार्य की अर्ध समाप्ति का सूचक है। इसी संदर्भ में यहाँ कहा गया है कि घर का आरम्भ शुभ मुहूर्त या समय पर करना चाहिए। शुभ महीना हो, नक्षत्र बलवान हो, शुक्ल पक्ष हो, शुभ दिन हो, शुभ शकुन हो तथा सूर्य उत्तरायण हो।

जैसा कि हम जानते हैं कि पृथ्वी का ७३ प्रतिशत भाग जल से आवृत है इतनी विशाल जलराशि चन्द्रमा से प्रभावित होती है। चन्द्रमा की तिथियों के अनुसार समुद्र में पानी का स्तर घटता-बढ़ता है। हमारे शरीर में भी लगभग ७३ प्रतिशत जलीय भाग है अतः हम पर भी चन्द्रमा का अत्यधिक प्रभाव होता है। चन्द्रमा को मन का कारक कहा गया है, इसीलिए कहा है कि जब चन्द्रमा बलवान हो तब घर का आरम्भ करना चाहिए। इसी प्रकार कहा है कि शुक्ल पक्ष में आरम्भ करें क्योंकि चन्द्रमा की कला शुक्ल पक्ष में प्रतिदिन बढ़ती है। उत्तरायण का सूर्य भी अपने यहाँ शुभ कहा है।

उपजाति

**सिद्ध्यै गृहारम्भमुशन्ति वृद्धा यथोदिते मासि बलर्क्षपक्षे।**
**शशाङ्कवीर्ये सुदिने निमित्ते शुभे रवौ सौम्यगते प्रवेशः।।६।।**

शास्त्र के अनुसार बताए गए महीने में, बलयुक्त नक्षत्र में, शुक्ल पक्ष में, चन्द्रमा के बल में, शुभ दिन, शुभ शकुन देखकर, उत्तरायण के सूर्य में, घर का आरंभ व प्रवेश करना चाहिए।

नक्षत्र २७ होते हैं। इनकी गणना अश्विनी से प्रारम्भ होती है।

एक महीने में दो पक्ष (१५-१५ दिन के) होते हैं-शुक्ल पक्ष तथा कृष्ण पक्ष।

नक्षत्र-

| | | |
|---|---|---|
| (१) अश्विनी | (१०) मघा | (१९) मूल |
| (२) भरणी | (११) पूर्वा फाल्गुनी | (२०) पूर्वाषाढा |
| (३) कृतिका | (१२) उत्तरा फाल्गुनी | (२१) उत्तराषाढा |
| (४) रोहिणी | (१३) हस्त | (२२) श्रवण |
| (५) मृगशिरा | (१४) चित्रा | (२३) धनिष्ठा |
| (६) आर्द्रा | (१५) स्वाती | (२४) शतभिषा |
| (७) पुनर्वसु | (१६) विशाखा | (२५) पूर्वाभाद्रपद |
| (८) पुष्य | (१७) अनुराधा | (२६) उत्तराभाद्रपद |
| (९) आश्लेषा | (१८) ज्येष्ठा | (२७) रेवती |

## मासानुसार फल

यहाँ मास के अनुसार गृहारम्भ का मुहूर्त बताया है यह बताया है कि ज्येष्ठ मास में जब बहुत अधिक गर्मी होती है या धूप पड़ती है ऐसे समय गृह का आरम्भ न करें, करें तो मृत्यु हो सकती है। क्योंकि गृहराम्भ के समय बहुत अधिक दौड़-धूप करना होती है। गृह स्वामी को ऐसे समय लू लगने की आशंका बनी रहती है। ठीक इसी प्रकार जब वर्षा अपनी चरम सीमा पर हो, जैसे भाद्रपद के मास में गृहारम्भ करने पर घर शून्य रहता है अर्थात् अत्यधिक वर्षा में गृहारम्भ करें तो डोबरे में पानी भर जाना, सीमेन्ट आदि का गीला होना तथा अन्य दुर्घटना की आशंका बनी रहती है।

**चैत्रे शोककरं गृहादिरचितं स्यान्माधवेऽर्थप्रदं।**
**ज्येष्ठे मृत्युकरं शुचौ पशुहरं तद् वृद्धिदं श्रावणे।**
**शून्यं भाद्रपदेऽश्विने कलिकरं भृत्यक्षयं कार्तिके**
**धान्यं मार्गसहस्ययोर्दहनभीर्माघे श्रियः फाल्गुने।।७।।**

चैत्र महीने में घर का आरंभ करने पर शोक (दुख) उत्पन्न होता है। वैशाख में धन की प्राप्ति, ज्येष्ठ में मृत्यु, आषाढ़ में पशुओं का नाश, श्रावण में पशुओं की वृद्धि, भाद्रपद में घर का आरंभ करें तो घर शून्य रहता है। अश्विन में क्लेश, कार्तिक में नौकर का नाश, मार्गशीर्ष एवं पौष में धान्य की प्राप्ति, माघ में अग्नि का भय तथा फाल्गुन मास में घर का आरंभ करने पर लक्ष्मी की वृद्धि होती है।

व्याख्या-महीने १२ होते हैं, इन्हें चन्द्रमास भी कहते हैं। महीनों की गणना चैत्र से प्रारम्भ होती है। महीने तथा उन महीनों में गृहारम्भ करने का फल इस प्रकार है-

राशियाँ भी १२ होती है, अंग्रेजी महीने भी १२ होते हैं। राशियों की गणना मेष से प्रारम्भ होती है। राशियाँ इस प्रकार हैं- (१) मेष (२) वृषभ (३) मिथुन (४) कर्क (५) सिंह (६) कन्या (७) तुला (८) वृश्चिक (९) धनु) (१०) मकर (११) कुम्भ (१२) मीन।

चन्द्रमास, अंग्रेजी महीने तथा सूर्य किस राशि में है, इसका सम्बन्ध इस प्रकार बताया जा सकता है-

यह सारणी एकदम सटीक हो यह आवश्यक नहीं है. यह केवल संभावित संबंध बताती है।

| चान्द्रमास | अंग्रेजी महीना | सौरमास |
|---|---|---|
| चैत्र | १४ मार्च-१३ अप्रेल | मीन |
| वैशाख | १४ अप्रेल-१४ मई | मेष |
| ज्येष्ठ | १५ मई-१४ जून | वृषभ |
| आषाढ़ | १५जून-१५जुलाई | मिथुन |
| श्रावण | १६ जुलाई-१६ अगस्त | कर्क |
| भाद्रपद | १७ अगस्त- १६ सितम्बर | सिंह |
| अश्विन | १७ सितम्बर-१६ अक्टोबर | कन्या |
| कार्तिक | १७ अक्टोबर-१५ नवम्बर | तुला |
| मार्गशीर्ष | १६ नवम्बर- १५ दिसम्बर | वृश्चिक |
| पौष | १६ दिसम्बर-१३ जनवरी | धनु |
| माघ | १४ जनवरी-१२ फरवरी | मकर |
| फाल्गुन | १३ फरवरी-१३ मार्च | कुम्भ |

| माहानुसार गृहरंभ फल | |
|---|---|
| माह | गृहारम्भ फल |
| चैत्र | शोक उत्पन्न होता है |
| वैशाख | धन की प्राप्ति |
| ज्येष्ठ | मृत्यु |
| आषाढ़ | पशुओं का नाश |
| श्रावण | पशुओं की वृद्धि |
| भाद्रपद | घर शून्य रहता है |
| अश्विन | क्लेश |
| कार्तिक | नौकर का नाश |
| मार्गशीर्ष | धान्य की प्राप्ति |
| पौष | धान्य की प्राप्ति |
| माघ | अग्नि का भय |
| फाल्गुन | लक्ष्मी की वृद्धि |

जब सूर्य कर्क या सिंह राशि में हो तो पूर्व दिशा का घर बनवाना शुभ होता है। चित्र के अनुसार देखने पर हम पाते हैं कि जिस दिशा में सूर्य है उससे एक दिशा पहले की दिशा में घर का बनवाना शुभ है तथा सूर्य की विपरीत दिशा में घर बनवाना अशुभ होता है। इसी को कहा है कि यह राहू की दिशा है या वत्स का मुख है।

**सूर्य राशि अनुसार**

**आदित्ये हरिकर्कनक्रघटगे पूर्वापरास्यं गृहं**

**कर्तव्यं तुलामेषवृश्चिकवृषे याम्योत्तरास्यं तथा।**

**द्वारं भिन्नतया करोति कुमति रोगोऽर्थनाशस्तदा**
**कन्यामीनधनुर्गते मिथुनगे चास्मिन्न कार्यं गृहम्।।८।।**

सिंह, कर्क, मकर व कुम्भ की राशि में सूर्य होने पर पूर्व व पश्चिम दिशा वाले द्वार का घर बनवाए। तुला, मेष, वृश्चिक व वृष के सूर्य होने पर दक्षिण एवं उत्तर दिशा के मुख वाले घर का आरम्भ करना चाहिए। यदि कुमति से कोई विपरीत करे तो द्रव्य (धन) का नाश होता है। कन्या, मीन, धनु व मिथुन राशि में सूर्य होने पर घर न बनवाए।




### वत्सचक्र

**कन्यादित्रिषु पूर्वतो यमदिशि त्याज्यं च चापादितो**
**द्वारं पश्चिमतस्त्रिके जलचरात् सौम्यं रवौ युग्मतः।**
**यस्माद् वत्समुखं दिशासु भवनं द्वारादिकं हानिकृत्**
**सिंहं चापि वृषं च वृश्चिकघटौ याते हितं सर्वतः।।९।।**

कन्या, तुला तथा वृश्चिक इन तीन राशियों में सूर्य होने पर, वत्स का मुख पूर्व में होता है। धनु, मकर व कुम्भ राशि में सूर्य वत्स का मुख दक्षिण में, मीन, मेष तथा वृष के सूर्य में पश्चिम में एवं मिथुन, कर्क, सिंह के सूर्य में वत्स का मुख उत्तर दिशा में होता है।

वत्स के मुख के सामने घर का द्वार होने पर हानि तथा वत्स के पीछे द्वार होने पर आयु का क्षय होता है। लेकिन सिंह, वृषभ, वृश्चिक एवं कुम्भ इन चार राशियों के सूर्य में चारों दिशाओं के द्वार में, वत्स का दोष नहीं लगता है।



व्याख्या-श्लोक ८ तथा ९ को संयुक्त रूप से समझने का प्रयास करेंगे-



सबसे पहले दिशा व राशियों का सम्बन्ध जाने, जो इस प्रकार है-

| राशि | सूर्य दिशा | वत्स |
|---|---|---|
| कन्या, तुला तथा वृश्चिक | पश्चिम | पूर्व |
| धनु, मकर व कुम्भ | उत्तर | दक्षिण |
| मीन, मेष तथा वृष | पूर्व | पश्चिम |
| मिथुन, कर्क, सिंह | दक्षिण | उत्तर |

चित्र देखें जिस दिशा में सूर्य होता है (राशि की दिशा में) उससे विपरीत दिशा (सामने वाली दिशा) में वत्स का मुख होता है। सूर्य दिशा में हो वह दिशा तथा उसके सामने वाली दिशा (वत्स का मुख वाली दिशा) में गृहारम्भ शुभ नहीं होता है. दाहिनी और बाई ओर वाली दिशा के मुख वाला घर बनवाना शुरू करना शुभ होता है।

विश्वकर्म प्रकाश ग्रन्थ के अध्याय १, २ व ३ में गृहारम्भ मुहूर्त का विस्तार से वर्णन किया गया है। वहाँ मास, सूर्य राशि, चन्द्र नक्षत्र, तिथि, वार, योग, लग्न आदि के अनुसार गृहारम्भ मुहूर्त बताया गया है।

### १.१.४ दिशा ज्ञान

इस श्लोक में छह प्रकार से दिशा ज्ञात करने की विधि का वर्णन मिलता है। श्लोक क्रमांक १० में पाँच प्रकार का वर्णन है, उसमें रात्रि में दिशा ज्ञात करने की विधि बताई गई है। छठवें प्रकार का वर्णन श्लोक क्रमांक ११ में हैं। पूरी प्लानिंग या नियोजन दिशा के आधार पर किया जाता है। अतः शुद्ध दिशा को जानना अत्यन्त आवश्यक है।

**प्राची मेषतुलारवावुदयति स्याद् वैष्णवे वह्निभे**
**चित्रास्वातिभमध्यगा निगदिता प्राची बुधैः पञ्चधा।**
**प्रासादो भवनं करोति नगरं दिग्(ङ्)मूढमर्थक्षयं**
**हर्म्ये देवगृहे पुरे च नितरामायुर्धनं दिग्(ङ्)मुखे।।१०।।**

जिस दिशा में, मेष व तुला का सूर्य उगे तथा श्रवण तथा कृतिका नक्षत्र उगे, उसे पूर्व दिशा जानना। चित्रा एवं स्वाति इन दो नक्षत्रों के मध्य में पूर्व दिशा समझना। इस प्रकार विद्वानों ने पाँच प्रकार से पूर्व दिशा को बताया है। इस प्रकार दिशा साधन कर घर, प्रासाद व नगर बनवाए तो आयु और धन की

वृद्धि होती है। लेकिन दिग्मूढ होने पर आयु व धन का नाश होता है।

व्याख्या-पूर्व दिशा ५ प्रकार से ज्ञात करने का विवरण यहाँ दिया गया है-

(१) मेष राशि का सूर्य के उगने की दिशा

(२) तुला राशि के सूर्य के उगने की दिशा

(३) श्रवण नक्षत्र के उगने की दिशा

(४) कृतिका नक्षत्र के उगने की दिशा

(५) चित्रा व स्वाती नक्षत्र के मध्य की दिशा

**तारे मार्कटिके ध्रुवस्य समतां नीतेऽवलम्बे नते**

**दीपाग्रेण तदैक्यतश्च कथिता सूत्रेण सौम्या दिशा।**

सप्तऋषि मंडल के आगे के दो तारे सीधी रेखा में जो तारा आता है, वह ध्रुव तारा है। ध्रुव व ध्रुव की माकड़ी के शुरू दो तारे से अवलम्ब एक सूत्र में लें, उस अवलम्ब की पीछे, एक घड़े के ऊपर एक दिया रखकर देखें, दीया व अवलम्ब एक सूत्र में आए तो दीये वाली दिशा दक्षिण होती है। दीए के आगे वाली दिशा उत्तर दिशा होती है।




**चित्र शंकु की सहायता से सूर्य से दिशा ज्ञान**

व्याख्या-यहाँ यह बताया है कि प्लाट पर या खुले भाग पर एक दीया रखें। सप्तऋर्षि तारों के आगे के दो तारे तथा दीया के लौ एक ही सीध में आएँ इस प्रकार के एक सूत्र (धागा या रस्सी) प्लाट पर फैलाएँ। यह सूत्र का अगला सिरा उत्तर तथा पिछला सिरा दक्षिण दिशा बताता है।

पूर्व-पश्चिम तथा उत्तर-दक्षिण दिशा ज्ञात करने की विधि

इस विधि में यह विशेषता है कि इसमें पृथ्वी पर उपस्थित चुम्बकीय क्षेत्र का प्रभाव नहीं पड़ता है।

**शङ्कोर्नेत्रगुणे तु मण्डलवरे छायाद्वयान्मत्स्ययो-**
**र्जाता यत्र युतिस्तु शङ्कुतलतो याम्योत्तरे स्तः स्फुटे।।११।।**

बत्तीस अंगलु के वृत्त के मध्य में (बारह अंगुल का) शंकु रखना, जहाँ शंकु की छाया वृत्त में प्रवेश (स्पर्श) करे वहाँ पश्चिम, जहाँ निकल जाए वहाँ पूर्व और दोनों बिन्दुओं से मत्स्य बनाने से उनके योग से की हुई रेखा दक्षिणोत्तर होती है।

व्याख्या-दिन के प्रारम्भ होने पर, उपरोक्त प्रकार का शंकु भूमि पर स्थापित करना चाहिए। भूमि (प्लाट) के मध्य में शंकु से दोगुना प्रमाण का वृत्त बनाए। उस वृत्त पर सूर्य की छाया, दोपहर के पहले तथा दोपहर के पश्चात वृत्त के जिस बिन्दु को स्पर्श करे उसे चिह्नित करें। इन दोनों बिन्दुओं के मिलाने पर जो रेखा प्राप्त होती है, वह पूर्व-पश्चिम रेखा होती है। इसे पूर्व व पश्चिम कहते हैं। इन दोनों बिन्दुओं के मध्य मत्स्याकृति बनाने पर उसके सिर व पूँछ, उत्तर व दक्षिण दिशा होती है।

### १.१.५ स्वामी की राशि के अनुसार घर का मुख (द्वार ज्ञान)

**राशीनामलिमीनसिंहभवनं पूर्वामुखं शोभनं**
**कन्याकर्कटनक्रराशिगृहीणां याम्याननं मन्दिरम्।**
**राशेर्धन्वतुलायुगस्य सदनं शस्तं प्रतीचीमुखं**
**पुंसां कुम्भवृषाजराशिजनुषां सौम्याननं स्याद् गृहम्।।१२।।**

वृश्चिक, मीन तथा सिंह राशि वाला पुरुष, पूर्व दिशा में द्वार वाला घर बनवाए। कन्या, मकर, कर्क वाला दक्षिण में व धनु, तुला और मिथुन राशि वाला व्यक्ति पश्चिम एवं कुम्भ, वृषभ, मेष राशि वाला पुरुष, उत्तर दिशा के द्वार वाला घर बनवाए।

| व्यक्ति की राशि | द्वार की शुभ दिशा |
|---|---|
| वृश्चिक, मीन, सिंह | पूर्व |
| कन्या, मकर, कर्क | दक्षिण |
| धनु, तुला, मिथुन | पश्चिम |
| कुम्भ, वृषभ, मेष | उत्तर |

### १.१.६ भूमि चयन

ब्राह्मणों के लिए सफेद, क्षत्रिय के लिए लाल, वैश्य के लिए सुनहरा तथा शूद्र के लिए काला रंग शुभ कहा गया है। यहाँ मिट्टी के रंग के माध्यम से रंग के गुण बताए गए हैं। यह बताया गया है कि घर में सफेद रंग का प्रयोग करने से ब्राह्मणोचित अर्थात् सात्विक, अध्ययन-अध्यापन के गुण विकसित होते हैं।

**श्वेता ब्राह्मणभूमिका च घृतवद्गन्धा शुभस्वादिनी**
**रक्ता शोणितगन्धिनी नृपतिभूः स्वादे कषाया च सा।**
**स्वादेऽम्ला तिलतैलगन्धिरुदिता पीता च वैश्या मही**
**कृष्णा मत्स्यसुगन्धिनी च कटुका शूद्रेति भूलक्षणम्।।१३।।**

जो भूमि सफेद रंग की, घी जैसी सुगन्ध तथा सुस्वाद वाली हो, उस भूमि पर ब्राह्मण घर बनवाए। जिस भूमि का रंग लाल हो, जिसमें रक्त के समान गन्ध आती हो तथा जो स्वाद में कषाय हो, वह क्षत्रिय के लिए उपयुक्त है। जिस भूमि का रंग पीला हो, तिल के तेल के समान गन्ध हो, स्वाद में खट्टी हो, वह भूमि वैश्य के लिए शुभ है। जिस भूमि का रंग काला हो, गन्ध मछली के समान हो, स्वाद में कटु हो, वह भूमि शूद्र के लिए उपयुक्त है।

| वर्ण | रंग | स्वाद | गन्ध |
|---|---|---|---|
| ब्राह्मण | सफेद | मीठा | घी |
| क्षत्रिय | लाल | कषाय | रक्त |
| वैश्य | पीला | खट्टा | तेल |
| शूद्र | काला | कटु | मछली |

भावप्रकाश निघण्टु (आयुर्वेद का ग्रन्थ) में स्वाद इस प्रकार बताए हैं-

मधुर रस- शकर के समान

अम्ल रस- इमली

लवण- सेंधा नमक

कड़वा-काली मिरच

तिक्त-निम्ब

कषाय-हरड़

भूमि के रंग, गन्ध व स्वाद के माध्यम से रंग, गन्ध व स्वाद के गुण बताए हैं। इस प्रकार के रंग का प्रयोग करने पर वर्ण के अनुरुप गुण विकसित होते हैं। जैसे सफेद रंग का प्रयोग करने पर ब्राह्मण के लिए उचित गुण मिलते है। यही बात गन्ध व स्वाद का उपयोग करने पर भी होती है। रंग का प्रयोग घर में पर्दे, फ्लोरिंग, दीवार का रंग आदि के रूप में उपयोग कर सकते हैं। इसी प्रकार स्वाद का उपयोग खाद्य पदार्थ के रूप में कर सकते हैं।

जैसा कि हम जानते है कि प्रत्येक मनुष्य की प्रकृति अलग होती है। हर एक व्यक्ति के स्वभाव में दूसरे से भिन्नता पाई जाती है। उसकी रुचि दूसरे से भिन्न होती है। एक व्यक्ति को एक वस्तु पसंद है, तो वही वस्तु दूसरे को पसंद नहीं है। किसी को क्रीम कलर अच्छा लगता है तो दूसरे को लाल रंग अच्छा लगता है। किसी को अचार पसंद है तो दूसरे को मिठाई। वास्तुशास्त्र में व्यक्ति की प्रकृति के अनुसार नियम बनाए गए हैं कि किस प्रकार की प्रकृति वाले व्यक्ति के लिए वास्तुशास्त्र के कौन से नियम लागू होगें।

वास्तुशास्त्र में व्यक्तियों को चार श्रेणी या वर्गो या वर्णो में विभाजित किया गया है। यही व्यवस्था वर्णाश्रम व्यवस्था कहलाती है। ये चार श्रेणियाँ इस प्रकार हैं-

(१) जिन व्यक्तियों की प्रकृति अध्ययन, अध्यापन, मंनन, चिन्तन प्रधान है, जो परोपकारी हैं, सेवाभाव से कार्य करते हैं। इन्हें शास्त्र में ब्राह्मण कहा गया है।

(२) जो प्रशासनिक कार्यों में रत हैं, लगे हैं। ये क्षत्रिय कहलाते हैं।

(३) जो व्यापार-व्यवसाय करते हैं। इन्हें वैश्य कहते हैं।

(४) जो चतुर्थ श्रेणी में आते हैं, अन्य तीन श्रेणी में लगे हुए लोगों की सेवा करते हैं। ये शूद्र कहलाते हैं।

आज भी हम देखते हैं कि कर्मचारी की भी चार श्रेणियाँ होती है, प्रथम श्रेणी, द्वितीय श्रेणी, तृतीय श्रेणी तथा चतुर्थ श्रेणी कर्मचारी।

आयुर्वेद की दृष्टि से भी देखें तो हम पाते हैं कि जब कोई रोगी वैद्य के पास जाता है, तब वैद्य, रोग के साथ-साथ उस व्यक्ति की मुख्य प्रकृति क्या है, उसमें अग्नि (पित्त) तत्व प्रधान है, या जल (कफ़) या वायु (वात) तत्व प्रधान है, उसके आधार पर वह उस व्यक्ति को औषधि देता है। साथ ही कहता है, कि भई इस औषधि को आप जल के साथ लेना। दूसरे व्यक्ति (जिसे यही रोग हो) की प्रकृति भिन्न हो तो उसे कहेगा कि इस औषधि को शहद के साथ लेना, किसी अन्य को कह सकता है कि तुम घी के साथ लेना, किसी को दूध के साथ औषधि लेने को कह सकता है। यह निर्धारण, रोगी की प्रकृति के अनुसार होता है।

विषय- ठीक इसी प्रकार वास्तुशास्त्र में भी व्यक्ति की प्रकृति के अनुसार, नियम बताए गए हैं। उसके अनुसार निर्धारित करते हैं कि इस व्यक्ति के लिए उत्तर मुखी घर लेना ठीक है, तो दूसरे की प्रकृति के अनुसार दक्षिण या अन्य के लिए पश्चिम मुखी प्लॉट लेना उचित है।

एक व्यक्ति के लिए सफेद रंग शुभ है, दूसरे के लिए लाल तो अन्य के लिए सुनहरा रंग शुभ है।

किस व्यक्ति का कौन सा कक्ष किस दिशा में हो, इसका निर्धारण भी व्यक्ति की प्रकृति के अनुसार किया जाता है। पूजा कक्ष, शयन कक्ष, आदि सभी कक्षों की दिशा का निर्धारण भी व्यक्ति की प्रकृति के अनुसार ही होता हैं।

**वर्णाश्रम का निर्धारण-**

ब्राह्मण- जैसा कि हमने देखा कि जिनका कार्य अध्ययन, अध्यापन, मनन व चिन्तन का है, जो परोपकारी प्रकृति के हैं, उनको ब्राह्मण कहा गया है। आज के समय में जो सेवा कार्य में रत है, परोपकार की भावना से कार्य करते हैं, जिनका उद्देश्य लोगों का भलाई करना है वे सभी ब्राह्मण के अन्तर्गत आते हैं।

क्षत्रिय- जो प्रशासनिक कार्यों में लगे है। प्रशासनिक कार्य चाहे वो शासकीय हो या अशासकीय सभी क्षत्रिय के अन्तर्गत आते है। उदाहरण के लिए शासकीय कार्यरत क्लेक्टर, कमीशनर, पुलिस अधीक्षक आदि। प्रधानमंत्री, राष्ट्रपति आदि। मन्त्री, सचिव, कुलपति, आदि। हास्पिटल का अधीक्षक, डीन, डायरेक्टर आदि। जिस भी ऑफिस का वास्तु करना हो उसका प्रमुख व्यक्ति जो प्रशासन का कार्य कर रहा है, उसका वास्तु हम क्षत्रिय के लिए दिए गए नियमों के आधार पर करेंगे।

अशासकीय क्षेत्र में लें तो किसी कम्पनी या फेक्टरी का डायरेक्टर, मेनेजर, आदि। दुकान, वर्कशॉप, आदि का प्रमुख व्यक्ति। जो भी कार्यक्षेत्र हो उसके प्रमुख व्यक्ति के लिए वास्तु करना हो, उसके ऑफिस का वास्तु करना हो तो उसे वास्तुशास्त्र में बताए गए क्षत्रिय वर्ण के अनुसार वास्तुशास्त्र के नियम लागू किए जाएँगें।

वैश्य- वैश्य वर्ण के व्यक्ति की प्रकृति मुख्य रुप से व्यापार-व्यवसाय की है। इनका मुख्य कार्य शास्त्रोक्त विधि से धन का अर्जन करना है। फिर चाहे वह व्यापार, व्यवसाय, विपणन, मार्केटिंग का कार्य करता हो, या शिक्षण का कार्य करता हो या डॉक्टर हो। यदि मुख्य ध्येय धन का अर्जन है तो वह व्यक्ति वैश्य की ही केटगरी (श्रेणी) में आएगा।

शूद्र-यह चतुर्थ श्रेणी कर्मचारी है। आज के समय में हम नौकर आदि को इस श्रेणी रख सकते हैं। यह चतुर्थ श्रेणी कर्मचारी है। वह चाहे ऑफिस में कार्य करने वाला लड़का हो या घर में कार्य करने वाले नौकर (सेवक) हो। सभी इसी श्रेणी में आएँगें।

यह चतुर्थ श्रेणी के कर्मचारी को वास्तु का उपयोग तब ही करना है तब हमारा क्लायन्ट उसका आफिसर है, उसका मालिक है। जब हम मालिक के घर या ऑफिस का वास्तु सुधार करेंगे तब उसके नौकर के लिए शूद्र के लिए बताए गए नियम लागू किए जाऐंगे।

उपजाति

**स्वादे भवेद् या मधुरा सिताभा चतुर्षु वर्णेषु मही प्रशस्ता।**
**स्नेहान्विता बभ्रुभुजङ्गयोर्या सुहृद्वती चाखुबिडालयोर्वा।।१४।।**

जो भूमि स्वाद में मीठी हो, रंग सफेद हो, जिस भूमि पर सर्प और नेवला, चूहा व बिल्ली साथ-साथ रहते हो, वह भूमि सभी के लिए श्रेष्ठ है।

व्याख्या-इस प्रकार जो भूमि सकारात्मक ऊर्जा वाली मित्रवत व्यवहार करने वाली हो वह सभी के लिए शुभ होती है।

इस श्लोक में यह बताया गया है कि जो भूमि मित्रता के व्यवहार से युक्त है जहाँ परस्पर द्वेष के भाव जाग्रत न होते हों वह रहने के लिए शुभ है।

**१.१.७ पूजा**

**परीक्षितायां भुवि विघ्नराजं समर्चयेच्चण्डिकया समेतम्।**
**क्षेत्राधिपं चाष्टादिशाधिनाथान् सपुष्पधूपैः बलिभिः सुखाय।।१५।।**

भूमि की परीक्षा कर, सुख की कामना के लिए चण्डी सहित गणपति का पूजन करें, फिर क्षेत्रपाल, आठों दिशाओं के दिक्पालों का फूल, धूप तथा बलि देकर पूजन करें।

व्याख्या-आठ दिशाओं के आठ दिक्पाल होते हैं- पूर्व दिशा का स्वामी-इन्द्र, आग्नेय का अग्नि, दक्षिण दिशा का यम, नैर्ऋत्य का निर्ऋति, पश्चिम का वरुण, वायव्य का वायु, उत्तर का कुबेर तथा ईशान कोण का स्वामी ईश होते हैं।

**१.१.८ भूमि-परीक्षा**

**घनत्व परीक्षण**

शार्दूलविक्रीडित

**खातं भूमिपरीक्षणे करमितं तत्पूरयेत् तन्मृदा**
**हीने हीनफलं समे समफलं लाभो रजो वर्धते।**

भूमि की परीक्षा के लिए जमीन में एक हाथ लम्बा, एक हाथ चौड़ा तथा एक हाथ गहरा गड्ढा खोदें और पुनः उस गड्ढे को उसी मिट्टी से भर दें। यदि मिट्टी घट जाए (कम पड़ जाए) तो हीनफल, बराबर रहने पर साधारण तथा यदि मिट्टी बच जाए तो लाभ जानें।

व्याख्या-यहाँ यह बताया गया है कि जिस भूमि पर निर्माण करना हो वह ठोस होना चाहिए जिससे वह निर्माण का भार (वजन) सहन कर सके। जब भूमि ठोस होगी तो खुदाई करने के बाद हम गड्ढा भरेंगे तो मिट्टी बच जाएगी, अतः ऐसी भूमि को श्रेष्ठ कहा है।

अब मिट्टी परीक्षण का वर्णन करते हुए कहते हैं कि जिस भूमि पर निर्माण कार्य करना हो वहाँ एक घन हस्त गड्ढा खोदकर मिट्टी निकालें, गड्ढे को पुनः मिट्टी से भर दें, मिट्टी शेष रह जाए तो भूमि शुभ होती है।

आधुनिक समय में हम इसे घनत्व परीक्षण करते हैं जो भूमि जितनी काम्पेक्ट है, ठोस है वह भूमि उतनी ही मजबूत होती है। मजूबत भूमि पर ही उचित तथा बड़ी इमारतें खड़ी की जा सकती है। निर्माण कार्य करते समय आधार सशक्त या मजबूत होना चाहिए। वास्तुशास्त्र के ग्रन्थों में बहुत ही सरल तथा एकानॉमिक तरीकें मिट्टी की जाँच की विधियों का वर्णन किया गया है।

अब मान लो मिट्टी शेष न बचे या कम पड़ जाए तो इसका तात्पर्य यह है कि भूमि पोली है, ठोस नहीं है। उस भूमि में चूहे, साँप, मेढ़क आदि के बिल हो सकते हैं। वह भूमि दीमक से युक्त हो सकती है।

अब ऐसी भूमि पर शास्त्र निर्माण करने की आज्ञा नहीं देता है। कहता है कि ऐसी भूमि का त्याग करना चाहिए। तात्पर्य यह है कि जहाँ फाउन्डेशन मिले उतनी गहराई तक खुदाई करना चाहिए। सामान्यतः इन्दौर व आसपास के क्षेत्र में पीली मिट्टी में कंकर आ जाए उतनी गहराई तक खुदाई करते हैं।

अगले श्लोक में भूमि की आर्द्रता का परीक्षण करते हैं, नमी का पता लगाते है। भूमि में नमी न हो तो कॉलम, बीम, दीवार आदि में स्थित नमी को भूमि सोख लेती है, जिससे निर्माण में क्रेक्स आने की आशंका रहती है, इस कमी को पानी की तरी के द्वारा दूर किया जा सकता है।

**नमी परीक्षण**

**तत् कृत्वा जलपूर्णमाशतपदं गत्वा परीक्ष्यं पुनः।**
**पादोनेऽर्द्धविहीनकेऽथ निभृते मध्याधमेष्टाम्बुनि।।१६।।**

भूमि में एक हाथ लम्बा, एक हाथ चौड़ा तथा एक हाथ गहरा गड्ढा खोदें, उसे पानी से भर दें, फिर सौ कदम जाकर वापस आएँ, यदि एक चौथाई पानी घटे (कम हो जाए) तो मध्यम फल, आधा भाग पानी घटे तो अधम फल तथा पूरा पानी रहे तो उत्तम फल जानें।

इस परीक्षण को अलग-अलग मौसम में करने पर परिणाम में अन्तर आता है। जैसे वर्षा ऋतु में परीक्षण करने पर गड्ढे में पानी भरा रहेगा। जबकि बहुत अधिक गर्मी के मौसम में परीक्षण करने पर गड्ढा खाली हो जाएगा। इस महत्वपूर्ण तथ्य को ध्यान में रखकर परीक्षण करना चाहिए।

**१.१.९ भूमि का झुकाव फल**

**भूमेः प्राक्प्लवनं च शङ्करककुप् सौम्याश्रितं सौख्यदम्।**
**वह्नौ वह्निभयं यमे च मरणं चौराद्भयं रक्षसि।**
**वायव्यप्लवनं च धान्यहरणं स्याच्छोकदं वारुणे**
**विप्रादेरनुवर्णतश्च सुखदं सृष्टिक्रमात्सौम्यतः।।१७।।**

जिस भूमि पर घर बनवाना हो, उस भूमि का झुकाव पूर्व, ईशान या उत्तर हो तो वह सुख देती है। अग्निकोण की ओर हो तो वह अग्नि का भय, दक्षिण की ओर हो तो मृत्यु, नैर्ऋत्य की ओर हो तो चोरों से भय, वायव्य की ओर हो तो अन्न का नाश (चोरी) तथा पश्चिम की ओर हो तो शोक उत्पन्न करती है।

उत्तर की ओर ढाल वाली भूमि ब्राह्मण के लिए, पूर्व दिशा वाली क्षत्रिय के लिए, दक्षिण वाली वैश्य के लिए तथा पश्चिम दिशा की ढाल वाली भूमि, शूद्र के लिए उत्तम है।

| वर्णानुसार भूमि का झुकाव | |
|---|---|
| वर्ण | भूमि का झुकाव |
| ब्राह्मण | उत्तर |
| क्षत्रिय | पूर्व |
| वैश्य | दक्षिण |
| शूद्र | पश्चिम |

| ढलान दिशा व परिणाम | |
|---|---|
| भूमि का ढलान | परिणाम |
| पूर्व | सुख |
| अग्निकोण | अग्नि का भय |
| दक्षिण | मृत्यु |
| नैऋत्य | चोरों से भय |
| पश्चिम | शोक |
| वायव्य | अन्न का नाश |
| ईशान | सुख |
| उत्तर | सुख |

श्लोक के माध्यम से दिशाओं के गुणः-

शास्त्र में सांकेतिक रुप से कहने की परम्परा है। जैसा हमने पिछले श्लोकों में देखा कि मिट्टी केरंग, गन्ध व स्वाद के माध्यम से रंग, गन्ध व स्वाद के गुण बताए हैं। श्लोकक्रमांक १७ में दिशा के गुण बताए हैं। मानसिक सुख उत्तर, ईशान व पूर्व दिशा का गुण है। अग्नि का संबंध आग्नेय कोण से है। दक्षिण दिशा का संबंध मृत्यु से है। हम जानते हैं कि इस दिशा का दिग्पाल यम है। इसी प्रकार नैऋत्य कोण चोर से भय व वायव्य दिशा धान्य की चोरी से संबंधित है।

इसी के साथ श्लोक में यह भी बताया है कि ब्राह्मण वर्ण के लिए उत्तर झुकाव वाली भूमि है अर्थात् जो कुशाग्र बुद्धि वाले परामर्श, मनन, चिन्तन का कार्य करते हैं वे दक्षिण भाग में निवास करें जिससे उनकी भूमि का प्लव उत्तर दिशा की ओर हो।

भारत वर्ष के अनुसार भी जब हम अध्ययन, विश्लेषण करते हैं तो पाते हैं कि शुद्ध परम्परा का पालन करते हुए, मन्त्रियों के परामर्शदाता आई. ए. एस ऑफिसर्स् भारत के दक्षिण भाग में रहते हैं। वे मनन, चिन्तन व परामर्श का कार्य करते हैं।

इसी प्रकार क्षत्रिय के लिए कहा है कि उसके लिए पूर्व दिशा के झुकाव वाली भूमि शुभ है तो वे भारत के पश्चिमी भाग राजस्थान आदि में रहते हैं, योद्धा हैं।

समरांगण सूत्रधार ग्रन्थ में कुछ इस प्रकार से दिशाओं के गुण बताए हैं-

चय-दोष- अर्थात चुनाई के निम्नलिखित दोष कहे गये हैं, कहने का तात्पर्य हैं कि चुनाई करने के पश्चात् यदि निम्नलिखित दोष दीवार में देखे जाए तो उनके अशुभ फल गृह-स्वामी को निम्न होते हैं-

१.दक्षिण की तरफ जब दीवाल बहिर्मुख (बाहर की तरफ निकली हुई) चुनी जाती हैं तो वह -व्याधि-भय को देने वाली या मृत्यु-दंड की निर्देशक होती हैं, अर्थात इसके कारण मृत्यु हो सकती हैं।

२. पश्चिमी दीवार जब बहिर्मुख (बाहर की तरफ निकली हुई) चुनी जाती हैं, तब वह-धन हानि तथा दस्युओं (डाकू, दुष्कर्मियों या राक्षसों का समूह) से भय प्राप्त होता हैं।

३.जब स्थपति उत्तर दिशा में दीवार का बहिर्मुख चयन करता हैं, तो दीवार बनाने वाले तथा गृह-स्वामी दोनों को व्यसन (लत) प्राप्त होता हैं।

जब स्थपति (पूर्व दिशा) में दीवार का बहिर्मुख निवेशन (स्थापना करना) करता है, अर्थात दीवार की चुनाई कुछ इस प्रकार से होती हैं कि पूर्व दिशा की और उसका कुबड़ (पीठ पर निकला हुआ कूबड़ अर्थात उभरा हुआ हिस्सा) निकला होता हैं, तो विशेषज्ञों ने-राज-दंड के भय का निर्देश किया हैं, यही फल दीवार के गिर जाने या फट जाने पर भी कहा गया हैं।

जिस दीवार का आग्नेय कोण (डायगोनल) बहिर्मुख (बाहर की तरफ निकला हुआ) होता है, अर्थात बाहर की और निकला होता हैं, तो वहाँ पर-घोर अग्नि-भय (आग लगने का डर) और गृह-स्वामी का संशय (जीवन-संशय अर्थात गृह स्वामी केजीवन की शंका होती हैं, उसकी कभी भी मृत्यु हो सकती हैं।) आपतित होता है।

दक्षिण-पश्चिमाभिमुख कर्ण (नैऱ्ऋत्य कोण) जब बहिर्मुख होता है, तो-वहाँ पर लड़ाई के उपद्रव और भार्या (धर्मपत्नि) का संशय उपस्थित होता हैं अर्थात उसकी कभी भी मृत्यु हो सकती हैं।

पश्चिमोत्तर कर्ण (वायव्य कोण) जब बहिर्मुख हो जाते हैं तो वहाँ पर पशु, वाहन और पुत्रों का जीवन शंका (संशय) होता हैं।

जब प्रागुत्तर कर्ण (ईशान कोण) बहिर्मुख हो जाता हैं, तो वहाँ पर गुरूओं का संशय और गाय बैलों का संशय पैदा होता हैं।

विश्वकर्म प्रकाश ग्रन्थ के छठवें अध्याय में शिलान्यास के माध्यम से दिशाओं के गुण बताए हैं-

**नन्दायै नम एह्येहि पूजयेच्छुद्धमानसः।**

नन्दा नाम की शिला को नमस्कार करके शुद्ध मन से कहें-

**ओम नन्दे त्वं नन्दिनी पुंसां त्वामत्र स्थापयाम्यहम्।।४५।।**

हे नन्दे । तूमनुष्यों को सदैव आनन्द देनेवाली है। मैं तेरा इस जगह स्थापन करता हूँ ।

**.. प्रासादे तिष्ठ सत्त्वष्टा यावद्वै चन्द्रतारकम्।**
**आयुष्कामं श्रियं नन्दे ददासि त्वं सदा नृणाम्।।४६।।**

हे नन्दे, तू इस प्रासाद में तब तक रह, जब तक चन्द्रमा और तारा गण दिखते हैं, तू मनुष्यों को सदैव आयु, वांछित फल और लक्ष्मी को देती है ।

**अस्मिन् रक्षा त्वया कार्या प्रासादे यत्नतः सदा।**
**इति मंत्रं समुच्चार्य आग्नेये तु ततः परम्।।४७।।**

इससे तू यत्न से इस प्रासाद की सदैव रक्षा कर। इन्हीं मन्त्रों से इसके पश्चात् आग्नेय दिशा में उसका स्थापन करें।

**व्याख्या**-सामान्यरूप से भी आग्नेय आदि के क्रम से शिला स्थापना करना चाहिए। इस प्रकार से आग्नेय आदि दिशा के गुण बताए हैं।

**भद्रां सम्पूजयेत्तद्वन्नाममन्त्रेण पूर्ववत्।**
**भद्रे त्वं सर्वदा भद्र लोकानां कुरु काश्यपि।।४८।।**

फिर उसी प्रकार नाम मंत्र (भद्रायै नमः) से भद्रा शिलाका पूजन करें और हे भद्रे ! हे काश्यप की पुत्रि ! तू लोकों को सदा भद्र (कल्याण) कर।

**आयुष्कामप्रदा देवि लोकानां चैव सिद्धिदा।**
**नैर्ऋत्ये स्थापयेत्तां च जयां तद्वत्प्रपूजेयत्॥४९॥**

हे देवी! तू लोकों को आयु, कामना और सिद्धि की देनेवाली है। इस प्रकार मन्त्र को पढ़कर नैर्ऋत दिशा में स्थापन करें। उसके बाद उसी प्रकार जया शिला की (वायव्य दिशा में स्थापना करें।)

**नाममन्त्रेण पूर्वोक्तमन्त्रेण च तथा पुनः।**
**ओम जये त्वं सर्वदा भद्रे सन्तिष्ठ स्थापयाम्यहम्॥५०॥**

नाममंत्र और पूर्व कहे हुए मन्त्रों से नैवैद्य आदि का अर्पण व पूजा करके कहे, हे जये ! तू सदा कल्याण रूप है मैं तेरी स्थापन करता हूँ, सदा स्थिर रह।

**नित्यं जयावहा दिव्या स्वामिनः शीघ्रदा भव।**
**वायव्ये स्थापयेत्तां च जयां सर्वार्थसिद्धये॥५१॥**

अपने स्वामी को सदा शीघ्र जय के देने वाली हो (इस मन्त्र को पढ़कर), जया नाम की शिला को, सब अर्थों की सिद्धि के लिए वायव्य दिशा में स्थापित करें।

**ईशाने स्थापयेत्पूर्णां पूर्ववत्संप्रपूज्य च।**
**ओम पूर्णे त्वं तु महाविद्ये सर्वसंदोहलक्षणे॥५२॥**
**संपूर्णं सर्वमेवात्र प्रासादे कुरु सर्वदा।**

पहले की समान पूजन करके, ईशान कोण में पूर्णा शिला को स्थापित करें। (उसके पश्चात् इस प्रकार कहे-) हे पूर्णे ! तु महाविद्यारूप है, सम्पूर्ण कामनाओं को देनेवाला तेरा स्वरूप है। इस प्रकार सदा प्रासाद में सब कार्य को पूर्ण कर।

संगति-भूमि का परीक्षण करने के बाद अब निर्माण विधि प्रारम्भ करने के पहले उस भूखण्ड का सीमांकन किया जाता है। इसके लिए खूंटी का प्रयोग करते हैं-

**कीलस्थापना, सूत्रपात व अशुभ भूमि**

**अग्नौ राक्षसवायुशङ्करदिशि स्थाप्याः क्रमात् कीलका-**
**रश्वस्थाः(त्थाः)खदिराः शिरीषककुभा वृक्षाः क्रमेण द्विजाः।**

**वर्णानां कुशमुञ्जकाशस(श)णजं सूत्रं क्रमात् सूत्रणे**
**निम्ना भूः स्फुटितोस्व(ष)रा बिलवती शल्यैर्युता नो शुभाः।।१८।।**

जिस भूमि पर घर बनवाना हो उसमें पहली खूँटी (खात शंकु) अग्निकोण में, दूसरी नैऋत्य में, तीसरी वायु में तथा चौथी खूँटी ईशान कोण में लगाएँ। ब्राह्मण के लिए यह खूँटी अश्वत्थ (पीपल) की लकड़ी की बनी हो, क्षत्रिय के लिए खदिर की, वैश्य के लिए शिरीष की लकड़ी की तथा शूद्र के लिए खूँटी ककुभ (अर्जुन, बहेड़ा, सादड़) की बनी हुई हो।

इस प्रकार चारों दिशाओं में खूँटियाँ लगाकर डोरी बांधे। ब्राह्मण के लिए कुश की डोरी का प्रयोग करना चाहिए। क्षत्रिय के लिए मुंज की, वैश्य के लिए कास की तथा शूद्र के लिए शण (सन) की डोरी का प्रयोग करना चाहिए।

जो भूमि ऊँची-नीची हो, (जो ऊबड़-खाबड़ हो), जिसमें दरार हो (फटी हुई हो), जो भूमि ऊषर (बंजर) से युक्त हो, जिसमें (सांप व चूहे इत्यादि के) बिल हों, जो भूमि शल्य (खोदने पर हड्डी इत्यादि निकले) से युक्त हो, वह शुभ नहीं है।

समरांगण सूत्रधार ग्रन्थ में कीलक सूत्रपात नामक अध्याय में इस विधि को विस्तार से बताया गया है।

वैदिक विधि से कार्य करते समय प्रदक्षिण क्रम को शुभ बताया है। इसीलिए कहा है कि अग्निकोण से आरम्भ करके नैऋत्य, वायव्य तथा उसके पश्चात् ईशान में खूँटी गाड़ें।

यह प्लाट के सीमांकन की विधि है। इससे प्लाट या भूखण्ड की सीमा का निर्धारण किया जाता है। आधुनिक समय में भी सबसे पहले प्लाट का सीमांकन किया जाता है, जिसे कान्ट्रेक्टर या ठेकेदार की भाषा में गुणिया (आयताकार)करना कहते है।

जैसा कि हम जानते हैं कि शास्त्र में रहस्यात्मक रूप से कहने की परम्परा रही है एक बात, दूसरी बात यह है कि जो शास्त्रज्ञ है उन्हें अनेक विषयों का ज्ञान है एवं तीसरी व महत्वपूर्ण बात यह है कि जो बात जहाँ कहना हो वहाँ उसे छिपा लेते हैं, नहीं कहते हैं या कम कहते हैं या केवल संकेत करते हैं तथा जहाँ उस विषय का अधिक संबंध न हो या स्पष्ट संबंध न हो वहाँ, उस बात को पूरी तरह से खोल कर रख देते हैं या पूरी तरह उद्घाटिक कर देते हैं।

ऐसा ही कुछ रहस्य यहाँ उद्घाटित किया गया है यहाँ यह बताया है कि ब्राह्मणोचित गुण विकसित करने के लिए पीपल वृक्ष की लकड़ी शुभ है। इसी प्रकार कुश शुभ है। इससे हमें यह भी ज्ञात होता है कि ग्रन्थकर्ता वनस्पति शास्त्र का भी ज्ञाता है तथा स्थपति (वास्तुशास्त्री) को भी वनस्पति शास्त्र का ज्ञान होना चाहिए।

विषय की गहराई में जाते हुए कहते हैं कि जो भूमि ऊँची-नीची हो उसको समतल करने में श्रम, समय, धन अधिक लगेगा। ऐसे स्थान पर निर्माण सामग्री पहुँचाना भी कठिन होगा, लागत अधिक आएगी अतः ऐसी जगह को त्याग देना चाहिए।

उसी प्रकार जिस भूमि में दरार हो, बंजर हो, साँप के बिल हों अर्थात् उस भूमि की भार वाहन क्षमता बहुत कम है, निर्माण करने पर भवन के गिरने या नष्ट होने का खतरा बना रहता हैं, अतः शुभ नहीं है। इसी प्रकार जिस भूमि में शल्य (हड्डी, कोयला, राख, भूसी )आदि हो तो उस स्थान पर नकारात्मक ऊर्जा रहती है। अतः वह भी निर्माण हेतु शुभ नहीं है। किसी बने हुए घर में भी यदि शल्य हो और व्यक्ति उसमें रहने लगे तो पहले बुरे या भयानक स्वप्न आते हैं उसके पश्चात् धन हानि होती है फिर रोग या मृत्यु की आशंका बनी रहती है।

संगति- निर्माण कार्य प्रारम्भ करने के पहले उस भूखण्ड के अन्दर शल्य (नकारात्मक ऊर्जा देने वाला पदार्थ जैसे हड्डी, कोयला, राख, भूसी आदि) हो तो निकालना चाहिए। अब शल्य ज्ञात करने की विधि का वर्णन करते हैं-

### १.१.१० शल्य-भूमि के अन्दर स्थित हड्डी, बाल इत्यादि का दोष का पता लगाना

### शल्यज्ञान

इन्द्रवज्रा

**प्रश्नत्रयं वापि गृहाधिपेन देवस्य वृक्षस्य फलस्य वाऽपि।**
**वाच्यं कोष्ठोऽक्षरसंस्थिते च शल्यं विलोक्य भवनेषु सृष्ट्या।।१९।।**

जिस भूमि पर घर बनवाना हो, उसमें स्थित शल्य को जानने के लिए पहले घर के स्वामी से प्रश्न पूंछे। कोई भी देवता, वृक्ष, फल का नाम के प्रथम अक्षर, जिस दिशा के कोष्ठ में आए, उसे देखकर भवन के किस भाग में शल्य है, यह बताना चाहिए। (शल्य को खोदकर शल्य निकालना चाहिए)।

शालिनी

**आकाचाटाएतशापायवर्णाः प्राच्यादिस्थे कोष्ठके शल्यमुक्तम्।**
**केशाङ्गाराः काष्ठलोहास्थिकाद्याः तस्मात्कार्यं शोधनं भूमिकायाः।।२०।।**

बाल, कोयला, लकड़ी, हड्डी, लोहा आदि शल्य निकालने के लिए भूमि पर पूर्वादि क्रम से (प्रदक्षिण क्रम से) नौ भाग करके क्रमशः अ, क, च, ट, ए, त, श, प एवं य को कोष्ठक में रखना चाहिए। गृहस्वामी के उत्तर के प्रथम अक्षर जिस कोष्ठ में आए, भूमि के उस भाग में शल्य जानना चाहिए। उसे (शल्य को) निकालकर (गृहनिर्माण से पहले) भूमि का शोधन करना चाहिए।

उत्तर

| | | |
|---|---|---|
| त | श | प |
| ए | य | अ |
| ट | च | क |

**व्याख्या**-यहाँ अत्यन्त सरल तरीके से घर या प्लाट में कहाँ शल्य दोष है? इसे पता लगाने की विधि का वर्णन किया गया है।

इस प्रकार जब हमें घर या प्लाट में शल्य कहाँ है? उसका पता लगाना हो तो जो घर का मालिक या स्वामी हो, वह जब हमसे शल्य के बारे जानकारी मांगने आए तो हम उससे पहले प्लाट या उसके घर में बारे में बातें करें, कि उसका घर कहाँ है, आसपास में क्या-क्या है, घर की किस दिशा में कौन सा कमरा है, पानी का स्थान कहाँ है आदि-आदि। जब हमें यह लग जाए कि वह व्यक्ति का शरीर या मन पूरी तरह से घर में बारे में लगा है तब उस व्यक्ति से पेड़, फल या फूल का नाम लेने को कहें।

आज हम आधुनिक समय में कोई गाना या भजन गाने को कह सकते है, उस गाने का पहला अक्षर या भजन का पहला अक्षर जो हो वह जिस दिशा का अक्षर हो (इसके लिए चार्ट देखे)। घर या प्लाट की उस दिशा में शल्य (दोष) है यह जानना चाहिए।

माना कि उसके गाने का पहला शब्द तुमने आया अर्थात् अक्षर ए आया अब चूँकि ए पश्चिम दिशा का अक्षर है अतः उस घर की पश्चिम दिशा में शल्य जानना चाहिए।

यह विधि अत्यन्त ही वैज्ञानिक है। जब हम किसी व्यक्ति के बारे में बात करते हैं, सोचते हैं, तो उससे संबंधित भाव, उससे संबंधित हमारी फीलिंग आने लगती है। यदि उस व्यक्ति को हम प्रेम करतें है तो प्रेम के भाव, प्रसन्नता के भाव हमारे शरीर में आने लगते है, शरीर का रोम-रोम उन भावों को व्यक्त करने लगता है।

हमारे शरीर के प्राण (जीवनी शक्ति) उस स्थान पर रहते हैं जहाँ उस प्रकार के भाव हमारे शरीर में होते है। अब हमें पता कैसे चले कि वह प्राण कहाँ स्थित है तो इसके लिए सबसे सरल विधि यह है कि उस व्यक्ति से कुछ पूछे, तो वह पहला अक्षर उसी स्थान से निकलेगा जहाँ उसके प्राण स्थित है।

प्रत्येक अक्षर के लिए हमारे शरीर में एक निश्चित स्थान है। हर एक अक्षर का एक अर्थ (मतलब) होता है, एक रंग होता है। इस विद्या को एकाक्षरी कहते है।

यह विद्या केवल शल्य के ज्ञान के लिए ही नहीं है वरन् इसका प्रयोग अन्य कार्यो के लिए भी किया जा सकता है। जैसे हम किसी व्यक्ति (मित्र) के बारे में बात करे फिर यदि कोई गाना गाए तो उस गाने का पहला अक्षर मित्र के बारे में हमारी फीलिंगस् को बताता है।

**शल्य परिणाम**

उपजाति

**शल्यं गवां भूपभयं हयानां रुजं शुनो(नां) त्वोः कलहप्रणाशौ।**
**खरोष्ट्रयोर्हानिमपत्यनाशं नृणामजस्याग्निभयं तनोति।।२१।।**

जिस भूमि में गाय का शल्य (हड्डी) रह जाए तो राजा का भय, घोड़े का शल्य हो तो रोग, कुत्ते की हड्डी हो तो क्लेश और नाश, गधे तथा ऊँट की हड्डी हो तो सन्तान का नाश, मनुष्य व बकरे का शल्य रह जाए तो अग्नि का भय जानना चाहिए।

भूमि में शल्य ज्ञात करने की अन्य विधियों का वर्णन विश्वकर्म प्रकाश ग्रन्थ के अध्याय १२ में विस्तार से किया गया है।

| शल्य एवं उसके परिणाम | |
|---|---|
| शल्य (हड्डी) | परिणाम |
| गाय | राजा का भय |
| घोड़े | रोग |
| कुत्ते | क्लेश और नाश |
| गधे, ऊँट | सन्तान का नाश |
| मनुष्य, बकरे | अग्नि का भय |

## १.१.११ खात (खुदाई)

### नागमुखज्ञान

शार्दूलविक्रीडित

**कन्यादौ रवितस्त्रये फणिमुखं पूर्वादिसृष्टिक्रमं**
**खातं वायुवपुर्दिशात्रयगतं लाङ्गूलपृष्ठं शिरः।**
**द्वारं तस्य मुखे गृहादिभयदं कुक्षिद्वये सौख्यदं**
**दुःखं प्राक् खनने शिरोऽङ्घ्रिवपुषः कुक्षौ सुखं दक्षिणे।।२२।।**

कन्या आदि तीन-तीन राशि (कन्या, तुला व वृश्चिक) के सूर्य में नाग का मुख्र पूर्व आदि दिशाओं में होता है, तो वायुकोण में ख्रात (खुदाई) करना चाहिए। अन्य तीन दिशाओं में उसकी पूँछ, पीठ व सिर स्थित रहता है।

जिस दिशा में नाग का मुख (जिस समय हो, उस समय) उस दिशा में घर का द्वार नहीं बनवाना चाहिए, अन्यथा भय देने वाला होता है। दोनों कुक्षि में द्वार बनवाने से सुख प्रदान करता है। नाग के सामने के भाग व सिर के भाग में खनन (खुदाई) करने से दुःख व दाहिनी कुक्षि में खनन करने पर सुख की प्राप्ति होती है।

| सूर्य की राशि अनुसार नाग का मुख | |
|---|---|
| **सूर्य की राशि** | **नाग का मुख** |
| कन्या, तुला, वृश्चिक | पूर्व |
| धनु, मकर, कुम्भ | दक्षिण |
| मीन, मेष, वृषभ | पश्चिम |
| मिथुन, कर्क, सिंह | उत्तर |

### मासानुसार खुदाई की दिशा

**प्राच्यां नागमुखं बुधैनिर्गदितं भाद्राश्विने कार्तिके**
**मार्गात् फाल्गुनशुक्रयोः क्रमतया याम्ये जले चोत्तेर।**

भाद्रपद, अश्विन व कर्तिक इन तीन महिनों में नाग क्र मुख पूर्व दिशा में हेता है। मार्गशीर्ष, पौष व माघ महिनों में नाग क्र मुख दक्षिण दिशा में हेता है। फत्रलुन, चैत्र व वैशाख मास में पश्चिम दिशा में तथा ज्येष्ठ, आषाढ़ व श्रावण मास में नाग क्र मुख उत्तर दिशा में हेता है।

| . मासानुसार खुदाई की दिशा | |
|---|---|
| मास | नाग का मुख |
| भाद्रपद, अश्विन, कार्तिक | पूर्व |
| मार्गशीर्ष, पौष, माघ | दक्षिण |
| फाल्गुन, चैत्र, वैशाख | पश्चिम |
| ज्येष्ठ, आषाढ़ व श्रावण | उत्तर |

**क्षेत्रेऽष्टाष्टविभाजिते दिनकराद् वारान् लिखेत् कोष्ठगान्**
**शन्यङ्गारकयोश्च तत्र फणिनः शारीरकं नो खनेत्।।२३।।**

वास्तुक्षेत्र को ८ X ८ अर्थात ६४ भागों में विभाजित कर, कोष्ठ (खानों) में, रवि (वार) से रवि (वार) तक आठ दिनों के नाम लिखना चाहिए। मंगल तथा शनि के ऊपर सर्प की आकृति बनाना चाहिए। जिस कोण पर सर्प का मुख व पूँछ बने वहाँ खुदाई नहीं करना चाहिए।

**खात फल**

**शीर्षे मातृपितृक्षयः प्रथमतो खाते रुजः पुच्छके**
**पृष्ठके हानिर्भयं च कुक्षिखनने स्यात् पुत्रधान्यादिकम्।**
**पूर्वास्येऽनिलखातनं यममुखे खातं शिवे कारयेत्**
**शीर्षे पश्चिमगे च वह्निखननं सौम्यै खनेन्नैर्ऋते।।२४।।**

नाग के सिर पर खात (खनन) करने से घर के स्वामी की माता व पिता का नाश होता है। पूँछ पर खनन करने से रोग, पीठ पर खात करने से हानि एवं कुक्षि में खात करने से पुत्र व धान्य आदि की प्राप्ति होती है।

जब नाग का मुख पूर्व दिशा में हो तब खात (खुदाई) वायु कोण में, दक्षिण दिशा में मुख हो तब खात ईशान कोण में, पश्चिम दिशा में मुख हो तब खात अग्नि कोण में तथा जब नाग का मुख उत्तर दिशा में हो, तब खात नैर्ऋत्य कोण में करना चाहिए।

### १.१.१२ शिला व स्तम्भ स्थापना

आर्या

**दक्षिणकोणे पूर्वविभागे पूजनपूर्वं शिला समर्प्या।**
**स्थाप्याः शेषशिला दक्षिणतः स्तम्भः समर्प्या विधिनानेन।।२५।।**

दक्षिण व पूर्व के मध्य भाग अर्थात अग्नि कोण में पूजन करके प्रथम शिला की स्थापना करना चाहिए। शेष शिलाओं को प्रदक्षिण क्रम से स्थापित करना चाहिए। इसी प्रकार (शिला-स्थापन के समान), (अग्निकोण से, प्रदक्षिण क्रम से) स्तम्भ की स्थापना करना चाहिए।

व्याख्या-शिला के नाम, वर्ण के अनुसार उनके रंग, आकार, उनके कलश तथा उनकी स्थापना की विधि का वर्णन विस्तार से विश्वकर्म प्रकाश ग्रन्थ के अध्याय ४ व ५ में किया गया है।

शालिनी

**भित्तेर्मूलं स्थापनीयं जलान्ते पाषाणे वा हेमरत्नैः सगर्भम्।**
**शीर्षे गुर्वी लेपहीनाधिका वा सन्धिः श्रेणी पादहीनार्थहान्यै।।२६।।**

भित्ति (दीवार) का मूल (base) अर्थात् पाया, पानी तक अथवा पत्थर तक रखना, (जहाँ पानी या पत्थर आ जाए वहाँ तक खुदाई करना)। उस खात में सोना (स्वर्ण) व रत्न डालकर भित्तिमूल (शिलास्थापना) करना। उसके बाद उसके ऊपर एक बड़ी शिला उसके ऊपर रखना या ढाकना। उस शिला पर पाया (भित्तिका) चढ़ाना। पाये का आकार एक समान रखना। नीचे पतला, ऊपर चौड़ा न करना। लेप कम या अधिक नहीं करना। सन्धिस्थल ठीक न हो तो गृहस्वामी के धन की हानि होती है।

आधुनिक अभियान्त्रिकी या सिविल इंजीनियरींग की दृष्टि से भी नींव की खुदाई वहाँ तक करना चाहिए, जहाँ कठोर भूमि आ जाए।

यहाँ विषय की और अधिक सूक्ष्मता में जाते हैं और कहते हैं कि उस स्थान को या (गड्ढे) पहले सकारात्मक ऊर्जा से आवेशित करना, (उस गड्ढे सोना तथा रत्न आदि डालकर (अन्य ग्रन्थ के अनुसार कलश की स्थापना करना।)

इसके पश्चात एक बड़ी शिला या पत्थर रखा जाता है, ताकि भवन के स्तम्भों का भार समान रुप से भूमि पर स्थानान्तरित किया जा सकें। सिविल इंजीनियरींग की दृष्टि से यह बताते हैं कि स्तम्भ की चौड़ाई एक समान रखना तथा यह सावधानी रखना कि निचला भाग पतला न हो। इसी प्रकार से जो लेप या मसाला लगाया जाता है, वह भी एक समान होना चाहिए, सन्धिस्थल या ज्वाईन्ट भी भली प्रकार से मजबूत करना चाहिए। इस प्रकार से नींव भरने की विधि का वर्णन किया गया है।

## १.१.१३ वास्तुशान्ति

मालिनी

**भवनपुरसुराणां सूत्रणे पूर्वमुक्तः कथित इह पृथिव्याः शोधने च द्वितीयः।**
**तदनुमुखनिवेशे स्तम्भसंरोपणे स्यात् भवनवसनकाले पञ्चधा वास्तुयज्ञः।।**

भवन, नगर व देवालय में पहली बार सूत्रपात के समय, दूसरी बार भूमि के शोधन के समय, तीसरी बार द्वार की स्थापना के समय, चौथी बार स्तम्भ की स्थापना के समय तथा पांचवी बार गृह-प्रवेश के समय, वास्तु का पूजन करना चाहिए।

इस श्लोक में वास्तु यज्ञ के बारे में बताया है कि पाँच अवसरों पर वास्तु यज्ञ करना चाहिए। यह वर्णन घर के संदर्भ में है। अन्य ग्रन्थ में मंदिर के संदर्भ में बताया है कि १४ अवसरों पर वास्तु यज्ञ करना चाहिए।

जब हम विश्लेषण करते हैं तब पाते हैं कि घर निर्माण करते समय पाँच महत्वपूर्ण अवसर पर वास्तु यज्ञ करें। इसमें यह अन्तर्निहित है कि वास्तुपूजन करते समय दिशा साधन करें, पद विन्यास करें। यह सब कुछ एक प्रकार से इसलिए भी करते हैं कि कार्य में कहीं कोई त्रुटि न रह जाएँ, इसकी जाँच कर लेते हैं। यज्ञ द्वारा सारा कार्य स्थान, सारा पदार्थ सकारात्मक ऊर्जा से आवेशित हो जाए।

भूम्यारम्भे तथा कूर्मे शिलायां सूत्रपातने।
खुरे द्वारोच्छ्र्ये स्तम्भे(कुम्भे) पट्टे पद्मशिलासु च।।३७।।
शुकनासे च पुरुषे घण्टायां कलशे तथा।
ध्वजोच्छ्र्ये(ध्वजोच्छ्राय) च कुर्वीत शान्तिकानि चतुर्दश।।३८।।१।। प्रासाद मंडन

भूमि का आरंभ, कूर्म न्यास, शिलान्यास और सूत्रपात (तलनिर्माण), खुर शिला स्थापन, द्वार और स्तम्भ स्थापन, पाट चढ़ाते समय, पद्मशिला, शुकनास और मंदिर पुरुष के रखते समय, आमलसार, कलश चढ़ाना, तथा ध्वजा चढ़ाना, ये चौदह कार्य करते समय शान्तिपूजा अवश्य करना चाहिए।

सूत्रपात के समय वास्तु यज्ञ, दिशासाधन करने से ही निर्माण दिशानुसार हो सकता है। दिग्मूढ के दोषों से बचा जा सकता है।

भूमि शोधन के समय वास्तुयज्ञ करने से पूरा भूखण्ड सकारात्मक ऊर्जा से आवेशित होता है। द्वार स्थापना के अवसर पर दिशासाधन, उसके पश्चात् पदविन्यास इस बात को सुनिश्चित करता है कि द्वार की स्थापना उचित की गई है।

पूजन विधि का विशेष वर्णन बलि कर्म विधान के साथ स्पष्ट किया गया है। इसी प्रकार स्तम्भ स्थापना के समय दिशा, पदविन्यास करने से मर्म स्थान का ज्ञान होता है तथा मर्म स्थान पर स्तम्भ की स्थापना नहीं करना चाहिए, इस दोष से बचा जा सकता है।

गृह-प्रवेश के समय वास्तु यज्ञ करने से पूरा घर सकारात्मक ऊर्जा से आवेशित हो जाता है।

इन अवसरों पर प्रियजनों को आमन्त्रित कर यथायोग मान-सम्मान कर आशावींद ग्रहण कर बिदा किया जाता है।

### १.१.१४ वर्जित वृक्ष व छाया वेध

शार्दूलविक्रीड़ित

**वृक्षाः क्षीरसकण्टकाश्च फलिनस्त्याज्या गृहाद्दूरतः**
**शस्ते चम्पकपाटले च कदली जाती तथा केतकी।**
**यामादूर्ध्वमशेषवृक्षसुरजा छाया न शस्ता गृहे**
**पार्श्वे कस्य हरे रवीशपुरतो जैनोऽनुचण्ड्याः क्वचित्।।२८।।**

दूधवाले, कांटेवाले व फलदार वृक्ष, घर से दूर रखना चाहिए। चम्पा, गुलाब, केला, चमेली व केतकी के पौधे, घर के पास शुभ हैं। जिस घर पर, दूसरे व तीसरे प्रहर (एक प्रहर अर्थात तीन घण्टे) में वृक्ष या देव मंदिर की छाया पड़ती हो तो शुभ नहीं होता है। (पहले व चौथे प्रहर में छाया पड़ने पर दोष नहीं होता है।) ब्रह्मा के मंदिर के पार्श्व में (बाजू में), विष्णु, सूर्य व महादेव के मंदिर के सामने, जैन मंदिर के पीछे तथा जहाँ चण्डी की स्थापना हो, उसके पास घर नहीं बनवाना चाहिए।

| अशुभ वृक्ष एवं उनके परिणाम | |
|---|---|
| घर के समीप वृक्ष | परिणाम |
| दूध वाले | धन का नाश |
| कांटे वाले | शत्रु का भय |
| फल वाले | सन्तान का नाश |

इस श्लोक में बताया गया है कि जिन वृक्षों से दूध निकलता हो, दूध विषैला भी हो सकता है, आँख या अन्य स्थान पर लगने से रोग आदि हो सकते हैं अतः इन वृक्षों को घर से दूर लगवाना चाहिए। इन वृक्षों में से दूध के समान लसलसा पदार्थ निकलते रहने से उसमें कीटाणु आदि पनप सकते हैं, जिनसे रोग फैलने की आशंका रहती है।

काँटेवाले वृक्ष भी घर से दूर होना चाहिए, अन्यथा पैर, हाथ या शरीर में काँटे चुभने की आशंका बनी रहती है। विशेष रुप से बच्चों के लिए दूध, काँटे व फलदार वृक्ष घर के पास होना अशुभ है।

फलदार वृक्ष भी घर से दूर होना चाहिए घर के समीप होने पर कई बार पत्थर आदि फैंकने से घर के शीशे टूट जाते हैं या घर के किसी सदस्य को चोंट लग सकती है।

वैसे भी सभी प्रकार के बड़े वृक्षों का घर के समीप निषेध किया गया है। एक कारण यह भी है कि लगभग सभी वृक्ष रात्रि में कार्बन-डाय ऑक्साईड़ का विसर्जन करते हैं। घर के समीप होने पर रात्रि में घर में उचित मात्रा में ऑक्सीजन नहीं मिल पाएगी जिससे घर के सदस्यों की नींद पूरी न होना, जागने पर ताजगी महसूस न हो, रुग्ण रहना आदि हो सकता है।

दूसरा कारण यह भी है कि बड़े वृक्ष घर के समीप होने पर उनकी जड़े घर की नींव को हानि पहुँचा सकती है, दीवार आदि खराब होती है, उसमें फन्नस या फफूँद लग जाती है।

अन्य कारणों पर जब विचार करते हैं तो पाते हैं कि घर के समीप बड़े वृक्ष होने पर घर में उचित में मात्रा में धूप नहीं आ पाती है। जिससे सूर्य की पोषणकारी ऊर्जा समुचित मात्रा में घर में प्रवेश नहीं कर पाती है।

घर के समीप बड़े वृक्ष होने पर चोर आदि भी घर में प्रवेश कर सकते हैं।

वृक्ष की छाया रात्रि में घर के शीशे या दीवार पर पड़ने से बच्चे भयभीत भी हो सकते हैं।

अत्यधिक ऊँचे वृक्ष वर्षा ऋतु में आकाशीय विद्युत का आकर्षण भी कर सकते हैं।

विशेष प्रकार के वृक्ष साँप आदि जीव-जन्तु को आकर्षित करते हैं।

कई बार देखा गया है कि वृक्ष में उल्लू, गिद्ध, चमगादड़ आदि पक्षी भी अपना स्थान बना लेते हैं जो कि अशुभ है।

इस श्लोक में छोटे वृक्ष केला आदि को लगाना शुभ बताया है।

वृक्ष के संदर्भ में यह बताया गया है कि दूसरे व तीसरे प्रहर में वृक्ष की छाया घर पर नहीं पड़ना चाहिए।

जब वृक्ष समुचित दूरी पर पर होंगे तब दोपहर के समय उनकी छाया घर पर नहीं आएगी। इसी बात को मनुष्यालय ग्रन्थ में कहा है कि जितनी वृक्ष की ऊँचाई हो, वह वृक्ष घर से उतनी ही दूर होना चाहिए अर्थात् ३० फीट ऊँचा वृक्ष, घर से ३० फीट दूर होना चाहिए।

इसी श्लोक में आगे बताया गया है कि ब्रह्मा के मंदिर के बाजू में, सूर्य, महादेव, जैन व चण्डी के मंदिर क्रमशः सामने, पीछे व पास घर नहीं बनवाना चाहिए।

यहाँ संक्षेप में भूमि चयन के महत्वपूर्ण पक्ष को उद्घाटित किया गया है, सावधानी पूर्वक अध्ययन करने पर हम पाते हैं कि किसी भी सार्वजनिक स्थान के पास घर नहीं बनवाना चाहिए। यहाँ मंदिर के संदर्भ में अध्ययन, विश्लेषण करते हैं तो पाते हैं कि विशेष अवसरों पर मंदिर में बहुत भीड़ होती है, श्रद्धालु जन एकत्रित होते हैं, जिससे मंदिर के पास रहने वालों को असुविधा होती है, वाहनों के पार्किंग की समस्या होती है, बहुधा घर के समाने ही आगन्तुक वाहन कार आदि पार्क कर मंदिर या सार्वजनिक स्थान पर चले जाते हैं, ऐसी परिस्थिति में घर को व्यक्ति को यदि वाहन के साथ बाहर जाना हो तो वह अत्यधिक असुविधा का सामना करता है।

पूजन, वर्षा ऋतु में जब कथा-कीर्तन आदि होते है, तब पार्किंग के साथ-साथ शोरगुल (ध्वनि प्रदूषण) भी हो जाता है। घर में रहने वाले विद्यार्थियों को पढ़ने तथा रोगियों को आराम करने में असुविधा होती है। कई बार ऐसा देखा गया है कि कोई व्यक्ति सुबह पाँच बजे हो रहा है या शौचालय में उसी समय मंदिर में आरती होने लगी तो व्यक्ति असहजता का अनुभव करता है तथा उद्विग्न रहने लगता है।

इसलिए कहा है कि सार्वजनिक स्थल के आसपास घर नहीं बनवाना चाहिए।

उपजाति

**सुदुग्धवृक्षा द्रविणस्य नाशं कुर्वन्ति ते कण्टकिनोऽरिभीतिम्।**
**प्रजाविनाशं फलिनः समीपे गृहस्य वर्ज्याः कलधौतपुष्पाः।।२९।।**

घर के पास दूध वाले वृक्ष हों तो धन का नाश, कांटे वाले वृक्ष हों तो शत्रु का भय तथा फल वाले वृक्ष सन्तान का नाश करते हैं। घर के समीप सुनहरे (पीले) रंग वाले पुष्प नहीं लगाना चाहिए।

शार्दूलविक्रीडित

**दुष्टो भूतसमाश्रितोऽपि विटपी नो छिद्यते शक्कित-**

**स्तद् बिल्वीं श शमीमशोकबकुलौ पुन्नागसचम्पकौ।**
**द्राक्षा पुष्पकमण्डपं च तिलकान् कृष्णां वपेद्दाडिमीं**
**सौम्यादेः शुभदौ कपित्थवटावौदुम्बराश्वत्थकौ।।३०।।**

भूतों के निवास के कारण दोषपूर्ण वृक्षों को नहीं काटना चाहिए। इसी प्रकार बेल, शमी, अशोक, मौलसिरी, नागकेसर एवं चम्पा को भी नहीं काटना चाहिए। घर के आगे अंगूर व फूल वाली बेल का मंडप, तिलक, पिप्पली व अनार के वृक्ष शुभ है। उत्तर दिशा में कपित्थ (कैथ), पूर्व में वट, दक्षिण में गूलर तथा पश्चिम दिशा में पीपल का वृक्ष शुभ होता है।

व्याख्या-इस श्लोक में हम पाते हैं कि अलग-अलग वृक्ष, अलग-अलग प्रकार की ऊर्जा से संबंध रखते हैं। कुछ अशुभ वृक्षों के संदर्भ में कहा है कि उन वृक्षों को न काटते हुए, उनके पास शुभ वृक्षों को लगा देना चाहिए। यहाँ जो इकोलॉजी सन्तुलन की बात आज हम करते हैं, सदियों पहले भारत के वास्तु विज्ञान में यह बात अन्तर्निहित है।

| दिशानुसार शुभ वृक्ष | |
|---|---|
| दिशा | शुभ वृक्ष |
| उत्तर | कपित्थ (कैथ) |
| पूर्व | वट |
| दक्षिण | गूलर |
| पश्चिम | पीपल |

एक और महत्वपूर्ण पहलू उद्घाटित होता है कि एक कुशल वास्तुशास्त्री, वनस्पति विज्ञान में निपुण है। उसे वृक्ष, उसके गुण व वृक्ष व दिशा के संबंध का भी ज्ञान है।

### १.१.१५ प्रवेशद्वार

उपजाति

**उत्सङ्गनामाभिमुखः प्रवेशः स्यात्पृष्ठभङ्गो भवनस्य पृष्ठात्।**
**विनाशहेतुः कथितोऽपसव्यः सव्यः प्रशस्तो भवनेऽखिले च।।३१।।**

घर के समाने का प्रवेश **उत्संग** कहलाता है। पीछे से प्रवेश होने पर **पृष्ठभंग** कहलाता है, जो विनाश करता है। बाई ओर का प्रवेश **अप्रशस्त**, दाहिनी ओर का प्रवेश **प्रशस्त** (शुभ) होता है।

वास्तुशास्त्र के सभी ग्रन्थों में प्रवेश द्वार के संबंध में विभिन्न प्रकार से विचार किया जाता है। पदविन्यास के आधार पर किस पद में द्वार होना चाहिए इस बात का विचार किया जाता है।

इस श्लोक में प्लाट या भूखण्ड के परिप्रेक्ष्य में बने हुए हिस्से में प्रवेश किस प्रकार है इसके आधार पर शुभाशुभ का विचार करते हैं।

जिस दिशा में प्लाट का मुख हो उसी दिशा में जब बने हुए हिस्से में प्रवेश करते हैं तो वह उत्संग प्रवेश कहलाता है। यह शुभ बताया गया है।

उदाहरण के लिए जब प्लाट का मुख उत्तर दिशा में हो तथा बने हुए हिस्से में भी उत्तर दिशा से प्रवेश करते हैं तो वह उत्संग प्रवेश कहलाता है।

जब प्लाट का मुख पूर्व दिशा में हो तथा बने हुए हिस्से में भी पूर्व दिशा से प्रवेश करते हैं तो वह उत्संग प्रवेश कहलाता है।

जब प्लाट का मुख पश्चिम या दक्षिण दिशा में हो तथा बने हुए हिस्से में भी पश्चिम या दक्षिण दिशा से प्रवेश करते हैं तो वह उत्संग प्रवेश कहलाता है।

उपरोक्त चारों प्रकार के उत्संग प्रवेश शुभ कहे गए हैं।

अब अगले प्रकार पृष्ठ-भंग का वर्णन करते हैं कि भूखण्ड व भवन का प्रवेश एक दूसरे से विपरीत दिशा में हो तो वह पृष्ठ भंग प्रवेश कहलाता है। अशुभ है, विनाश करता है।

आगे पूर्णबाहु प्रवेश को बताते हुए कहते हैं कि जब भूखण्ड में प्रवेश करने के उपरान्त सृष्टिमार्ग अर्थात् प्रदक्षिण क्रम से प्रवेश करते हैं तो वह पूर्ण बाहु प्रवेश कहलाता है यह शुभ होता है।

शार्दूलविक्रीडित

**प्रावेशः प्रतिकायको वरुणदिग्वक्त्रो भवेत् सृष्टितो**
**वामावर्त उदाहृतो यममुखोऽसौ हीनबाहुर्बुधैः।**
**उत्सङ्गो नरवाहनाभिवदनः सृष्ट्या यथा निर्मितः**
**प्राग्वक्त्रोऽपि च पूर्णबाहुरुदितो गेहे चतुर्धा पुरे।।३२।।**

जिस घर का मुख पश्चिम दिशा में हो उसमें पूर्व से प्रवेश करने के पश्चात् सृष्टि मार्ग से प्रवेश करें तो वह प्रवेश **प्रतिकायक** कहलाता है। जिस घर का मुख दक्षिण दिशा में हो, उसमें बाई ओर से प्रवेश हो तो वह **हीन बाहु** प्रवेश कहलाता है। जिस घर का मुख उत्तर में हो, उसमें सृष्टि मार्ग से प्रवेश करने पर वह उत्संग प्रवेश तथा पूर्व में मुख होने पर प्रवेश **पूर्णबाहु** कहलाता हैं। यह घर तथा नगर के चार प्रकार के प्रवेश कहे गए हैं।

| पूर्णबाहु प्रवेश | | |
|---|---|---|
| प्रकार | भूखण्ड | भवन |
| १ | पूर्व | दक्षिण |
| २ | दक्षिण | पश्चिम |
| ३ | पश्चिम | उत्तर |
| ४ | उत्तर | पूर्व |

| पृष्ठ भंग प्रवेश | | |
|---|---|---|
| प्रकार | भूखण्ड प्रवेश | भवन प्रवेश |
| १ | पूर्व | पश्चिमं |
| २ | दक्षिण | उत्तर |
| ३ | पश्चिम | पूर्व |
| ४ | उत्तर | दक्षिण |



हीनबाहु



प्रत्यक्षाय



उत्संग



पूर्णबाहु

### १.१.१६ माप की इकाई

**हस्त**

स्रग्धरा

**हस्तः पर्वाष्टयुक्तो मुनिवररचितः पर्व चैकं त्रिमात्रम्**

**मात्रा षण्णां यवानामुदरविमिलिता निस्त्वचामुत्तमानाम्।**

**पुष्पैः चत्वारि पूर्वं तदनु च विभजेदङ्गुलैः पर्वपुष्पै**

**निर्ग्रन्थी रक्तकाष्ठो मधुमय उदितः खादिरो वंशधात्वोः।।३३।।**

आठ पर्व का एक **हस्त** होता है। तीन मात्राओं (अंगुल) का एक पर्व होता है। उत्तम प्रकार की छिलके के बिना छह यव के मध्य की एक मात्रा (अंगुल) होती है। हस्त के प्रारंभ में तीन-तीन मात्राओं (एक-एक पर्व) की दूरी पर, चार पर्व फूल या चौकड़ी बनाए। ऐसे चार पर्व का आधा हस्त बनाए। शेष आधे हस्त पर एक-एक अंगुल का विभाग करें। प्रत्येक पर्व पर एक-एक फूल या चौकड़ी बनाए। ऐसा जो हस्त हो, वह बिना गांठ का तथा रक्त काष्ठ, महुआ, खेर, बांस, धातु (सोना, ताम्बा आदि) का बना हो।

इस श्लोक में माप की इकाई का वर्णन किया गया है। माप की इकाई यव बताई गई है। आठ यव का एक अंगुल, तीन अंगुल का एक पर्व तथा आठ पर्व का एक हस्त बताया गया है।

मानसार, मयमत ग्रन्थ में माप की इकाई सूक्ष्म इकाइयों का वर्णन इस प्रकार है-

| इकाई | | |
|---|---|---|
| १२ अंगुल | = | १ ताल |
| २ ताल | = | १ कर |
| १.७५ ताल | = | १ किष्कु |
| ४ हस्त | = | १ धनुष |
| २००० धनुष | = | १ क्रोश |
| २ क्रोश | = | १ गव्यूति |
| २ गव्यूति | = | १ योजन |
| १०० योजन | = | १ कोटि |

इसके पश्चात एक-एक पर्व पर आधा-हस्त आदि पर फूल या विशेष चिह्न बनाया जाता है। आज के समय में जैसे स्केल आदि का प्रयोग करते हैं वास्तु में हस्त का प्रयोग किया जाता है। व्यक्ति के शरीर के माप के अनुपात में सारा निर्माण किया जाता है। जब भी कोई निर्माण कार्य आरम्भ करते हैं तब सारे माप गृह-स्वामी के शरीर के अनुपात में करते हैं तथा उसके लिए दाहिने हाथ की मध्यमा अंगुली के मध्य पर्व को इकाई लिया जाता है। आजकल के समय में यह इंच के आसपास आता है। प्लाट की लम्बाई-चौड़ाई, कमरों की लम्बाई-चौड़ाई-ऊँचाई तथा खिड़की व द्वार की चौखट आदि का मान भी अंगुल में लिया जाता है।

एक सरल उदाहरण से देखने का प्रयास करते हैं-कीचन (किचन) का प्लेटफॉम गृहणी की ऊँचाई के अनुपात में या अनुसार होना चाहिए। लद्दाख में रहने वाली गृहणी के लिए प्लेटफॉम की ऊँचाई, बाड़मेर-जेसलमेर में रहनेवाली गृहणी के लिए प्लेटफॉम की ऊँचाई से तुलनात्मक रूप से कम होगी।

इसी प्रकार लम्बे व्यक्ति के लिए अधिक लम्बाई का पलंग चाहिए। जैसे बाड़मेर-जेसलमेर राजस्थान, काठियावाड़ आदि स्थानों पर रहने वाले व्यक्तियों के लिए पलंग की लम्बाई, दरवाजे की ऊँचाई आदि सामान्य से अधिक होगी।

इसलिए वास्तु में व्यक्ति के शरीर के अनुपात में निर्माण करने के लिए कहा है।

जिस स्केल का प्रयोग करते हैं उसे हस्त कहते हैं। वह निर्दोष लकड़ी, से धातु (सोना, चाँदी) का उत्तम कहा गया है। क्योंकि धातु के हस्त में तापमान, आर्द्रता आदि का प्रभाव लकड़ी की तुलना में नगण्य होता है।

**हस्त-प्रकार व प्रयोग**

शार्दूलविक्रीडित

**ज्येष्ठोऽष्टाभिरथोदरैस्तु मुनिभिर्मध्यस्तु षड्भिर्लघु-**
**र्माप्यं चोत्तमकेन ग्रामनगरं क्रोशादिकं योजनम्।**
**प्रासादप्रतिमे नृपस्य भवनं मध्येन हर्म्यादिकं**
**यानं षड्यवसम्भवेन शयनं छत्रासनास्त्रादिकम्।।३४।।**

आठ जौ (यव) के मध्य का एक तसु (अंगुल) होता है। ऐसे चौबीस अंगुल का एक **हस्त** होता है। ऐसा हस्त ज्येष्ठ (बड़ा) हस्त कहलाता है। सात यव मध्य के अंगुल से बना हस्त, मध्यम हस्त कहलाता है तथा छह यव मध्य का बना हस्त, लघु (छोटा) हस्त कहलाता है। ग्राम, नगर, क्रोश, योजन इत्यादि, ज्येष्ठ हस्त में नापना चाहिए। प्रासाद (देवालय, मंदिर), प्रतिमा, राजभवन, साधारण लोगों का घर, मध्यम हस्त से नापना चाहिए। पालकी, वाहन, पलंग, सिंहासन, छत्र, शस्त्र आदि लघु हस्त से नापना चाहिए।

इस श्लोक में बताया गया है कि माप की इकाई के तीन भेद होते हैं- ज्येष्ठ (बड़ी), मध्यम व अधम (छोटी)। छह यव का एक अंगुल होता है यह छोटी इकाई है। सात यव का एक अंगुल यह मध्यम तथा आठ यव का एक अंगुल यह ज्येष्ठ या बड़ी इकाई है। बड़ी इकाई का प्रयोग बड़े मान जैसे नगर, नगरों के बीच की दूरी आदि के लिए करते हैं। मध्यम इकाई का प्रयोग घर के मान तथा छोटी इकाई का प्रयोग उपकरण अर्थात् फर्नीचर आदि में करते हैं।

## हस्त के देवता

शालिनी

**रुद्रो वायुः विश्वकर्मा हुताशो ब्रह्मा कालस्तोयपः सोम विष्णुः।**
**पुष्पे देवा मूलतोऽस्मिंश्च मध्यात् पञ्चाष्टान्त्यं ह्यग्निवेदैर्विभज्य।।३५।।**




हस्त के प्रारंभ में रुद्र देवता, पहले फूल पर वायु देवता, दूसरे पर विश्वकर्मा, तीसरे फूल पर अग्नि देवता, चौथे पर ब्रह्मा, पांचवें पर काल, छठे पर वरुण, सातवें पर सोम व आठवें फूल पर विष्णु देवता होते हैं। इस प्रमाण से हस्त के नौ देवताओं की स्थापना करें। हस्त के मध्य भाग से शेष रहे उत्तर भाग के पांचवे पर्व के दो भाग करना, आठवें के तीन तथा आखरी के अंगुल के चार भाग करना।

(टिप्पणी- हस्त-एक प्रकार का स्केल है। जैसे आज हम फुट का प्रयोग करते हैं, स्केल का प्रयोग करते हैं, उसी प्रकार हस्त, एक स्केल है, जिस पर विभिन्न माप के चिह्न लगाकर बनाते है ताकि अंगुल व उससे छोटा माप भी नापा जा सके।)

शार्दूलविक्रीडित

**ईशो मारुतविश्ववह्निविषयः सूर्यश्च रुद्रो यमो**
**वैरूपो वसवोऽथ दन्तिवरुणौ षड्वक्त्र इच्छा क्रिया।**
**ज्ञानं वित्तपतिर्निशाकरजयौ श्रीवासुदेवो हली**
**कामो विष्णुरिति क्रमेण मरुतो हस्ते त्रयोविंशतिः।।३६।।**

हस्त के चौबीस अंगुल पर तेईस रेखा होती है। प्रत्येक रेखा पर एक-एक देवता होते हैं। तेईस रेखाओं के ऊपर तेईस देवता की स्थापना करें। पहली रेखा पर ईश, दूसरी पर वायु की, तीसरी पर विंश्वदेव की, चौथी पर अग्नि की, पांचवीं पर ब्रह्मा की, छठवीं पर सूर्य की, सातवीं पर रुद्र की, आठवीं पर यम की, नवीं पर विश्वकर्मा की, दसवीं पर आठ वसुओं की, ग्यारहवीं रेखा पर गणपति की, बारहवीं पर वरुण की, तेरहवी पर कार्तिकस्वामी की, चौदहवीं पर इच्छा देवी की, पन्द्रहवीं पर क्रियादेवी की, सोलहवीं पर ज्ञान की, सत्रहवीं पर कुबेर की, अठारहवीं पर चन्द्रमा की, उन्नीसवी पर जय की, बीसवीं पर वासुदेव की, इक्कीसवीं पर बलभद्र की, बाईसवीं पर कामदेव की तथा तेईसवीं रेखा पर विष्णु की स्थापना करें (तथा सबका पूजन करें)।

## हस्त धारण की विधि

इन्द्रवज्रा

**उच्चाटनं रोगभयं च दुःखं वह्नेर्भयं पीडनकं प्रजायाः।**
**मृत्युर्विनाशोऽपि धनक्षयः स्यात् मोहः क्रमाद् दैवतपीडनेन।।३७।।**

(हस्त धारण करते (उठाते) समय देवता दबना नहीं चाहिए, यदि दब जाए तो उसका फल इस प्रकार होता है।)

हस्त के मूल देवता शिल्पि के हाथ से दबे तो उच्चाटन, पहले फूल का देवता दबे तो रोग, दूसरे फूल के देवता दबे तो दुःख, तीसरे के दबे तो अग्नि का भय, चौथे के दबे तो बालकों को दुःख, पांचवे से मृत्यु, छठे से कुटुम्ब का नाश, सातवें फूल के देवता दबने से धन का क्षय तथा आठवें फूल के देवता दबने से मोह या चित्त भ्रम होता है।

शालिनी

**हस्तो यत्नात् पुष्पयोरन्तराले त्वष्टा धार्यो मन्दिरादौ निवेशे।**
**हस्तात् भूमौ यात्यकस्मात् तदासौ कार्ये विघ्नं दुःखमाविष्करोति।।३८।।**

सूत्रधार, घर का कार्य प्रारम्भ करने में हस्त को यत्न से दो फूलों के बीच से पकड़ना चाहिए। अगर हस्त अचानक भूमि पर गिर जाए तो कार्य में विघ्न या दुःख होता है।

(टिप्पणी- दो फूल के बीच से पकड़ने पर उसके निशान (चिह्न) खराब नहीं होते, धुंधले नहीं पड़ते तथा मिटते नहीं हैं, जिससे कार्य करते समय संशय नहीं होता कि यह कौन सा चिह्न है, अतः गलती नहीं होती है। हस्त का भूमि पर गिरना, असावधानी दर्शाता है, अतः कार्य करते समय चित्त का सावधान होना आवश्यक है।)

शार्दूलविक्रीडित

**तालो द्वादशमात्रिकापरिमितस्तालद्वयं स्यात्करः**
**पादोनद्विकरोऽपि किष्कुरुदितश्चापं चतुर्भिः करैः।**
**क्रोशो दण्डसहस्रयुग्मुदितो द्वाभ्यां च गव्यूतिका**
**ताभ्यां योजनमेव भूमिरखिला कोटिः शतं योजनैः।।३९।।**

बारह अंगुल का एक ताल, दो ताल का एक कर (हस्त), पौने दो हस्त का किष्कु, चार हस्त का एक धनुष होता है। दो हजार धनुष का एक क्रोश, दो क्रोश का एक गव्यूति, दो गव्यूति का एक योजन तथा सौ योजन का एक कोटि होता है। (सौ करोड़ योजन की दूरी) पृथ्वी होती है।

**आठ सूत्र**

**सूत्राष्टकं दृष्टिनृहस्तमौञ्जं कार्पासिकं स्यादवलम्बसंज्ञम्।**

**काष्ठं च सृष्ट्याख्यमतो विलेख्यमित्यष्टसूत्राणि वदन्ति सन्तः।४०।**

सूत्र के जानकारों ने आठ प्रकार के सूत्र कहे हैं। पहला दृष्टि सूत्र, दूसरा हस्त, तीसरा मुंज, चौथा कपास सूत्र, पांचवां अवलम्ब (साहुल), छठा गुनियाँ, सातवां साधणी (रेवल) तथा आठवां विलेख्य होता है।

**१.१.१७ सूत्रधार के लक्षण**

**सुशीलश्च(लः) चतुरो दक्षः शास्त्रज्ञो लोभवर्जितः।**

**क्षमायुक्तो द्विजश्चैव सूत्रधारः स उच्यते।।४१।।**

सूत्रधार सुशील, चतुर, कुशल, वास्तुशास्त्र का ज्ञाता, लोभ न रखने वाला, क्षमाशील व द्विज (ब्राह्मण) होता है।

व्याख्या- वास्तुशास्त्र के लगभग सभी ग्रन्थों में स्थपति लक्षण का वर्णन मिलता है। यहाँ भी स्थपति लक्षण का वर्णन करते हुए कहते हैं कि स्थपति सुशील अर्थात् शीलवान होना चाहिए वह आचरण से पवित्र होना चाहिए, क्योंकि वह समाज का एक प्रतिष्ठित व्यक्ति है तथा अन्य लोग उसके आचरण व व्यवहार का अनुसरण करते हैं। वह चतुर, कुशल, वास्तुशास्त्र का ज्ञाता, लोभ न करने वाला, क्षमाशील व द्विज होना चाहिए।

मनुष्यालय चन्द्रिका में कहा गया है कि-

**सर्वशास्त्रविहितक्रियापटुः सर्वदावहितमानसः शुचिः।**

**धार्मिको विगतमत्सरादिको**

**यः स च स्थपतिरस्तु सत्यवाक्।।१२।।१**

स्थपति वह है, जो सभी शास्त्रों में कही गई तकनीकों के क्रियान्वयन में निपुण हो। जिसका मन पवित्र एवं शान्त हो, जो धार्मिक हो, जो मत्सर आदि दोषों से रहित हो एवं जो केवल सत्य वचन ही कहता हो, ऐसा व्यक्ति स्थपति कहलाता है।

**जानीयात् स्थापनार्हं स्थपतिमथ गुणैः प्रायशस्तेन तुल्यः**
**सूत्रग्राही सुतो वा स्थपतिमतिगतिप्रेक्षकः शिष्यको वा।**
**स्थूलानां तक्षणात् तक्षक इति कथितः सन्ततं हृष्टचित्तो**
**दार्वाद्यन्योन्यसंमेलनपटुरुदुतो वर्धकिः सावधानः।।१३।।१**

स्थपति, स्थापना के कार्य का ज्ञाता होता है। सूत्रग्राही या तो स्थपति का पुत्र होता है, जो की स्थपति के समान ही सभी गुण रखता है या स्थपति का शिष्य होता है, जो की स्थपति के मन की बात जानकर, उसके अनुसार कार्य करता है। तक्षक, तक्षण अर्थात् पदार्थों (लकड़ी, पत्थर इत्यादि) को उचित आकार देना, इत्यादि कार्यों में लगा रहता है। वह हमेशा प्रसन्न चित्त होना चाहिए। वर्धकि, अपने कार्य में कुशल एवं लकड़ी इत्यादि को सावधानी पूर्वक जोड़ने में निपुण होता है।

**व्याख्या**

यहाँ इन चार श्लोकों में स्थपति, सूत्रग्राही, वर्धकि व तक्षक के लक्षणों का वर्णन मिलता है। ये चारों निर्माण के कार्य को सम्पन्न करते हैं। इन चारों में स्थपति प्रमुख होता है अन्य तीन उसके (स्थपति) के आधीन कार्य करते हैं।

यह **स्थपति**, वास्तुविद्या से सम्बन्धित सभी शास्त्रों का ज्ञान रखने वाला तथा उससे सम्बन्धित क्रियाओं में निपुण होता है। वह मन से पवित्र, सदा सच बोलने वाला तथा मत्सर आदि सात दोषों से रहित होता है।

(टिप्पणी- सप्त व्यसन- मृगया, द्यूत, दिवा-स्वपन, परिवाद, स्त्रीयाह, मद, taurya-trika, vrithatya,)

(मत्सर आदि ७ दोष-ईर्ष्यालु, लालची, दरिद्र, दुष्ट, घमंडी, शत्रुता रखने वाला, क्रोधी)

**सूत्रग्राही**, सूत्र के कार्य में निपुण होता है तथा स्थपति का सहायक होता है। वह भी शास्त्र का ज्ञाता होता है तथा तक्षक व वर्धकि का गुरु होता है।

**वर्धकि**, तक्षक का गुरु होता है। वह लकड़ी, पत्थर इत्यादि जोड़ने के कार्य में निपुण होता है। वह निर्णय लेने में कुशल होता है। वेद का ज्ञाता तथा चित्र कर्म में कुशल होता है।

**तक्षक** लकड़ी तथा पत्थर काटने, उन्हें उचित आकार देने में निपुण होता है तथा सहयोगशील, मित्रवत, दयावान तथा वेद का जानकार होता है।

किसी भी घर का निर्माण सफलतापूर्वक एवं दक्षता के साथ पूर्ण कराने के लिए, इन चारों का होना आवश्यक है। इन सभी के सन्तुष्ट तथा प्रसन्नचित्त होकर कार्य करने पर ही गृहनिर्माण उचित प्रकार से संभव है।

**समरांगण सूत्रधार के अनुसार**

**स्थपति के चार लक्षण बताए गए हैं:-**

(१) शास्त्र

(२) कर्म

(३) प्रज्ञा

(४) शील

**(१)** शास्त्र-एक स्थपति को, इन सब शास्त्रों (वास्तु शास्त्र से सम्बन्धित शास्त्रों) को जानकर, उनके लक्षणों के अनुसार कार्य करना चाहिए।

जो व्यक्ति शास्त्र को न जानकर, कार्य-संचालक स्थपति का ढोंग करता है, उस राजहिंसक कुस्थपति को, राजा स्वयं, मृत्यु के समान, उसे मारें, क्योंकि ऐसा स्थपति मिथ्या-ज्ञान के कारण, अहंकारी है और जिसने शास्त्र में परिश्रम भी नहीं किया है, वह संसार में लोगों की अकारण मृत्यु के समान विचरण करता है।

वास्तुशास्त्री को, प्रसिद्ध शास्त्र-सिद्धान्तों से अपने वास्तुज्ञान को तैयार करना चाहिए। उसे वास्तु-पद-विन्यास में सुनिश्चित शिरावंशों के साथ, मर्म स्थान तथा उसके अंग-प्रत्यंग की जानकारी, शास्त्र के अनुसार होना चाहिए।

**(२) कर्म**- जो स्थपति, केवल शास्त्र को जानता है, परन्तु कार्य करने में दक्ष नहीं है, एक्सपर्ट नहीं है। वह कार्य के समय, युद्ध को देखकर डरपोक के समान, मोह को प्राप्त होता है।

इसके विपरीत जो केवल कार्य करना जानता है, परन्तु कैसे करना, यह नहीं पता, वह नेत्रहीन (अन्धे) के समान है।

आप ने बचपन में, स्कूल में, एक कहानी, पढ़ी होगी। एक नेत्रहीन व एक पंगु (लंगड़ा, चलने में असमर्थ) दो दोस्त थे। दोनों मेले में जाना चाहते थे। तब पंगु उस नेत्रहीन के कन्धे पर बैठ गया तथा वह नेत्रहीन को रास्ता बताता रहा, नेत्रहीन चलता रहा इस प्रकार दोनों मेले में पहुँच गए।

यहाँ पंगु, कर्महीन शास्त्रज्ञ को कहा गया है। केवल शास्त्रीय ज्ञान, केवल थ्योरी का ज्ञान पर्याप्त नहीं है, उसका प्रेक्टीकल पक्ष, उसका प्रायोगिक पक्ष भी स्पष्ट होना व कार्य करना आना चाहिए।

शास्त्रहीन कर्म को नेत्रहीन कहा है। एक स्थपति को, प्लाट का ले ऑउट बनाना, ड्राईंग बनाना, मर्म निकालना, उस पर गुनिया करना, दिशा ज्ञात करना, पदविन्यास करना, कमरों आदि का आयादि निकालना, कॉलम की स्थिति, उन्हें प्लेस करना, दीवार आदि की चुनाई आदि-आदि अनेकानेक कार्य, प्रेक्टीकल करना, उसे आना चाहिए।

जैसे आटा गूँथते समय यदि यह पता भी हो कि आटे में कितना पानी लगता है, परन्तु गूंथना ठीक से न आए तो आटा ठीक से नहीं गुंथेगा। इसी प्रकार की थ्योरी जानना अलग बात है तो, उसे गूंथना बिल्कुल ही अलग बात है।

(३) **प्रज्ञा**-शास्त्र तथा कर्म का भली प्रकार ज्ञान होने के अलावा, स्थपति में प्रति उत्पन्न मति (तुरन्त निर्णय लेने की क्षमता) की होना आवश्यक है। उसकी **प्रज्ञा** (विशेष प्रकार की चेतना, बुद्धि) अत्यन्त विकसित होना चाहिए। उसे प्रज्ञावान होना चाहिए। इस प्रज्ञा को विकसित करने में ध्यान की जो अपनी विधि है वह विशेष रूप से सहायक होती है। अतः प्रतिदिन दोनों समय नियमित रूप से ध्यान करना परम आवश्यक है।

यह जो वास्तु का विषय है, वास्तुशास्त्र है, वह अत्यन्त ही कठिन पहेली के समान है, अनेक अर्थ को रखने वाला है, गुप्त रहस्यों को अपने अन्दर समेटे है तथा बहुत विस्तारित है, ऐसे विशाल सागर को केवल प्रज्ञा के सहारे ही पार किया जा सकता है।

(४) **शील**-शास्त्र का भी ज्ञान हो, कार्य करने में भी कुशल हो तथा प्रज्ञावान होने पर यदि स्थपति शील से रहित है, उसका आचरण पवित्र नहीं हो तो वह पूजनीय नहीं हो सकता है। एक स्थपति को आचरण से भी पवित्र होना चाहिए। उसमें रोष, द्वेष, लोभ, मोह तथा राग नहीं होना चाहिए।

इस संसार में शीलवान स्थपति ही पूजनीय होता है। उसका दर्शन ही शुभ माना गया है।

स्थपति का न केवल मन पवित्र होना चाहिए, बल्कि यह बात उसके आचरण एवं व्यवहार से भी दिखना चाहिए।

विश्लेषणः- (आधुनिक समय में परिशीलन):-

इस प्रकार से हमने देखा कि ग्रन्थ में प्रारम्भ में वन्दना या स्तुति की गई है। प्रत्येक कार्य को आरम्भ करने से पहले स्तुति करने से मन शान्त व स्थिर होता है, अतः कार्य आरम्भ करने से पहले प्रार्थना, स्तुति या अहं भाव का समर्पण करना चाहिए। (श्लोक १-४)

उसके पश्चात गृह की प्रंशसा की गई है। आज भी हमें यह जानना आवश्यक है कि जो भी कार्य व्यक्ति करता है, उसके महत्व का प्रतिपादन किया जाता है। यहाँ ग्रन्थ में बताया गया है कि गृहस्थ पर अन्य आश्रम आश्रित हैं, इसलिए यह महत्वपूर्ण है। समस्त कार्य गृह से ही संचालित किए जाते हैं, अतः गृह निर्माण वास्तु के अनुरुप करवाना चाहिए। इसी प्रकार कार्य-क्षेत्र ऑफिस, फेक्टरी, इन्डस्ट्री, नगर आदि भी वास्तु के अनुरुप होने पर ही वहाँ कार्य करने वाले, रहने वाले उत्तरोत्तर विकास कर समृद्ध होते हैं। (श्लोक ५)

उसके पश्चात् श्लोक क्रमांक ६ से ९ तक गृहारम्भ मुहूर्त का वर्णन किया गया है, यह बताया है जब प्रकृति अनुकूल हो, बहुत अधिक वर्षा या गर्मी न हो तब कार्य का आरम्भ करना चाहिए।

श्लोक क्रमांक १० व ११ में दिशा ज्ञात करने की विधि का वर्णन है। इस विधि का प्रयोग पर हमें शुद्ध पूर्व-पश्चिम आदि दिशा प्राप्त होती है। इस प्रक्रिया द्वारा हम आज भी त्रुटिहीन दिशा ज्ञात कर सकते हैं।

श्लोक क्रमांक १२ से १४ तक भूमि चयन विधि का वर्णन है। जिस स्थान पर भी निर्माण कार्य करना हो, वह स्थान कार्य के अनुरुप हो, वहाँ का वातावरण ऐसा हो, प्रकृति ऐसी हो जो कार्य करने में सहायक हो, वाद-विवाद उपस्थित न हों। ग्रन्थ में कार्य के अनुसार भूमि का रंग, गन्ध, स्वाद आदि बताया है। इन रंग आदि का प्रयोग आन्तरिक सज्जा, कलर स्कीम आदि में कर हम, कार्य के अनुकूल ऊर्जा निर्मित कर सकते हैं। रंग, गन्ध व स्वाद के माध्यम से रंग, गन्ध व स्वाद के गुण बताए हैं।

श्लोक क्रमांक १५ में वास्तुपूजन के माध्यम से स्थान को सकारात्मक ऊर्जा से आवेशित करने की विधि का वर्णन है।

कोई भी स्थान निर्माण के अनुकूल है अथवा नहीं, इसकी परीक्षा के लिए भूमि परीक्षण विधि का वर्णन किया है। यह वर्णन श्लोक क्रमांक १५-१६ में है। इन विधियों से मिट्टी के घनत्व, आर्द्रता आदि की परीक्षा करते हैं। निर्माण के अनुकूल होने पर हम निर्माण कार्य करते हैं। प्रतिकूल होने पर आवश्यक सावधानी रखते हैं। यह विधियाँ आधुनिक विधियों से कम खर्चीली हैं तथा इनसे परिणाम भी शीघ्र व सटीक प्राप्त होते हैं। इसके लिए बहुत मँहगी प्रयोगशाला आदि की भी आवश्यकता नहीं होती है।

श्लोक क्रमांक १७ में भूमि के झुकाव पर प्रकाश डाला है। साथ ही यह भी बताया है कि जिस भूमि का झुकाव उत्तर, पूर्व या ईशान दिशा की ओर हो वह भूमि शुभ है। इसके अतिरिक्त एक पक्ष हमें और जानना है कि किस कार्य के लिए कौन से झुकाव वाली भूमि शुभ है। यह बताया है कि ब्राह्मणादि के लिए उत्तर आदि के क्रम से झुकाव वाली भूमि शुभ है। इस प्रकार हम वर्ण के अनुसार शुभ प्लव जान सकते हैं तथा आज के समय में कार्य के अनुसार प्लव का निर्धारण कर सकते हैं।

श्लोक क्रमांक १८ से २१ तक में खूँटी स्थापन, शल्य ज्ञान तथा शल्य होने के परिणाम को बताया है। यहाँ सांकेतिक रुप से बताया गया है कि ब्राह्मण आदि वर्ण के क्रम से किस वृक्ष की लकड़ी शुभ है। इससे हमें ज्ञात होता है कि वर्ण के अनुरुप लकड़ी का प्रयोग करने से वर्णोचित गुण विकसित होते हैं।

आधुनिक समय में भूमि में शल्य को महत्व नहीं दिया जाता था, परन्तु पिछले कुछ वर्षों में इस ओर भी वास्तुशास्त्रियों ने ध्यान खींचा है। जब अनुभवों के आधार पर यह सिद्ध हो गया कि जिस स्थान पर पूर्व में कोई पशु आदि की हड्डियों को रखा गया, वहाँ फेक्टरी आदि लगाने पर सफलता नहीं मिली। इसी प्रकार भूमि में अन्य नकारात्मक ऊर्जा वाले पदार्थ (शल्य) होने पर बाधा का सामना लोगों ने किया। तब व्यक्ति इस ओर ध्यान देने लगे। यह वास्तुशास्त्र के महत्व को प्रतिपादित करता है कि प्राचीन समय में पहले भूमि को पुरुष जितनी गहराई तक शुद्ध करके उस पर निर्माण करते थे, जिससे उसमें रहने वाले व्यक्ति सुखी होते थे।

श्लोक क्रमांक २२ से २४ में गृहारम्भ किस दिशा से आरम्भ करना चाहिए इसके महत्व को बताया है। इस संबंध पृथ्वी का सूर्य के चारों ओर चक्कर लगाने से है। अतः वर्ष के किस मास में किस दिशा से गृहारम्भ करना चाहिए ताकि निर्माण प्रकृति के अनुकूल हो।

श्लोक क्रमांक २५-२६ में बताया है कि नींव की खुदाई ठोस आधार तक करना, नींव को सकारात्मक ऊर्जा से आवेशित करना अभियान्त्रिकी के सिद्धान्तानुसार दीवार की मोटाई नीचे से ऊपर क्रमशः एक निश्चित अनुपात में कम करना चाहिए।

श्लोक क्रमांक २७ में बताया है कि विभिन्न अवसर (५) पर वास्तुपूजन करना अर्थात् (१) सकारात्मक ऊर्जा से आवेशित करना तथा (२) निर्माण की जाँच करना कि निर्माण ठीक प्रकार से चल रहा है, कहीं कोई त्रुटि आदि तो नहीं है।

श्लोक क्रमांक २८ में बताया है कि गृह के एकदम समीप वृक्ष नहीं होना चाहिए, इससे निर्माण को नुकसान पहुँचता है तथा चोरी आदि का भी भय रहता है। इसके अतिरिक्त वृक्ष रात्रि में कार्बन-डायऑक्साईड भी छोड़ते हैं जो मनुष्यों के लिए शुभ नहीं है।

गृह के एकदम समीप विशाल, भव्य मंदिर आदि सार्वजनिक स्थान भी शुभ नहीं है। इससे गृही असुविधा का अनुभव करता है।

उपरोक्त सभी सिद्धान्त प्रायोगिक हैं तथा आज भी प्रासंगिक हैं।

श्लोक क्रमांक २८ से ३० शुभाशुभ वृक्षों को बताया हैं। यह आधुनिक समय में लेन्डस्केपिंग के लिए उपयोगी है।

श्लोक क्रमांक ३१-३२ में बताया है कि गृह में प्रवेश द्वार, मुख्य द्वार के सामने या बाजू में होना शुभ है, इससे गृह में बैठा व्यक्ति, जाने-आने वाले व्यक्तियों को देखा सकता है तथा घर सुरक्षित रहता है। इसके अतिरिक्त ऊर्जा उचित मार्ग से घर में प्रवेश करती है।

श्लोक क्रमांक ३३ से ३९ में माप की इकाई का वर्णन किया है। यह माप शरीर के अनुपात में होता है। आधुनिक समय से कहीं आगे जाकर माप का निर्धारण किया है। इसी के आधार पर हम कह सकते हैं जहाँ व्यक्तियों की सामान्य लम्बाई अधिक होती है, जैसे बाड़मेर, जेसलमेर आदि क्षेत्र वहाँ उनके दरवाजे, पलंग आदि का मान भी उसी अनुपात में अधिक होता है। ठीक उसी प्रकार जहाँ व्यक्तियों की सामान्य लम्बाई कम होती है वहाँ पलंग आदि उसी मान से बनाए जाते हैं।

इस अध्याय के अन्तिम श्लोक ४१ में सूत्रधार (वास्तुशास्त्री) के लक्षण बताए हैं। आज भी अर्किटेक्ट, वास्तुशास्त्री, सिविल इंजीनियरींग आदि इन्हीं गुणों से युक्त होने पर ही व्यक्ति, परिवार, समाज व राष्ट्र के उत्थान में योगदान दे सकते हैं अन्यथा होने पर राष्ट्र की बहुत अधिक हानि होती है।

## १.२ वास्तुलक्षण

### १.२.१ वास्तुपुरुष उत्पत्ति

शार्दूलविक्रीडित

**सङ्ग्रामेऽन्धकरुद्रयोश्च पतितः स्वेदो महेशात् क्षितौ**
**तस्माद् भूतमभूच्च भीतिजननं द्यावापृथिव्योर्महत्।**
**तद्देवैः रभसा विगृह्य निहितं भूमावधोवक्त्रकम्**
**देवानां वसनाच्च वास्तुपुरुषस्तेनैव पूज्यो बुधैः।।१।।**

अन्धक दैत्य के साथ संग्राम में, महादेव के पसीने की बूँद, भूमि पर पड़ी तो भूमि व आकाश को भय उत्पन्न करता हुआ एक बड़ा प्राणी उत्पन्न हुआ। उस प्राणी को सब देवताओं ने पकड़ कर, नीचे मुख कर गिराकर, उसके ऊपर बैठ गए। वह प्राणी वास्तुपुरुष कहलाया। बुद्धिमान, वास्तुपुरुष का पूजन अवश्य करें।

व्याख्या-इस श्लोक में वास्तुपुरुष की उत्पत्ति का वर्णन मिलता है। इसमें बताया गया है कि महादेव के पसीने की बूँद से वास्तुपुरुष की उत्पत्ति हुई है। इस ग्रन्थ में वास्तुपुरुष उत्पत्ति तथा मत्स्य पुराण में वर्णित वास्तुपुरुष की उत्पत्ति में काफी समानता है। विश्वकर्म प्रकाश तथा समरांगण सूत्रधार में वास्तुपुरुष की उत्पत्ति अन्य प्रकार से बताई गई है। विश्वकर्म प्रकाश ग्रन्थ में बताया गया है कि वास्तुपुरुष की उत्पत्ति त्रेतायुग के मध्य में हुई तो समरांगण सूत्रधार में कहा है कि जब मनुष्य में रजोगुण चेतना प्रधान होने लगी तब वास्तुदोष का लगना प्रारम्भ हुआ।

अपने यहाँ सामान्य रुप में सांकेतिक विद्या का प्रयोग किया जाता है। यहाँ भी सांकेतिक रुप से वास्तुपुरुष की उत्पत्ति का वर्णन किया गया है। देवता शब्द संस्कृत की दिव् धातु से बना है। जिसका अर्थ प्रकाश या ऊर्जा है।

जब हम किसी भी ग्राम, नगर, दुर्ग, जलाशय या घर आदि का निर्माण करते हैं तब उस पूरे क्षेत्र पर एक वास्तुपुरुष की कल्पना करते हैं। उस वास्तुपुरुष के विभिन्न अंगों पर विभिन्न देवता की स्थापना करते हैं या उस वास्तुपुरुष के विभिन्न अंगों पर विभिन्न प्रकार की ऊर्जा होती है, उसे देवता के नाम से कहा है।

इसका सामञ्जस्य करने पर हम पाते हैं कि प्लाट के विभिन्न भाग में अलग-अलग देवता या अलग-अलग प्रकार की ऊर्जा होती है। जो ऊर्जा जिस कार्य के लिए अनुकूल है, वहाँ उस प्रकार का निर्माण करने से, प्रकृति की पोषणकारी ऊर्जा प्राप्त होती है, जिसे कहते हैं कि प्रकृति का सहयोग प्राप्त होता है तथा विपरीत करने पर कार्य में बाधा आती है। ऊर्जा के अनुकूल निर्माण करना ही वास्तुविद्या है।

इसलिए कहा है कि बुद्धिमान वास्तुपूजन अवश्य करें। इसका तात्पर्य यह है कि प्लाट पर विभिन्न देवता की स्थापना करना अर्थात् भूखण्ड के किस भाग में किस प्रकार की ऊर्जा है, उसे जानना तथा उसके अनुसार निर्माण करना। इसी बात को आगामी श्लोक में और अधिक स्पष्ट किया गया है।

### १.२.२ वास्तुपूजा

**प्रासादे भवने तडागखनने कूपे च वापीवने**
**जीर्णोद्धारे पुरे च यागभवने प्रारम्भनिर्वर्तने।**
**वास्तोः पूजनकं सुखाय कथितं पूजा विना हानये**

प्रासाद (देवालय, मंदिर), घर, तालाब, कुआँ, बाबड़ी बनवाते समय, बाग में वृक्ष का रोपण करते समय, जीर्णोद्धार, नगर, यज्ञ आदि कार्य के प्रारम्भ में तथा समाप्ति पर वास्तुपूजन करें तो सुख होता है, न करें तो हानि होती है।

**व्याख्या-वास्तु पूजा का महत्व** यहाँ वास्तु पुरुष के माध्यम से यह बताया गया है कि किसी भी निर्माण कार्य को करते समय तथा कार्य की समाप्ति पर वास्तुपूजन अवश्य करना चाहिए। प्रारम्भ में दिशा का निर्धारण कर, दिशा के अनुसार निर्माण करना चाहिए, इस बात का ध्यान रखते हैं। कार्य की समाप्ति के समय पूजा के माध्यम से हम दो बातों को विशेष रूप से देखते हैं कि निर्माण कार्य प्लानिंग के अनुसार हुआ या नहीं तथा दूसरा, पूरे निर्मित क्षेत्र को सकारात्मक ऊर्जा से भर कर चार्ज करते हैं, एक प्रकार से प्राणों का संचार करते हैं।

**वास्तु पुरुष**-किसी भी भूमि के हिस्से या भूखण्ड पर सूर्य, चन्द्र, अन्य ग्रह व नक्षत्र के कारण ऊर्जा के विभिन्न क्षेत्र उत्पन्न होते हैं। उसकी कल्पना एक वास्तुपुरुष के रुप में की गई है। उस भूखण्ड पर उत्पन्न हुई विभिन्न ऊर्जा को वास्तुपुरुष के अलग-अलग देवता के नाम से कहा गया है।

किसी भी महत्वपूर्ण कार्य जैसे मन्दिर, महल, घर, तालाब, जलाशय, जीर्णोद्धार, नगर, यज्ञ आदि कार्य के आरम्भ एवं समापन पर वास्तुपूजन करें। मन्दिर आदि के निर्माण में १४ अवसरों पर वास्तुपूजन

करना चाहिए एवं घरों के लिए पाँच अवसरों पर निर्माण से समाप्ति तक वास्तुपूजन करना चाहिए। तात्पर्य यह है कि मंदिर निर्माण के समय अधिक अवसर पर जाँच की जाती है कि निर्माण कार्य, प्लानिंग के अनुसार हो रहा है या नहीं। मंदिर एक ऐसा स्थान है जहाँ की ऊर्जा पूरे नगर को प्रभावित करती है अतः निर्माण कार्य में अधिक सावधानी रखी जाती है।

इसीलिए श्लोक में कहा है कि वास्तुपूजन करने से सुख तथा न करने से हानि होती है।

वास्तुपूजन करते समय पद विन्यास किया जाता है। पद अर्थात् खाना, एक-एक पद में देवता (ऊर्जा) की स्थापना की जाती है। जिसका वर्णन आगे आएगा। साथ ही मर्म स्थान (नाजुक बिन्दु) ज्ञात किए जाते हैं तथा यह सावधानी रखी जाती है कि मर्म स्थान पर दीवार या खम्बा न आए।

इसके अतिरिक्त वास्तुपुरुष की कल्पना एक पुरुष के रूप में की गई है। उसके अंग-प्रत्यंग होते हैं। वास्तुपूरुष का जो अंग पीड़ित होता है गृहस्वामी के उसी अंग में पीड़ा होती है।

### १.२.३ वास्तुपुरुष का शरीर

**पादौ रक्षसि कं शिवेऽह्निकरयोः सन्धी च कोणद्वये।।२।।**

यह वास्तुपुरुष औंधा है, दोनों पैर नैर्ऋत्य कोण में एक साथ जुड़े, मस्तक ईशान कोण में, हाथ व पैर की सन्धियाँ अग्नि व वायव्य कोण में हैं।



## १.२.४ वास्तुपदविन्यास

इन्द्रवज्रा

**क्षेत्राकृतिर्वास्तुरिहार्चनीयस्त्वेकांशतो भागसहस्त्रयुक्तः।**
**साधारणोऽष्टाष्टपदोऽपि तेषु चैकाधिकाशीतिपदस्तथैव।।३।।**

वास्तुपुरुष की पूजा क्षेत्र की आकृति के अनुकूल करना चाहिए। एक हजार पद भी होता है। साधारण कर्म में चौंसठ या इक्यासी पद में वास्तु पूजन करें।

शार्दूलविक्रीडित

**ग्रामे भूपतिमन्दिरे च नगरे पूज्यश्चतुष्षष्टिकैः**
**एकाशीतिपदैः समस्तभवने जीर्णे नवाब्ध्यंशकैः।**
**प्रासादेऽथ शतांशकैस्तु सकले पूज्यस्तथा मण्डपे**
**कूपे षण्णवचन्द्रभागसहिते वापी तडागे वने।।४।।**

ग्राम, नगर, राजमन्दिर में चौंसठ पद, घर में इक्यासी पद, जीर्णोद्धार में उनचास पद, सब प्रकार के प्रासाद (देवालय), मंडप में एक सौ पद, कुआँ, तालाब, बाबड़ी, वन में एक सौ छियानवे पद का वास्तु पूजें।

व्याख्या- मानसार, मयमत आदि वास्तुशस्त्र के ग्रन्थ में ३२ प्रकार का वास्तुपदविन्यास बताया है। यहाँ राजवल्लभ में कुछ प्रकार के वास्तुपदविन्यास तथा उपयोग का वर्णन किया गया है।

| पदविन्यास (पद का) | उपयोग |
|---|---|
| ४९ | जीर्णोद्धार में |
| ६४ | ग्राम, नगर, राजमन्दिर में |
| ८१ | घर में |
| १०० | सब प्रकार के प्रासाद, मंडप में |
| १४४ | रथशाला, अश्वशाला, गजशाला, यानशाला जल यन्त्र |
| १९६ | कुआँ, तालाब, बाबड़ी, वन में |
| १००० | किले की प्रतिष्ठा में, नगर को बसाने में, बड़ी पूजा में, करोड़ आहुति देते समय, मेरु प्रासाद में, देश व बसाहट, बड़े लिंग |

## १.२.५ वास्तु पुरुष देवता

**ईशो मूर्द्धनि समाश्रितः श्रवणयोः पर्जन्यनामा दितिरापस्तस्य गले च स्कन्धयुगले प्रोक्तौ जयश्चादिति।**

**उक्तावर्यमभूधरौ स्तनयुगे स्यादापवत्सो हृदि**

**पञ्चेन्द्रादिसुराश्च दक्षिणभुजे वामे च नागादयः।।५।।**

वास्तुपुरुष के सिर में महादेव, दोनों कानों में पर्जन्य व दिति, गले में आप की, दोनों कन्धों में जय व अदिति, दोनों स्तन पर अर्यमा व भूधर, हृदय पर आपवत्स, दाहिनी बाहु में इन्द्र आदि (इन्द्र, सूर्य, सत्य, भृश व अन्तरिक्ष) की, बाईं बाहु पर नाग आदि (नाग, मुख्य, भल्लाट, कुबेर व शैल) की पूजा करें।

**सावित्रः सविता च दक्षिणकरे वामे द्वयं रुद्रतः**

**मृत्युर्मैत्रगमस्तथोरुविषये स्यान्नाभिपृष्ठे विधिः।**

**मेढ्रे शक्रजयौ च जानुयुगले तौ वह्निरोगौ स्मृतौ**

**पूष्णो नन्दिगणाश्च सप्तविबुधा गुल्फौ पदौ पैतृकः।।६।।**

दाहिने हाथ पर सवित्र व सविता की, बाएँ हाथ पर रुद्र व रुद्रदास की, उरु पर मृत्यु व मैत्र की, नाभि के पीछे ब्रह्मा की, उपस्थ (लिंग) पर इन्द्र व जय की, घुटनों पर अग्नि व रोग की तथा पिण्डली में पूषा, वितथ, गृहक्षत, यम, गन्धर्व, भृंग व मृग तथा नन्दीगण आदि (नन्दी, सुग्रीव, पुष्पदन्त, वरुण, असुर, शेष (शोष) व पापयक्ष्मा) सात देवता होते हैं तथा दोनों पैर पर पितृ देवता की स्थापना करें।

वास्तुपुरुष के किस अंग पर कौन सा देवता स्थित है, यह बताया गया है। जैसा कि हम पहले देख चुके हैं कि देवता अर्थात् ऊर्जा। अतः वास्तुपुरुष के किस अंग में कौन सी ऊर्जा है यह बताया गया है।

इन्द्रवज्रा

**ईशस्तु पर्जन्यजयेन्द्रसूर्याः सत्यो भृशाकाश त एव पूर्वे।**

**वह्निश्च पूषा वितथाभिधानो गृहक्षतः प्रेतपतिः क्रमेण।।७।।**

उपजाति

**गन्धर्वभृङ्गौ मृगपितृसंज्ञौ द्वारस्थसुग्रीवकपुष्पदन्ताः।**
**जलाधिनाथोऽप्यसुरस्य शे(शो)षः सपापयक्ष्मापि च रोगनागौ।।८।।**
**मुख्यश्च भल्लाटकुबेरशैलास्तथैव बाह्येऽदितितो दितिश्च।**
**द्वात्रिंशदेवं क्रमतोऽर्चनीयास्त्रयोदशैव त्रिदशास्तु मध्ये।।९।।**

पूर्व दिशा में ईश, पर्जन्य, जय, इन्द्र, सूर्य, सत्य, भृश व आकाश होते हैं। (अग्नि कोंण से दक्षिण दिशा में) अग्नि, पूषा, वितथ, गृहक्षत, यम, गन्धर्व, भृंग व मृग होते हैं। (नैर्ऋत्य कोण से पश्चिम की ओर) पितृ, दौवारिक (नन्दी), सुग्रीव, पुष्पदन्त, वरुण, असुर, शेष (शोष) व पापयक्ष्मा तथा (उत्तर दिशा के देवता) रोग, नाग, मुख्य, भल्लाट, कुबेर, शैल, अदिति व दिति की स्थापना करें। इस प्रकार बाहर के बत्तीस पद में देवताओं की पूजा करें तथा मध्य के पदों में तेरह देवताओं का पूजन करें।

इन्द्रवज्रा

**प्रागर्यमा दक्षिणतो विवस्वान् मैत्रोऽपरे सौम्यदिशाविभागे।**
**पृथिवीधरोऽसौ स्त्व(त्व)थ मध्यतोऽपि ब्रह्मार्च्यनीयः सकलेषु मध्ये।।१०।।**

(मध्य के पद के देवता इस प्रकार हैं, ब्रह्मा से) पूर्व में अर्यमा, दक्षिण में विवस्वान, पश्चिम में मैत्र तथा उत्तर में पृथ्वीधर तथा सबके मध्य पदों में ब्रह्मा का पूजन करें।

**आपापवत्सौ शिवकोणमध्ये सावित्रकोऽग्नौ सविता तथैव**
**कोणे महेन्द्रेऽथ जयस्तृतीये रुद्रोऽनिलेऽन्योऽपि च रुद्रदासः।।११।।**

(ब्रह्मा से) ईशान कोण में आप व आपवत्स तथा अग्निकोण में सवित्र व सविता, नैर्ऋत्य कोण में इन्द्र व जय तथा वायव्य कोण में रुद्र व रुद्रदास की पूजा करें।

उपजाति

**ईशानबाह्ये चरकी द्वितीये विदारिका पूतनिका तृतीये।**
**पापाभिधा मारुतकोणके च पूज्याः सुरा उक्तविधानतस्तु।।१२।।**

(वास्तुपद के) बाहर ईशान कोण में चरकी की, आग्नेय कोण में विदारिका की, नैर्ऋत्य कोण में पूतना की तथा वायव्य कोण में पाप (राक्षसी) की पूजा विधिपूर्वक करें।

## १.२.६ चौंसठ पद वास्तु

शार्दूलविक्रीडित

**ब्रह्मा वेदपदस्तु तेन समका देवार्यमाद्या अमी**
**कोणेऽष्टौ द्विपदास्तथाष्टमरुतः कोणेऽर्द्धभागाद् बहिः।**
**शेषा एकपदाः सुराश्च कथिता वेदर्तुकोष्ठे नव**
**ब्रह्मा षट्पदिनोऽर्यमादिविबुधा ईशादयश्चैकशः।।१३।।**

चौंसठ पद वास्तु (पदविन्यास) में ब्रह्मा के चार पद, आर्यमा आदि चार देवताओं के चार-चार पद (ब्रह्मा के समान चार-चार पद), कोणों के आठ देवताओं के दो-दो पद तथा बाहर के कोणों में आठ देवताओं के आधे-आधे पद एवं शेष देवताओं के एक-एक पद होते हैं।

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| रोग / पाप | नाग | मुख्य | भल्लाट | सोम | शैल | अदिति | दिति / शिखी |
| शोष | रुद्रजय | | भूधर | | आपवत्स | | पर्जन्य |
| असुर | रुद्र | | | | अपवत्स | | जयन्त |
| वरुण | मित्र | | ब्रह्मा | | आर्यमा | | महेन्द्र |
| पुष्पदन्त | | | | | | | सूर्य |
| सुग्रीव | इन्द्र | | | | सवित्र | | सत्य |
| दौवारिक | इन्द्रराज | | विवस्वान | | सावित्र | | भृश |
| पितृ / मृग | भृंगराज | गन्धर्व | यम | गृहक्षत | वितथ | पूषा | अन्तरिक्ष / अग्नि |

६४ पद विन्यास

## १.२.७ इक्यासी पद वास्तु

इक्यासी पद वास्तु में नौ पद ब्रह्मा के, अर्यमा आदि देवताओं के छह-छह पद, कोण में आठ देवताओं के दो-दो पद तथा ईश आदि शेष देवताओं के एक-एक पद होते हैं।

उत्तर

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| रोग | नाग | मुख्य | भल्लाट | सोम | सर्प | अदिति | दिति | शिखी |
| पाप | रुद्र | रुद्रजय | भूधर | | | | आपवत्स | पर्जन्य |
| शोष | | | | | | अपवत्स | | जयन्त |
| असुर | | | | | | | | महेन्द्र |
| वरुण | मित्र | | ब्रह्मा | | | आर्यमा | | सूर्य |
| पुष्पदन्त | | | | | | | | सत्य |
| सुग्रीव | | इन्द्र | | | | सावित्र | | भृश |
| दौवारिक | इन्द्रराज | | विवस्वान | | | | सवित्र | अन्तरिक्ष |
| पितृ | मृग | भृंगराज | गन्धर्व | यम | गृहक्षत | वितथ | पूषा | अग्नि |

## १.२.८ सौ पद वास्तु

उपजाति

**ब्रह्मा कलांशो वसुतोऽर्यमाद्याः कोणेष्टबाह्येऽपि च सार्द्धभागाः।**

**विधातृकोणे द्विपदास्तथाष्टौ शेषाः सुरा एकपदा शतांशाः।।१४।।**

एक सौ पद वास्तु में ब्रह्मा सोलह पद का, अर्यमा आदि देवता आठ-आठ पद में, बाहर के कोण में स्थित देवता डेढ़-डेढ़ पद में, ब्रह्मा के कोण के देवता दो-दो पद में तथा शेष देवता एक-एक पद में होते हैं।

उत्तर

रोग | नाग | मुख्य | मल्लाट | कुबेर | शैल | अदिति | दिति

पाप | रुद्रजय | आपवत्स | शिखी

शोष | रुद्र | भूधर | अपवत्स | पर्जन्य

असुर | जयन्त

वरुण | मित्र | ब्रह्मा | आर्यमा | महेन्द्र

पुष्पदन्त | सूर्य

सुग्रीव | सत्य

दौवारिक | इन्द्र | सवित्र | भृश

पितृ | इन्द्रराज | विवस्वान | सावित्र | अन्तरिक्ष

मृग | भृंगराज | गन्धर्व | यम | गृहक्षत | वितथ | पूषा | अग्नि

१०० पद वास्तुविन्यास

## १.२.९ एक सौ चवालीस पद वास्तु

वसन्ततिलका

**ब्रह्मा जिनांश उदितः शिवतोऽर्यमाद्याः**
**कोणेषु सार्द्धपदतोऽपि तथैव चाष्टौः।**
**शेषा द्विभागसमका रविभागकोऽयम्**
**पूज्यो रथाश्वगजवाहनकेऽम्बुयन्त्रे।।१५।।**

एक सौ चवालीस पद वास्तु में चौबीस पद का ब्रह्मा, आर्यमा आदि चार देवताओं के ग्यारह-ग्यारह पद तथा कोण के आठ देवताओं के डेढ़-डेढ़ पद, शेष देवताओं के दो-दो पद होते हैं। इस वास्तु को रथशाला, अश्वशाला, गजशाला, यानशाला और जल यन्त्र में पूजें।




१४४ पद वास्तुविन्यास

### १.२.१० एक सौ उनहत्तर पद वास्तु

**यन्त्रे त्रयोदशपदैरपि पूजनीयः**
**तत्पञ्चविंशतिरजो दशतोऽर्यमाद्याः।**
**कोणेऽब्धयोऽमरगणा बहिके कलांशा**
**भद्रेऽब्धिके रसपदाश्च परे द्विभागाः।।१६।।**

एक सौ उनहत्तर पद के वास्तु में पच्चीस पद के ब्रह्मा, आर्यमा आदि चार देवताओं के दस-दस पद तथा बाहर के देवताओं के (ईश, अग्नि, पितृ, रोग) चार-चार पद, भद्र के चार देवताओं के (सूर्य, यम, वरुण, सोम) के छह-छह पद तथा शेष देवताओं के दो-दो पद होते हैं।

### १.२.११ एक सौ छियानवे पद वास्तु

शार्दूलविक्रीडित

**द्वात्रिंशत्कमलासनोऽर्यममुखाः स्युः सूर्यभागाः क्रमात्**
**कोणे तेऽष्टसुरा द्विभागसहिता बाह्येषु सार्द्धांशकाः।**
**अष्टौ रामपदा पुनर्द्विपदिका षड्भागिनोऽष्टौ सुराः**
**क्षेत्रे षण्णवचन्द्रभागसहिते स्याद्देवतानां क्रमः।।१७।।**

उत्तर

रोग | नाग | मुख्य | भल्लाट | कुबेर | शैल | अदिति | दिति | शिखी
पाप | रुद्रजय | भूधर | आपवत्स | पर्जन्य
शोष | रुद्र | अपवत्स | जयन्त
असुर | महेन्द्र
वरुण | मित्र | ब्रह्मा | आर्यमा | सूर्य
पुष्पदन्त | सत्य
सुग्रीव | इन्द्र | विवस्वान | सवित्र | भृश
दौवारिक | इन्द्रराज | सावित्र | अन्तरिक्ष
पितृ | मृग | भृंगराज | गन्धर्व | यम | गृहक्षत | वितथ | पूषा | अग्नि

१६९ पद वास्तुविन्यास

उत्तर

रोग | नाग | मुख्य | भल्लाट | कुबेर | शैल | अदिति | दिंति
पाप | रुद्रजय | भूधर | आपवत्स | शिखी
शोष | रुद्र | अपवत्स | पर्जन्य
असुर | जयन्त
वरुण | मित्र | ब्रह्मा | आर्यमा | महेन्द्र
पुष्पदन्त | सूर्य
सुग्रीव | सत्य
इन्द्र | सविंत्र | भृश
दौवारिक | विवस्वान | सावित्र
पितृ | इन्द्रराज | अन्तरिक्ष
मृग | भृंगराज | गन्धर्व | यम | गृहक्षत | वितथ | पूषा | अग्नि

१९६ पद वास्तुविन्यास

एक सौ छियानवे पद के वास्तु में ब्रह्मा के बत्तीस पद, आर्यमा आदि चार देवता के बारह-बारह पद, कोण में स्थित आठ देवताओं के दो-दो पद, बाहर के देवता (आठ) के डेढ़-डेढ़ पद, आठ देवताओं के तीन-तीन पद, आठ देवताओं के दो-दो पद तथा शेष देवता (आठ) के छह-छह पद होते हैं।

### १.२.१२ उनचास पद वास्तु

**वेदांशो विधिरर्यमप्रभृतयः त्र्यंशा नवत्यष्टकम्**
**कोणे तेऽष्टपदार्द्धगाः परसुरा षड्भागहीने परे।**
**वास्तुर्नन्दयुगांश एवमधुनाष्टांशैः चतुष्षष्टिकः।**
**सन्धेः सूत्र मितान् सुधीः परिहरेद् भित्तितुलास्तम्भकान्।।१८।।**

उनचास पद वास्तु में ब्रह्मा के चार पद, अर्यमा आदि चार देवताओं के तीन-तीन पद, आठ देवता नौ पदों में, कोण में स्थित आठ देवता के आधे-आधे (डेढ़-डेढ़) पद तथा शेष (चौबीस) देवताओ को बीस पदों में स्थापित करें।

वास्तु के चौंसठ भाग करें। सूत्रों की सन्धि के स्थान पर दीवार, तुला व स्तम्भ नहीं बनवाना चाहिए।

उत्तर

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| रोग / पाप | नाग | मुख्य | भल्लाट | कुबेर | शैल | अदिति | दिति / शिखी |
| शोष | रुद्रजय / रुद्र | | भूधर | | आपवत्स / अपवत्स | | पर्जन्य |
| असुर | | | | | | | जयन्त |
| वरुण | मित्र | | ब्रह्मा | | आर्यमा | | महेन्द्र |
| पुष्पदन्त | | | | | | | सूर्य |
| सुग्रीव | इन्द्र / इन्द्रराज | | विवस्वान | | सवित्र / सावित्र | | सत्य |
| दौवारिक | | | | | | | भृश |
| पितृ / मृग | भृंगराज | गन्धर्व | यम | गृहक्षत | वितथ | पूषा | अन्तरिक्ष / अग्नि |

४९ पद वास्तुविन्यास

### १.२.१३ कमल वेध परिणाम

उपजाति

**रेखाद्वयं कोणगतं विधेयमंशान्तरेणैव तु कर्णसूत्रात्।**
**यदष्टसूत्रैः कथितं च पद्मं तत्पीडनात्स्वामिधनप्रणाशौ।।१९।।**

घर के चौंसठ भाग करके, चार कोणों में, दो रेखा करें। (एक कोने से दूसरे कोने तक रेखा खींचें।)





इनके अंशों में ब्रह्मा के चार पद, आठ सूत्र जहाँ इकट्ठा होते हैं वहाँ, कमल होता है। उस कमल को पीड़ित न करें। उस पर दीवार, तुला, स्तम्भ बनवाए तो घर के मालिक तथा धन का नाश होता है।

| कमल का वेध | परिणाम |
|---|---|
| दीवार, तुला, स्तम्भ | घर के मालिक तथा धन का नाश |

**प्रोक्तं चतुर्विंशति लाङ्गलं यत् पदार्द्धगं हानिकरं प्रजायाः।**
**षड्भिस्तु सूत्रैः मरणाय वज्रं कोणे त्रिशूलं च रिपोर्भयाय।।२०।।**

घर की भूमि के चौबीस भाग करें, षट्कोण बनाए। षट्कोण के आधे पद के ऊपर स्तम्भ हो तो बालक का नाश तथा वज्र आकृति के ऊपर दीवार या स्तम्भ हो तो मरण एवं त्रिशूल के ऊपर स्तम्भ की भित्ति हो तो शत्रु का भय उत्पन्न होता है।

| स्थान वेध परिणाम | |
|---|---|
| स्थान का वेध | परिणाम |
| षट्कोण के आधे पद के ऊपर स्तम्भ | बालक का नाश |
| वज्र आकृति के ऊपर दीवार या स्तम्भ | मरण |
| त्रिशूल के ऊपर स्तम्भ की भित्ति | शत्रु का भय |

वास्तुशास्त्र में किसी भी भूखण्ड या प्लाट या निर्मित क्षेत्र में एक वास्तुपुरुष की कल्पना की गई है। एक पुरुष के समान वास्तुपुरुष बताया गया है। उसके शरीर में कुछ नाजुक बिन्दु, संवेदनशील बिन्दु या मर्म स्थान होते हैं। इन मर्म स्थान के आहत होने पर वास्तुपुरुष का शरीर पीड़ित होता है। भवन के उन स्थानों पर जो की मर्म स्थान हैं, स्तम्भ, दीवार अथवा नकारात्मक पदार्थ होने पर गृहस्वामी को (तथा परिवार के सदस्यों को) पीड़ा या कष्ट होता है। वास्तुशास्त्र के ग्रन्थों में इन मर्म स्थानों को ज्ञात करने की विधियों का वर्णन मिलता है। विश्वकर्म प्रकाश, मनुष्यालय चन्द्रिका, अग्निपुराण, मत्स्यपुराण में इसका वर्णन है। प्रस्तुत ग्रन्थ राजवल्लभ में मर्मस्थान ज्ञात करने की विधि श्लोक क्रमांक १९ व २० में बताई गई है। ६४ पद वास्तु करके मर्म स्थान ज्ञात करना। या भूमि के २४ भाग करके षट्कोण बनाकर मर्मस्थान ज्ञात करना। किसी भी एक विधि से मर्मस्थान ज्ञात करना चाहिए तथा उस पर स्तम्भ, दीवार, तुला (बीम) आदि नहीं बनवाना चाहिए। स्तम्भ बनवाने से मरण दोष तक कहा गया है।

मर्मस्थान पर भूमि के अन्दर शल्य भी अत्यन्त दोषकारक माना गया है। ऐसा वर्णन बृहत्संहिता ग्रन्थ के अध्याय ५३ वास्तुविद्या में मिलता है।

## १.२.१४ भूमि शुद्धि

**परीक्ष्य भूमिमुपसेचयेत् तां सुपञ्चगव्येन ततो विलेख्या।**
**रेखा सुवर्णेन मणिप्रवालैः पिष्टाक्षतैर्वापि पुनस्तदूर्ध्वे।।२१।।**

पहले भूमि का परीक्षण करें, उसके पश्चात् भूमि को पञ्चगव्य (गाय का दूध, दही, घी, गोमूत्र तथा गोबर) से सींचे। उसके बाद सुवर्ण, मणि, प्रवाल (मूँगा) या पिसे चावल से रेखा बनाएं।

इस श्लोक में भूमि को सकारात्मक ऊर्जा से आवेशित करने की विधि का वर्णन किया गया है। मयमत व मानसार ग्रन्थ के अध्याय ४ व ५ में भी इस विधि का उल्लेख्र कुछ इस प्रकार है। भूमि पर गोवंश (गाय, वृषभ तथा बछड़े को लाए तथा सात दिन तक भूमि पर रखें। गो की जुगाली तथा पददलन एवं गोमूत्र व गोबर से भूमि सकारात्मक ऊर्जा से आवेशित होती है। इसके साथ ही कहा गया है कि बैल से भूमि को जौतें। इससे भूमि परीक्षण तथा बैलों के पददलन से भूमि सकारात्मक ऊर्जा से आवेशित होती है। ब्राह्मणों के द्वारा स्वस्तिवाचन तथा पूरे भूखण्ड पर चलने से भी भूमि को सकारात्मक ऊर्जा से आवेशित करने का विधान बताया है।

प्रस्तुत ग्रन्थ में वर्णन इस प्रकार मिलता है भूमि को पंचगव्य (गाय के दूध, उससे बने दही तथा घी, गोमूत्र तथा गोबर) से भूमि को सींचें। जब इसके प्रायोगिक पक्ष को देखते हैं तो पाते हैं कि इस प्रकार कहते हैं कि ४०० से ६०० लीटर पानी में २० लीटर गोमूत्र, २० किलो गोबर, १० किलो दूध, ५ किलो दही, १ किलो घी इन सबको मिलाकर, घोल का भूमि पर छिड़काव करें। ऐसा करने से भूमि सकारात्मक ऊर्जा से आवेशित होती है।

अनेकानेक शोध के द्वारा यह सिद्ध किया जा चुका है कि गोमूत्र में इस प्रकार की क्षमता है कि वह अनेकानेक कीटाणु, रोगाणु, विषाणु का नाश करने में सक्षम है।

शोध द्वारा यह भी सिद्ध किया गया है कि गोबर से निर्मित घरों में रेडियोधर्मी विकिरण का प्रभाव लगभग नगण्य होता है।

हमारे यहाँ ऋषि मुनियों ने हजारों-हजार वर्ष पूर्व इस रहस्य का पता लगा लिया था। इसलिए उन्होंने कहा कि भूमि पर पंचगव्य का छिड़काव करना चाहिए।

इसी श्लोक में यह बताया गया है कि वास्तु पदविन्यास करते समय जो रेखाएँ भूखण्ड पर बनाना है, वे रेखाएँ भी किस पदार्थ से खींची जाए तो कहते हैं कि ये रेखाएँ सोने, मणी, मूँगा से खींचना चाहिए अथवा पीसे हुए चाँवल से ये रेखाएँ बनाना चाहिए।

अन्य ग्रन्थ में कोयला, शस्त्र, लोहा, राख, हड्डी, घास का तिनका, लकड़ी आदि से रेखा खींचना अशुभ होता है, यह बताया है। (वि. प्र. अध्याय ५- श्लोक ३९-४०)

वास्तु या वैदिक विद्या में इतनी सूक्ष्मता तक जाकर विषय का चिन्तन किया गया है कि यदि रेखा भी खींचना है तो किस पदार्थ से, किस प्रकार से खींचना, बाएँ से दाएँ या दाएँ से बायें। इससे विषय की गहराई का पता चलता है तथा ऋषि-मुनियों के प्रति श्रद्धा से सिर झुक जाता है।

### १.२.१५ एक हजार पद का वास्तु

इन्द्रवज्रा

**द्वात्रिंशदंशा पृथुले च दैर्घ्ये कोणेषु वर्ज्या जिनसंख्यभागाः।**
**एतत्पदानां कथितं सहस्त्रं क्षेत्रं सर्वोत्तममेव वास्तोः।।२२।।**

बत्तीस खड़ी व आड़ी रेखाओं से एक हज़ार चौबीस पद बनाए। कोने के छह-छह पद (कुल चौबीस पद) छोड़ने पर एक हज़ार पद का वास्तु होता है। जो सर्वोत्तम हैं।

शालिनी

**मध्ये ब्रह्मा पूजनीयाः शतांशैश्चत्वारिंशद्भिः पदैर्बाह्यवीथ्याम्।**
**प्रोक्ता देवा अर्यमाद्या अशीत्या मध्ये कोणेऽष्टौ शतं चाष्टषष्ट्या।।२३।।**

एक हज़ार पद में वास्तु में मध्य में एक सौ पद में ब्रह्मा को पूजें। इस ब्रह्मा के चारों ओर, दस-दस पद का मार्ग रखें अर्थात् चारों ओर के चालीस पद खाली रखें। आर्यमा आदि चार देवताओं को अस्सी-अस्सी पद में पूजें। मध्यकोण में आठ देवताओं को इक्कीस-इक्कीस पद में पूजें।

उपजाति

**कोणेऽब्ध्यो नन्दपदैः सुराश्च शेषाश्च बाह्ये वसुभागिनश्च।**
**वीथी च बाह्ये रविभागयुक्तं शतं पदानां कथितं मुनीन्द्रैः।।२४।।**

बाहर के कोणों के चार देवताओं को नौ-नौ पद में पूजें। शेष देवताओं को आठ-आठ पद में पूजें। बाहर का मार्ग चारों ओर छब्बीस-छब्बीस पदों का तथा चारों दिशाओं के कोण में दो-दो पद खाली रहें, ऐसे एक सौ बारह पद होते हैं।

**दुर्गप्रतिष्ठाविषये निवेशे तथा महार्चासु च कोटिहोमे।**
**मेरौ च राष्ट्रेष्वपि ज्येष्ठलिङ्गे वास्तुः सहस्त्रेण पदैः प्रपूज्यः।।२५।।**

एक हज़ार पद का वास्तु किले की प्रतिष्ठा में, नगर को बसाने में, बड़ी पूजा में, करोड़ आहुति देते समय, मेरु प्रासाद में, देश व बसाहट के समय तथा बड़े लिंग की स्थापना के समय पूजें।

### १.२.१६ वास्तुपूजन

**त्रिमेखलं शङ्करदिग्विभागे कुण्डं प्रकुर्यात् करतो युगास्त्रम्।**
**होमं सुराणां शतमष्टयुक्तं प्रत्येकमष्टाधिकविंशतिं वा।।२६।।**

घर के ईशान कोण में एक हाथ का चतुस्र (चौकोर) कुण्ड बनवाए। कुण्ड तीन मेखला वाला बनवाए। उस कुण्ड में प्रत्येक देवता को एक सौ आठ अथवा अठ्ठाईस आहुति दें।

इस श्लोक में यज्ञ वेदी या हवन कुण्ड का वर्णन मिलता है। इसी ग्रन्थ के अध्याय १० में गणित, विशेष रूप से रेखागणित का वर्णन किया गया है। एक कुशल वास्तुविद् को रेखा गणित में निपुण होना चाहिए। अपने यहाँ शुल्व सूत्र के माध्यम से रेखा गणित को समझाया गया है। चार शुल्व सूत्र अत्यन्त प्रसिद्ध हैं-बोधायन, कात्यायन, मानव तथा आपस्तम्भ। इन शुल्व सूत्रों में यज्ञ वेदी निर्माण विधि का विस्तार से वर्णन किया गया है। यज्ञ वेदी निर्माण में ईंटों की संख्या (थर की संख्या) उनके नाम एवं पूजन की विधि का वर्णन है।



वास्तुशास्त्र के ग्रन्थ में सामान्य रूप में दिशा के अनुसार आठ आकार की यज्ञवेदी का वर्णन मिलता है। इस श्लोक में सभी कार्यों के लिए उपर्युक्त चतुस्र, चौकोर या वर्गाकार यज्ञवेदी का वर्णन किया गया है। सभी यज्ञ वेदियों में रहस्यात्मक रूप से योनि के चिह्न बनाए जाते हैं।

## नेवैद्य

**मध्वाज्यदुग्धैर्दधिशर्कराभ्यां कृष्णैस्तिलैर्व्रीहियवैर्नवान्नैः।**
**पलाशदूर्वाङ्कुरदुग्धवृक्षैर्होमं तदन्ते सुरपूजनञ्च।।२७।।**

मधु (शहद), घी, दूध, दही, शक्कर, काला तिल, ब्रीहि, जौ, नवान्न से हवन करें। पलाश, दूर्वा के अंकुर, दूध वाला वृक्ष इत्यादि समिधा से होम कर देवताओं का पूजन करें।

जैसा कि हम पहले देख चुके हैं कि देवता शब्द ऊर्जा को अभिव्यक्त करता है। यहाँ देवता के लिए हवन पदार्थ का वर्णन किया जा रहा है। इस वास्तुपूजन के द्वारा स्थान को सकारात्मक ऊर्जा से आवेशित किया जाता है। इसका वास्तुशोधन में भी अत्यधिक महत्व है। जो पद दूषित या दोषपूर्ण होता है, उसका शोधन या दोष दूर करने के लिए वास्तुपद के देवताओं के लिए, उनके नाम व मन्त्र के साथ हवन करने का विधान है, यही विधि वास्तुपूजन या वास्तुशान्ति कहलाती है।

इस श्लोक में हवन के पदार्थ तथा समिधा (हवन की लकड़ी) का वर्णन किया गया है। जैसा कि हम जानते हैं कि देवता शब्द संस्कृत की दिव् धातु से बना है, जिसका अर्थ प्रकाश या ऊर्जा होता है। वास्तुपुरुष के शरीर स्थित ४५ देवता, ४५ अलग-अलग प्रकार की ऊर्जा को अभिव्यक्त करते हैं। किसी विशेष प्रकार की ऊर्जा की कमी होने पर, उस ऊर्जा को देने वाले पदार्थ का भोजन करना, अत्यधिक कमी होने पर उन पदार्थों का हवन कर सीधे रोम-रोम द्वारा उस ऊर्जा को ग्रहण करने का विधान यहाँ बताया गया है।

सभी देवताओं की ऊर्जा एक साथ प्राप्त करने के लिए शहद, घी, दूध, दही, शक्कर, काला तिल, ब्रीही (चाँवल), जौ तथा नया अन्न (चाँवल) इन पदार्थों का हवन करना चाहिए। इस प्रकार से हवन करने पर सभी प्रकार की ऊर्जा प्राप्त होती है। पूरा घर या वास्तु तथा वायुमण्डल सकारात्मक ऊर्जा से आवेशित हो जाता है।

वसन्ततिलका

**ईशे घृतान्नमपरे सघृतौदनं च दद्याज्जयाय हरिताम्बरमेव कूर्मम्।**
**रत्नानि पैष्टिकमयं कुलिशं सुरेन्द्रे धूम्रं वितानमुदितं च दिवाकरस्य।।२८।।**

ईश को घी व खिचड़ी (अन्न), पर्जन्य में चावल और घी, जय में हरे रंग के वस्त्र युक्त कछुआ, इन्द्र को रत्न एवं आटे का वज्र, सूर्य को धूम्र का वितान प्रदान करना चाहिए।

इन्द्रवज्रा

**गोधूमयुक्तं घृतमेव सत्ये मत्स्यान् भृशे शकुलिमन्तरिक्षे।**
**वह्नौ शुचिं पूष्णि तथैव लाजान् दद्यादधर्मे चणकौदनञ्च।।२९।।**

सत्य को घी मिश्रित गेहूँ, भृश को मछली, अन्तरिक्ष को शकुलि (तिल व गुड़ की मिठाई), अग्नि को शुचि, पूषा को शुचि व लाजा, वितथ को चने व भात प्रदान करना चाहिए।

शार्दूलविक्रीडित

**मध्वन्नं च गृहक्षताय यमतो मांसौदनं दापयेत्**
**गन्धर्वे शतपत्रमोदनयुतं भृङ्गेऽजजिह्वां तथा।**
**प्रोक्ता नीलयवा मृगाय पितृतो देयाश्च सन्मोदकाः**
**पैष्टं कृष्णबलिं तथैव विधिवद् दद्याच्च दौवारिके।।३०।।**

गृहक्षत को मधु व अन्न, यम को मांस मिश्रित भात, गन्धर्व को भात मिश्रित शतपत्र (कमल), भृंगराज को बकरे की जीभ, मृग को हरा जौ, पितृ को लड्डू, दौवारिक (नंदी) को उड़द का बड़ा प्रदान करना चाहिए।

**सुग्रीवाय च पूपका गणवरे श्वेतप्रसूनं पयः**
**पद्मं वारुणके सुराप्यसुरके तैलं तिलाः शोषके।**
**पापाख्येऽपि च पक्वमांसमुदितं रोगाय सर्वोषधी-**
**र्गोक्षीरं फणिने च मुख्यविबुधे श्रीखण्डभक्षौ तथा।।३१।।**

सुग्रीव को पुआ, पुष्पदन्त को दूध व सफेद फूल, वरुण को कमल, असुर को शराब, शेष (शोष) को तिल व तिल का तेल, पाप को पका मांस, रोग को सर्वोषधि, सर्प को गाय का दूध, मुख्य को श्रीखण्ड व भात प्रदान करना चाहिए।

**भल्लाटाय सुवर्णकं धनपतौ मण्डाज्यं दुग्धं तथा**
**सक्तुं पर्वतकेऽदितेस्तु लपिकां दद्यादितौ पूरिकाम्।**
**तत् क्षीरं दधिकं क्रमेण विहितं त्वापापवत्से तथा।**
**प(अ)र्यम्णेऽरुणचन्दनं च पयसा युक्ता तथा शर्करा।।३२।।**

भल्लाट को सुवर्ण, कुबेर को माण्डा व बकरी का दूध, पर्वत (शैल) को सत्तू, अदिति को लपसी, दिति को पूड़ी, आप को दूध, आपवत्स को दही, आर्यमा को लाल चंदन व शक्कर सहित दूध प्रदान करना चाहिए।

**सावित्रेऽपि लड्डुकाश्च सवितुरपूपाः गुडश्च सघृतः**
**देयं चाथ विवस्वते घृतयुतं दुग्धं तथा मोदकाः।**
**इन्द्राख्ये कुसुमस्त्रगे(गि)न्द्रजयके देयं तथा चम्पकम्**
**मैत्रे दुग्धघृते च गुग्गुलुयुतो दुग्धस्तथा रुद्रके।।३३।।**

सवित्र को लड्डू, सविता को पूआ, गुड़ व घी, विवस्वान को घी युक्त दूध व लड्डू, इन्द्र को फूलों की माला, इन्द्रजय को चम्पा का फूल, मित्र को घी व दूध, रुद्र को गूगल की धूप (तथा कपूर) आदि सुगन्धित पदार्थ प्रदान करना चाहिए।

**तत्सिद्धमन्नं त्वपि रुद्रदासे सद्रत्नमालां पृथिवीधराय।**
**पयस्विनीं गाममृतं घटं च दद्याद् विधौ स्वर्णमतोऽखिलेभ्यः।।३४।।**

रुद्रदास को उबला हुआ अन्न, पृथ्वीधर को रत्न की माला, ब्रह्मा को दूधवाली गाय तथा अमृत का घड़ा (दूध से भरा हुआ घड़ा), इस प्रकार सब को बलि दें तथा सुवर्ण भी दें।

**सुरास्थिमांसं विहितं चरक्यै तथैव पीतौदनकं विदार्यै।**
**रक्तौदनैः पूतनिकार्चनीया मत्स्यासवेन तथैव पापा।।३५।।**

चरकी को मदिरा, मांस व हड्डी की, विदारिका को पीला भात, पूतना को लाल भात, पाप को मदिरा व मछली प्रदान कर पूजा करना चाहिए।

**मासं पक्वं पिलिपिच्छायै जृम्भायै तद् विहितं सद्यः।**
**स्कन्दायै तन्मदिरायुक्तं त्वस्थ(स्थि)नार्यम्णे दिशि पूर्वादौ।।३६।।**

पीलीपिच्छक को पका हुआ मांस, जृंभा को ताजा मांस, स्कन्धा को मदिरा व मांस तथा आर्यमा को बघारा हुआ मांस वाली हड्डी दें।

इस श्लोक में बलि पदार्थ का वर्णन किया गया है। विभिन्न देवताओं के लिए विभिन्न पदार्थ बताया है। ग्रन्थ रचनाकाल में मांस, मदिरा, रक्त आदि को उस प्रकार की ऊर्जा देने वाले माना गया है। आज के समय में इनके स्थान पर अन्य पदार्थ का उपयोग कर सकते हैं।

| देवता एवं उनके बलि पदार्थ | |
|---|---|
| **देवता** | **बलि के पदार्थ** |
| ईश | घी व खिचड़ी (अन्न), |
| पर्जन्य | चावल और घी |
| जय | हरे रंग के वस्त्र युक्त कछुआ |
| इन्द्र | रत्न एवं आटे का वज्र |
| सूर्य | धूम्र का वितान |
| सत्य | घी मिश्रित गेहूँ, |
| भृश | मछली |
| अन्तरिक्ष | शकुलि (तिल व गुड़ की मिठाई) |
| अग्नि | शुचि |
| पूषा | शुचि व लावा, |
| वितथ | चने व भात |
| गृहक्षत | मधु व अन्न |
| यम | मांस मिश्रित भात |
| गन्धर्व | भात मिश्रित शतपत्र (कमल) |
| भृंगराज | बकरे की जीभ |
| मृग | हरा जौ |
| पितृ | लड्डू |
| दौवारिक | उड़द का बड़ा |
| सुग्रीव | पुआ |
| पुष्पदन्त . | दूध व सफेद फूल |
| वरुण | कमल |
| असुर | शराब |
| शेष (शोष) | तिल व तिल का तेल |
| पाप | पका मांस |

| देवता एवं उनके बलि पदार्थ | |
|---|---|
| **देवता** | **बलि के पदार्थ** |
| रोग | सर्वोषधि |
| सर्प | गाय का दूध |
| मुख्य | श्रीखण्ड व भात |
| भल्लाट | सुवर्ण |
| कुबेर | माण्डा,बकरी का दूध, |
| पर्वत | सत्तू |
| अदिति | लपसी |
| दिति | पूड़ी |
| आप | दूध, |
| आपवत्स | दही |
| आर्यमा | लाल चंदन , शक्कर सहित दूध |
| सवित्र | लड्डू |
| सविता | पूआ गुड़ व घी, |
| विवस्वान | घी युक्त दूध व लड्डू, |
| इन्द्र | फूलों की माला, |
| इन्द्रजय | चम्पा का फूल, |
| मित्र | घी व दूध, |
| रुद्र | गूगल की धूप तथा कपूर आदि सुगन्धित पदार्थ |
| रुद्रदास | उबला हुआ अन्न, |
| पृथ्वीधर | रत्न की माला, |
| ब्रह्मा | दूधवाली गाय, अमृत का (दूध से भरा हुआ) घड़ा |

## १.२.१७ पूजनफल

**यः पूजयेद् वास्तुमनन्ययुक्त्या न तस्य दुःखं भवतीह किञ्चित्।**
**जीवत्यसौ वर्षशतं सुखेन स्वर्गे नरस्तिष्ठति कल्पमेकः।।३७।।**

जो मनुष्य अनन्य भक्तिभाव से वास्तुपूजन करता है उसे (गृह में) किसी प्रकार का कष्ट नहीं होता है। वह एक सौ वर्ष तक जीवित रहता है एवं उसके उपरान्त एक कल्प तक सूखपूर्वक स्वर्ग में निवास करता है।

इस प्रकार से वास्तुपूजन (घर सही प्रकार की सकारात्मक ऊर्जा से भरा हो) गृह स्वामी १०० वर्ष तक स्वस्थ जीवन व्यतीत करता है।

सूक्ष्म रूप से देखने पर हम यह पाते हैं कि सभी प्रकार की ऊर्जा आवश्यकता से अधिक होने पर गृहस्वामी क्रोधित, दबंग, साहसी होता है, उचित मात्रा में होने पर सदैव शान्त व स्थिर चित्त वाला होता है।

### १.२.१८ अपूर्ण निर्माण व बिना पूजन के प्रवेश का फल

**अकपाटमनाछि(छ)न्नमदत्तबलिभोजनम्।**
**गृहं न प्रविशे(द्)धीमान् विपदामाकरं तु तत्।।३८।।**

बुद्धिमान को बिना दरवाजे के, बिना छत के तथा बिना वास्तुदेवता का पूजन किए घर में प्रवेश नहीं करना चाहिए, क्योंकि ऐसा करने पर विपत्ति का कारण होता है।

व्याख्या- इस श्लोक में यह बताया गया है कि बिना द्वार लगे घर में प्रवेश करने पर चोर आदि से भय रहता है। उस घर में कुत्ते, बिल्ली, सर्प आदि जीव भी आसानी से प्रवेश कर सकते हैं। घर में निजता या गोपनीयता का अभाव रहता है। वर्षा आदि के प्रकोप की आशंका रहती है अतः बिना छत वाले व द्वार वाले घर में प्रवेश नहीं करना चाहिए।

इसी प्रकार घर को सकारात्मक ऊर्जा से आवेशित किए बिना प्रवेश नहीं करना चाहिए।

**विश्लेषण (आज के परिप्रेक्ष्य में परिशीलन):-**

सर्वप्रथम वास्तुपुरुष की उत्पत्ति का वर्णन मिलता है। अपने यहाँ सामान्य रूप में सांकेतिक विद्या का प्रयोग किया जाता है। यहाँ भी सांकेतिक रूप से वास्तुपुरुष की उत्पत्ति का वर्णन किया गया है। देवता शब्द संस्कृत की दिव् धातु से बना है। जिसका अर्थ प्रकाश या ऊर्जा है।

जब हम किसी भी ग्राम, नगर, दुर्ग, जलाशय या घर आदि का निर्माण करते हैं तब उस पूरे क्षेत्र पर एक वास्तुपुरुष की कल्पना करते हैं। उस वास्तुपुरुष के विभिन्न अंगों पर विभिन्न देवता की स्थापना करते हैं या उस वास्तुपुरुष के विभिन्न अंगों पर विभिन्न प्रकार की ऊर्जा होती है, उसे देवता के नाम से कहा है।

इसका सामञ्जस्य करने पर हम पाते हैं कि प्लाट के विभिन्न भाग में अलग-अलग देवता या अलग-अलग प्रकार की ऊर्जा होती है। जो ऊर्जा जिस कार्य के लिए अनुकूल है, वहाँ उस प्रकार का निर्माण करने से, प्रकृति की पोषणकारी ऊर्जा प्राप्त होती है, जिसे कहते हैं कि प्रकृति का सहयोग प्राप्त होता है तथा विपरीत करने पर कार्य में बाधा आती है। ऊर्जा के अनुकूल निर्माण करना ही वास्तुविद्या है।

उसके पश्चात् देवताओं के लिए हवन पदार्थ का वर्णन किया है। इस वास्तुपूजन के द्वारा स्थान को सकारात्मक ऊर्जा से आवेशित किया जाता है। इसका वास्तुशोधन में भी अत्यधिक महत्व है। जो पद दूषित या दोषपूर्ण होता है, उसका शोधन या दोष दूर करने के लिए वास्तुपद के देवताओं के लिए, उनके नाम व मन्त्र के साथ हवन करने का विधान है, यही विधि वास्तुपूजन या वास्तुशान्ति कहलाती है।

जैसा कि हम जानते हैं कि देवता शब्द संस्कृत की दिव् धातु से बना है, जिसका अर्थ प्रकाश या ऊर्जा होता है। वास्तुपुरुष के शरीर स्थित ४५ देवता, ४५ अलग-अलग प्रकार की ऊर्जा को अभिव्यक्त करते हैं। किसी विशेष प्रकार की ऊर्जा की कमी होने पर, उस ऊर्जा को देने वाले पदार्थ का भोजन करना, अत्यधिक कमी होने पर उन पदार्थों का हवन कर सीधे रोम-रोम द्वारा उस ऊर्जा को ग्रहण करने का विधान यहाँ बताया गया है।

सभी देवताओं की ऊर्जा एक साथ प्राप्त करने के लिए शहद, घी, दूध, दही, शक्कर, काला तिल, ब्रीही (चाँवल), जौ तथा नया अन्न (चाँवल) इन पदार्थों का हवन करना चाहिए। इस प्रकार से हवन करने पर सभी प्रकार की ऊर्जा प्राप्त होती है। पूरा घर या वास्तु तथा वायुमण्डल सकारात्मक ऊर्जा से आवेशित हो जाता है।

आधुनिक समय में भी इस प्रकार से स्थान को सकारात्मक ऊर्जा से आवेशित किया जा सकता है।

## अध्याय-२

# आयादि, दुर्गपुरयन्त्रजलाशयादिलक्षण

## आयादि लक्षण

वास्तु के अनुसार भूखण्ड, कमरे, द्वार आदि की लम्बाई, चौड़ाई का मान ज्ञात करेंगे।

**परिभाषा**-आयादि गणित के सूत्र या फार्मूले हैं, जिससे वास्तु के अनुसार शुभ लम्बाई, चौड़ाई व ऊँचाई ज्ञात करते हैं।

**उपयोग**-लम्बाई व चौड़ाई चाहे भूखण्ड (प्लाट) की हो या कमरे की, टेबल की हो या कुर्सी की या खिड़की, दरवाजे या रोशनदान सभी के लिए इन्हीं आयादि सूत्र का उपयोग किया जाता है।

वैसे तो वास्तुशास्त्र में अनेक आयादि सूत्र का वर्णन मिलता है। ये सूत्र भी ग्रन्थ के अनुसार अलग-अलग हैं। किसी-किसी ग्रन्थ में (जैसे मानसार, मयमत आदि) छह सूत्र हैं तो इन्हें **षड्वर्ग** कहा है। इस ग्रन्थ में (विश्वकर्म प्रकाश) नौ सूत्र हैं।

किसी ग्रन्थ में क्षेत्रफल से आयादि ज्ञात करते हैं तो किसी में परिधि से, किसी में लम्बाई व चौड़ाई व ऊँचाई ज्ञात करने के अलग-अलग सूत्र हैं।

**इकाई**-लम्बाई व चौड़ाई नापने के लिए हम आजकल फीट या इंच का प्रयोग करते हैं। वास्तुशास्त्र में नापने के लिए जिस **इकाई** का उपयोग किया जाता है वह है हस्त व अंगुल।

## हस्त व अंगुल के उपयोग का महत्व

जैसे किसी व्यक्ति के लिए, कोई वस्त्र का निर्माण करते हैं, जैसे पेन्ट, शर्ट इत्यादि, तो वह पेन्ट, शर्ट व्यक्ति के नाप के अनुसार होना चाहिए। चूँकि प्रत्येक व्यक्ति का नाप या आकार अलग-अलग होता है। अतः उसके शर्ट, पेन्ट आदि का नाप भी अलग होता है।

जब हम किसी व्यक्ति के लिए घर बनवाते हैं तो उसके उपयोग में आने वाली वस्तुएँ भी उस व्यक्ति के नाप के अनुसार होना चाहिए। जैसे एक व्यक्ति जेसलमेर, बाड़मेर आदि क्षेत्र में रहने वाला है, उसकी ऊँचाई या

उसके शरीर की लम्बाई साढ़े छह फीट है, दूसरा व्यक्ति लद्दाख क्षेत्र का है, पहाड़ी क्षेत्र का है, जिसकी ऊँचाई या जिसके शरीर की लम्बाई सामान्यतः पांच या साढ़े पांच फीट है।

इस प्रकार दोनों व्यक्तियों के घर बनवाते समय हमें यह ध्यान रखना होगा कि उसके शरीर का क्या मान है? जेसलमेर वाले व्यक्ति के लिए पलंग करीब सात फीट का बनेगा, जबकि लद्दाख क्षेत्र में रहने वाले व्यक्ति का पलंग लगभग साढ़े पांच या छह फीट का बनेगा।

इसी प्रकार उनके बैठने के लिए जो कुर्सी होगी उसकी ऊँचाई भी अलग-अलग होगी।

इसलिए वास्तु में व्यक्ति के शरीर के नाप के अनुपात में गृह का निर्माण किया जाता है।

**इससे घर तथा व्यक्ति के बीच में सामञ्जस्य स्थापित होता है।**

व्यक्ति के शरीर के जिस अंग के अनुपात में निर्माण किया जाता है वह है हाथ या हस्त। छोटे माप के लिए जिस इकाई का प्रयोग करते हैं वह है अंगुल। एक हस्त में चौबीस अंगुल होते हैं।

राजवल्लभ ग्रन्थ के अध्याय ३ आयादि लक्षण में घर, मंदिर, राजमहल आदि के मान का निर्धारण करने के १५ मानदण्ड बताए हैं, जो इस प्रकार हैं-(१) आय, (२) नक्षत्र, (३) व्यय, (४) अंश, (५) तारा, (६) चन्द्रमा, (७) राशि, (८) गण, (९) नक्षत्र, (१०) वर्ण, (११) योनि, (१२) तिथि, (१३) वार, (१४) लग्न, (१५) वर्ग व नाड़ी के आधार पर विचार किया गया है।

### २.१.१ आयादि

**आयास्तु ध्वजधूमसिंहशुनकागौरासभेभाः क्रमात्**

**ध्वांक्षस्त्वष्ट(म) आयकेषु विषमाः श्रेष्ठाः सुराणां गृहे।।१।।**

आय का क्रम इस प्रकार है पहली ध्वज, दूसरी धूम, तीसरी सिंह, चौथी श्वान, पाँचवीं वृष, छठी गर्दभ, सातवीं गज़ तथा आठवीं आय ध्वांक्ष होती है। इन आयों में विषम (पहली, तीसरी, पाँचवीं तथा सातवीं) आय देव मन्दिर के लिए श्रेष्ठ है।

राजवल्लभ ग्रन्थ में माप की इकाई का वर्णन पूर्व में किया जा चुका है। मान कौन सा लेना, इसका निर्णय करने के उपरान्त आयादि सूत्रों को देखेंगे।

### २.१.२ मान

**मानं देवगृहादिभूपसदने शास्त्रोक्तहस्तेन तत्**
**गेहे कर्मकरेण नाथकरतः स्यात् त्रैणछि(छ)न्ने गृहे।**
**आयो दण्डकराङ्गुलादिमपितो हस्ताङ्गुलैरंशतः**
**क्षेत्रस्याप्यनुमानतोऽपि नगरे दण्डेन मानं पुरे।।२।।**

देवमन्दिर तथा राजघर के विषय में शास्त्र में कहे अनुसार हस्त से माप करें। साधारण लोगों के घर में, शिल्पी के हाथ से माप लें। घास व तृण के घर में स्वामी के हस्त का माप लें।

भूमि को हस्त, अंगुल तथा यव में मापें। भूमि का क्षेत्रफल निकालें। नगर का क्षेत्रफल दण्ड में लें।

### मान कौन सा लें (आय की कल्पना)

शालिनी

**आयः कल्प्यो हस्तमैयैः करैश्च क्षेत्रे मात्रानिर्मिते मात्रिकाभिः।**
**मध्ये पर्यङ्कासने मन्दिरे च देवागारे मण्डपे भित्तिबाह्ये।।३।।**

हस्त व अंगुल से माप लेकर, क्षेत्रफल निकालकर आय करें। पलंग (पर्यंकादि) में मध्य का मान लेकर, उसी प्रकार घर में चारों ओर का मध्य मान लेकर करें, परन्तु देवमन्दिर व मंडप के बाहर के चारों ओर का दीवार के बाहर से माप लेकर गणना करें।

व्याख्या-सामान्य रूप से देवमन्दिर में ओटले सहित मान लेकर गणना करते हैं।

घरों में दीवार के अन्दर-अन्दर का मान लेते हैं। मंदिर में ओटले सहित मान लिया जाता है। तथा उपकरण जैसे पलंग, सिंहासन, कुर्सी आदि में मध्य का मान लेते हैं।

### २.१.३ शुभ आय

शार्दूलविक्रीडित

**छत्रे देवगृहे द्विजस्य भवने स्याद् वेदिकायां जले**
**विस्तारोच्छ्रयवस्त्रभूषणमखागारेषु शस्तो ध्वजः।**
**धूमो वह्न्युपजीविनामपि गृहे कुण्डे च होमोद्भवे**
**सिंहद्वारनृपालयेऽस्त्रनिचये सिंहश्च सिंहासने।।४।।**

छत्र, देवमन्दिर, ब्राह्मण का घर, वेदी, जलाशय क्षेत्र का विस्तार, क्षेत्र की चौड़ाई व ऊँचाई, वस्त्र, आभूषण, यज्ञशाला के लिए **ध्वज** आय श्रेष्ठ है। अग्नि से आजीविका करने वालों का घर, होमकुण्ड के लिए **धूम** आय श्रेष्ठ है। सिंहद्वार, राजघर, अस्त्र संग्रह कक्ष तथा सिंहासन में **सिंह** आय श्रेष्ठ है।

| दिशानुसार आय एवं उसके उपयोग | | |
|---|---|---|
| **दिशा** | **आय** | **उपयोग** |
| पूर्व | ध्वज | छत्र, मन्दिर, ब्राह्मण, वेदी, जलाशय, वस्त्र, आभूषण, यज्ञशाला |
| अग्नि | धूम | अग्नि से आजीविका, होमकुण्ड |
| दक्षिण | सिंह | सिंहद्वार, राजघर, अस्त्र संग्रह कक्ष तथा सिंहासन |
| नैर्ऋत्य | श्वान | चाण्डाल के घर |
| पश्चिम | वृष | वैश्य, अश्वशाला, दुकान, लकड़ी का कमरा, भोजनशाला |
| वायव्य | खर | वादित्रों, गधे से आजीविका चलाने वाले |
| उत्तर | गज़ | शूद्र, पालकी, स्त्रियाँ, वाहन, शय्या व गजशाला |
| ईशान | ध्वांक्ष | शिल्पी, तपस्वी के लिए |

$\frac{(\text{लंबाई} \times \text{चौड़ाई})}{८}$, **शेषफल को आय कहते हैं।**

$\frac{\text{नक्षत्र}}{८}$ शेषफल को **व्यय** कहते हैं।

$\frac{(\text{लंबाई} \times \text{चौड़ाई}) \times ८}{२७}$ शेषफल को **नक्षत्र** कहते हैं।

**चाण्डाले शुनको विशां तु वृषभो हर्म्यो हयानां हितो**
**वाणिज्ये धनभोजनस्य भवनेऽथो वाद्यगेहे खरः।**
**वादित्रे ख(स्व)रजीविनामपि गृहे शूद्र गजो योजितो**
**याने स्त्रीगृहवाहने च शयने शस्तो गृहे हस्तिनाम्।।५।।**

चाण्डाल के घर के लिए **श्वान** आय श्रेष्ठ है। वैश्य (व्यापारी, बनिए) के घर के लिए, अश्वशाला, व्यापारी की दुकान के लिए, लकड़ी का कमरा, भोजनशाला के लिए **वृष** आय श्रेष्ठ है। वादित्रों (वाद्य व स्वर से आजीविका चलाने वालों) के लिए, गधे से आजीविका चलाने वालों के लिए **खर** आय श्रेष्ठ है। शूद्र, पालकी, स्त्रियाँ, वाहन, शय्या व गजशाला के लिए **गज़** आय श्रेष्ठ है।

### २.१.४ आय स्वरूप

**ध्वांक्षः शिल्पितपस्विने हितकरस्तेषां मुखं नामवत्**
**ध्वांक्ष काकमुखे बिडालवदने धूमो ध्वजो मानुषः।**
**सर्वे पक्षिपदा हरेरिव गलो हस्तो नरस्येव तु**
**प्राच्याः सृष्टिगताः क्रमेण पतयो ह्यष्टौ च ते सन्मुखाः।।६।।**

शिल्पी, तपस्वी के लिए **ध्वांक्ष** आय सुखकारी है। ध्वांक्ष आय का मुख काग, धूम का मुख बिल्ली, ध्वज का मनुष्य मुख है। (शेष आय के मुख उनके नाम के समान होते हैं।) सभी आय के पैर, पक्षी के समान हैं। गला सिंह के समान एवं हाथ मनुष्य के समान हैं।

इस आय का क्रम पूर्व, अग्नि, दक्षिण, नैर्ऋत्य, पश्चिम, वायव्य, उत्तर व ईशान है। इसी सृष्टि मार्ग के अनुक्रम से (प्रदक्षिण क्रम से) दिशाओं में स्वामी की आठ आय है अर्थात ध्वज का मुख पूर्व में, धूम का अग्नि में, सिंह का दक्षिण में, श्वान का नैर्ऋत्य में, वृष का पश्चिम में, गर्दभ का वायव्य में, गज़ का उत्तर दिशा में तथा ध्वांक्ष का मुख ईशान कोण में है।

| दिशानुसार आय | |
|---|---|
| दिशा | आय |
| पूर्व | ध्वज |
| आग्नेय | ध्वज, सिंह |
| दक्षिण | सिंह |
| नैर्ऋत्य | सिंह, वृष |
| पश्चिम | वृष |
| वायव्य | वृष, गज |
| उत्तर | गज |
| ईशान | गज, ध्वज |

## २.१.५ आय विचार

**देया सिंहगजध्वजा हि वृषभे सिंहध्वजौ कुञ्जरे**
**सिंहे वै ध्वज इष्यते न वृषभोऽन्यत्रापि देयो बुधैः।**

घर के लिए वृष. सिंह, ध्वज व गज आय शुभ हैं। गज आय वाले गृह में सिंह व ध्वज आय का द्वार शुभ होता है। ध्वज आय के घर में सिंह आय का द्वार शुभ होता है। वृष आय के घर में सिंह का प्रयोग नहीं करना चाहिए।

**सिंहो हस्तिवृषालये मृतिकरस्त्वायस्थवक्त्रं गृहं**
**तस्मिन्नेव च वामदक्षिणदिशाद्वारे स आयः शुभः।।७।।**

वृष आय के घर में सिंह व गज का प्रयोग मृत्यु देने वाला होता है। आय का उपयोग, जिस दिशा के आय हो उस दिशा में करना चाहिए। दाहिनी व बाई ओर भी आय का प्रयोग कर सकते हैं।

व्याख्या- श्लोक ८ में बताया जाएगा कि आय ८ होती हैं तथा आय किस प्रकार ज्ञात करते हैं या निकालते हैं। इन आठ आय के अलग-अलग उपयोग हैं। इनमें विषम आय शुभ हैं, अर्थात् ध्वज (१), सिंह (३), वृष (५) तथा गज (७) आय शुभ हैं।

हम देख चुके हैं कि ध्वज आय पूर्व दिशा में, सिंह आय दक्षिण दिशा में, वृष आय पश्चिम दिशा में तथा गज आय उत्तर दिशा में स्थित होती हैं।

यहां दो-तीन बातें ध्यान देने योग्य हैं। इस श्लोक में यह बताया है कि किस शुभ आय के स्थान पर हम अन्य आय का शुभ प्रयोग कर सकते हैं तथा किस अन्य आय का प्रयोग नहीं करना चाहिए। वृष आय का प्रयोग अन्य आय के स्थान पर नहीं करना चाहिए। इसी प्रकार वृष आय के स्थान पर सिंह या गज आय का प्रयोग नहीं करना चाहिए।

इस बात को हम इस प्रकार समझ सकते हैं कि जिस कार्य में वृष अर्थात व्यापारिक मनोवृत्ति का प्रयोग करना है, उस कार्य में सिंह (क्षत्रिय, प्रशासन) की आय देने पर उस व्यक्ति की मनोवृत्ति में क्रोध आदि अधिक हो सकता है, जो की व्यापारिक मनोवृत्ति के विपरीत है, अतः वृष के स्थान पर सिंह आय नहीं देना चाहिए।

इसी प्रकार वृष आय के स्थान पर गज आय नहीं देना चाहिए। गज आय विलासिता के लिए शुभ है, भोग-विलास, आनन्द, शयन कक्ष के लिए गज आय शुभ है। वृष आय (व्यापारिक मनोवृत्ति के लिए) के स्थान पर गज आय देने से व्यक्ति के लिए विलासिता के गुण बढेंगे तो व्यापार के लिए हितकर नहीं हैं।

श्लोक में आगे वर्णन आया है कि दाहिनी ओर तथा बाई ओर भी वह आय शुभ है, उसका तात्पर्य यह है कि जिस दिशा की जो आय है वह आय, उस दिशा से दाहिनी व बाई ओर भी शुभ है। उदाहरण जैसे पूर्व दिशा की आय ध्वज है तो ध्वज आय पूर्व दिशा से दाहिनी ओर तथा बाई ओर अर्थात अग्नि कोण तथा ईशान कोण में भी शुभ है। इसी प्रकार सिंह आय दक्षिण के अतिरिक्त आग्नेय कोण व नैर्ऋत्य कोण में भी शुभ है। इसी प्रकार वृष आय पश्चिम दिशा के अलावा नैर्ऋत्य कोण व वायव्य कोण में भी शुभ है। गज आय वायव्य, उत्तर व ईशान में शुभ है।

उदाहरण- माना कि किसी घर की लम्बाई २१ हस्त तथा चौड़ाई १९ हस्त है तो क्षेत्रफल हुआ-

क्षेत्रफल = लम्बाई X चौड़ाई २१X १९ = ३९९

आय ३९९/८ =४९ बार भाग गया तथा शेषफल ७ आया। यह गज आय है।

आयादि के सूत्रों को अन्य ग्रन्थ देखने का प्रयास करेंगे-

मत्स्यपुराण के अध्याय २६७ के श्लोक १५-१६ में बताया गया है कि

व्यासेन गुणिते दैर्घ्ये अष्टाभिर्वे हृते तथा।।१५।।

यच्छेषमायंतं विद्यादष्टभेदं वदामि वः। ध्वजो धूमश्च सिंहश्च खरः श्वावृष एव च।।१६।।

हस्ती ध्वांक्षश्च पूर्वाद्याः करशेषा भवन्त्यमी।

घर के व्यास से लम्बाई के मान में गुणा कर आठ का भाग दें, जो शेष बचे उसे आय जानना चाहिए । अब मैं आप लोगों को आठ भेद बता रहा हूँ। उन शेष हस्त की क्रमशः ध्वज, धूम, सिंह, श्वान, वृषभ, खर, हस्ती और काक की संज्ञा होती है।

समरांगण सूत्रधार ग्रन्थ के अनुसार

**देवतानां तु धिष्ण्येषु कर्महस्तेन केवलम्।**
**दैर्घ्यं हन्यात् पृथुत्वेन हरेद् भागं ततोऽष्टभिः।।१७।।**
**यच्छेषमायं तं विद्याच्छास्त्रदृष्टं ध्वजादिकम्।**

देवताओं के मन्दिरों में केवल कर्म-हस्त से मान किया जाता है। पृथुत्व से दैर्घ्य को मारे और उसके बाद आठ भागों से हरण करें, जो शेष रह जाय उसको आय समझना चाहिए। वही शास्त्रोक ध्वजादिक भी जानने चाहिए।

आयादि-विचार

अब वेश्मों के आय (income), व्यय (expense), अंश और ऋक्षों (नक्षत्र) का वर्णन करता हूँ। गृह-स्वामी के प्रमाण-वश से ठीक तरह विचार कर नगर में अथवा पुरादि में दंडों (measuring rods) से मान-विधान कहा गया है। इसे दण्डाश्रित मान कहना चाहिए।

उसके अलाभ (non-availability) में ठीक तरह से आय की विशुद्धि के लिए हस्तों (हाथ) के द्वारा मान करना चाहिए। यहाँ पर क्षेत्र में हस्तों के द्वारा मान करना चाहिए।

जहाँ पर क्षेत्र में हस्तों के द्वारा मान किया जाता है, वहाँ पर हस्ताश्रित आय होता है। क्षेत्र के अलाभ में तो वहीं पर अंगुलों से ग्राह्य (ग्रह्ण) होता है, अंगुलों (12 of which make a vitasti and 24 a hasta or cubit) के द्वारा नापे गए क्षेत्र में वह अंगुलाश्रित मान कहा जाता है।

उसके अलाभ में क्षेत्र के अनुसार पादों (squares) से अथवा अलाभ में क्षेत्र के अनुसार पादों से अथवा यवों (लंबाई की एक नाप- एक अंगुल का १/६ या १/८) से मान करना चाहिए। स्वामी के हाथ से अथवा कर्म-हस्त (i.e. practical cubits) से भवनों में मान होता है।

देवताओं के मन्दिरों में केवल कर्म-हस्त से मान किया जाता है। पृथुत्व से दैर्घ्य को मारे और उसके बाद आठ भागों से हरण करें, जो शेष रह जाय उसको आय समझना चाहिए। वही शास्त्रोक

ध्वजादिक भी जानने चाहिए।

इन ध्वजाओं में निम्नलिखित उपलक्षण कहे जाते है–ध्वज, धूम, सिंह (a lion), श्वा (a dog), वृष (a bull), खर (donkey), कुंजर (हाथी, tusker) तथा ध्वांश (a crow)। प्राची (पूर्व) आदि दिशाओं में प्रदक्षिण (clockwise) और परस्पर अभिमुख (सामने की और मुख करके) और स्वतन्त्रतापूर्वक, स्वच्छन्दचारी वृद्धि-विधायक आय की ये संज्ञाएँ पूर्वाचार्यों के द्वारा समुद्दिष्ट (पूर्णतः निर्देश की गई) की गयी हैं।

वृष (a bull), सिंह (a lion) और गजवाली (a tusker) ध्वजाएँ प्रासादों, पुरों (नगर, शहर) एवं वेश्मों (गृहों) में मंगलकारी कही गई हैं। ध्वज में अर्थलाभ (धन लाभ), धूम में सन्ताप (दुःख, पीड़ा, वेदना), सिंह में भोग, कुत्ते (श्वान)(dog) में कलि (झगड़ा, लड़ाई), वृष में धन और धान्य, खर में स्त्री-दूषण, गज में मंगल दिखाई देते है, ध्वांश में तो मरण निश्चित है, वृष के स्थान में गज और वृषभ और गज के स्थान में सिंह रखें, वृष को दूसरे स्थान पर न रखें, तो ध्वज सर्वत्र प्रशस्त (श्रेष्ठ) माना जाता है।

सिंह विशेषकर ब्राह्मण का कल्याण-कर्ता है। क्षत्रिय के लिए गज प्रशस्त (श्रेष्ठ) है। वृषभ वैश्य के लिए प्रशस्त है। शुद्र के लिए ध्वज ही एक प्रशस्त है। वह सदा अर्थप्रद (धन प्रदान करने वाला) होता है। इस प्रकार से भवनों के ये सब आय वर्णित (वर्णन करना) किए गए हैं।

आसन् अर्थात् राजासन में सिंह और आतपत्र अर्थात् राजछत्र में, ध्वज को, इसी प्रकार चामर और व्यजनादि राज-चिन्हों (trademarks or royal insignia) में, शस्त्रों में, रथों में, कवचों में, सब में सिंह अथवा गज को प्रदान करें। सारी (पक्षिविशेष), घोड़ा, गज, पर्याण (काठी, जीन कसना) में गज या वृषभ को प्रदान करें। अर्थ (धन) के रखने वाले पात्रों (बर्तनों) में, शयनों में गज को प्रदान करें। इसी प्रकार यान (वाहन, रथ) में और वाहन में भी बुद्धिमान् को गज की योजना करनी चाहिए।

' प्रासाद (मंदिर), मूर्ति, लिंग, पीठ, मंडप और वेदियों में, कुंडों (bowl-shaped).vessels or holes in grounds meant for receiving and preserving water, a pool, a basin, a well especially connected with a deity or holy purpose or bowl of a mendicant) में और देवोपकरणों में ध्वज देना चाहिए। गृह के समान ही विवाह की वेदी और मंडप इन दोनों में आय की व्यवस्था होती है।

रसोई में वृष को और जलाधार जलाशाय में, थाली या अन्य भोजन-पात्र में, अन्न रखने वाले कोष्ठागार (store house of grains.)में भी वृष दे। घर में गृहोपकरणों (luggage's of the house) में भी वृष को दे। गजशाला (elephant mews or stud) में वृष अथवा गज को दें।

अश्वशालाओं में, गोशालाओं (cow-pens) में और गोकुलों (i.e. among the herds of kine) में वृष को दे। गजशालाओं में, अश्वशालाओं (horses stables) में और वृषशालाओं में यत्नपूर्वक (with effort) सिंह का वर्जन (छोड़ दें) करें।

अधमों (lowly beings) के लिए खर, ध्वांश, धूम, और श्वान ये शुभ कहे गए हैं। अग्नि-जीवियों (आग से जीविका जिनकी चलती हैं, अर्थात आय होती हैं) के लिए धूम प्रशस्त (श्रेष्ठ) कहा गया है और सन्यासियों के लिए ध्वांश हितकारी कहा गया है।

स्वगणों (a pack of hounds or terriers)(a hunter with a pack of hounds), चांडालों (पतित, अधम) के अपने घरों के लिए खर शुभ कहा गया है। इसी प्रकार नटों, नर्तकों तथा वेश्याओं के भवनों के लिए भी खर शुभ कहा गया है। कुम्भकारों (potters), धोबियों (washer men) आदि के भवनों के लिए भी यही विधान है।

व्यय-विचार–घरों आदि में क्षेत्रफल को आठ भागों से गणना करें, तीन घन से शेष प्राप्त करें। अष्टहृत क्षेत्र या नक्षत्र में व्यय होता है। पिशाच, राक्षस और यक्ष इन तीन नामों से व्यय (खर्च) माना गया है।

अशंक-विचार–क्रमशः सम, अधिक न्यून आय से क्षेत्रफल में व्यय को क्षिप्तकर और गृहनाम और अक्षरों को भी क्षिप्त (हटाया हुआ, उपेक्षित) करके तीन से भाग का हरण करें और जो बाकी बचे वह अंशक कहलाता है।

जिस प्रकार चतुरंग मन्त्र मुख्य है और लग्न में नवांशक मुख्य है, उसी प्रकार से घरों में प्रधानता तीन अंश मुख्य होते हैं। वे है–इन्द्र, यम और राजा। इन तीन नामों से अशंक होते है। यथार्थ नाम फल देने वाले ये तीनों जानने चाहिए।

तारा-विचार–स्वामी के नक्षत्र से गणना करें और जब तक भरणी का नक्षत्र न आजाए तब तक गणना करनी चाहिए। फिर उसमें नौ से भाग करने पर जो शेष हो उसे तारा कहा गया है।

१. जन्म २. सम्पत् ३. विपत् ४. क्षेम ५. पाप ६. साधक ७. नैधनी ८. मैत्री ९. परम मैत्री--ये संज्ञाएँ कही गई हैं। ये फल में सब समान हैं। तीसरी, सातवीं और पाँचवीं तारा स्वामी के गृह में वर्जित कही गई हैं।

पहली, दूसरी, आठवीं तारा को मध्यम तारा कहा गया है। अनिष्ट ऋक्ष (नक्षत्र, तारा) में भी और अष्टम चन्द्रमा में भी चौथी, छठी और नवमी ताराएँ मनुष्यों का दुरित अर्थात् पाप ले जाते हैं।

सुर, राक्षस और मर्त्स संज्ञा वाले ऋक्षों के तीन गण होते हैं। जो गण और ऋक्ष (नक्षत्र) स्वामी का होता है उसी गण और नक्षत्र का घर शुद्ध होता है।

१. मृग २. अश्विनी ३. रेवती ४. स्वाती ५. मैत्र ६. पुण्य ७. पुनर्वसु ८. हस्त ९. श्रवण–ये नौ देवगण होते है।

१. विशाखा २. कृत्तिका, ३. आश्लेषा ४. नैर्ऋत ५. वारुण ६. मघा ७. चित्रा ८. ज्येष्ठा ९.घनिष्ठा–ये नौ राक्षसगण कहलाते हैं।

१. आर्द्र २. भरणी और ३. रोहणी–ये तीन पहिले वाले नक्षत्र और छः बाद वाले मिलकर (तीनों पूर्वा तथा तीनों उत्तरा) नवगण मानुषगण (मनुष्यगण) समझने चाहिए।

जिस घर में गण-साम्य (समता), शुभ नक्षत्र और आय से व्यय कम तथा हितकारी अंश होते हैं, वह घर शुभ फल देने वाला होता है।

आय, व्यय, योनि, नक्षत्र, भवनांशक और गृहनाम के घर के छः करण जानने चाहिए। तीन शुभ करणों से शुभ वेश्म, दो और एक से अशुभ और चारों करणों से अति शुभ घर होता है।

घर समान आय और व्यय वाला नहीं होना चाहिए और न अ-व्यय होना चाहिए और न अधिक-व्यय होना चाहिए। द्वितीयांश, असमान-योनि और असमान-नक्षत्र वाला घर नहीं बनाना चाहिए और स्वामी के तुल्य अभिधान (कहना, बोलना, नाम रखना, संकेत करना) वाले घर को दूर ही से त्याग देना चाहिए।

समान-सप्तक, एक-नक्षत्र, तीसरा-ग्यारहवां और चौथा तथा दशवां-ऐसे नक्षत्र में घर वनवाना चाहिए।

छः कोष्ठ वाला, तीन कोने वाला और साथ ही साथ दूसरा और बारहवाँ वाला इस प्रकार के भवन वर्ज्य (त्यागने योग्य) हैं। षट्-कोष्टक गृह में मृत्यु, दैन्य (गरीबी, दरिद्रता) तथा वियोग (अलग होना) प्राप्त होते हैं। त्रिकोण (three cornered house) में बसने वालों को दुःख और वैधव्य (विधवापन) (widowhood) उत्पन्न होता है।

द्विद्वादश (double bordered, twelve cornerd or started house) में बसने वालों को पुत्र, पौत्र, गुरु, बन्धु (रिश्तेदार) और धन आदि का नाश प्राप्त होता है।

आठ से हृत क्षेत्रफल के ख (०) नेत्र (२) शशि (१) (अर्थात् १२०) इनसे विभाजित होने पर जो शेष बचे उसमें जीवन और पाँच से विभाजित करने पर मृत्यु बताई गयी है।

सभुज, षड्दारु (the six fagotted beams)-सहित, मुख-मंडप (opening pavilion) से युक्त भवन के आयाम और पृथुत्व (by length and breadth) से मान करके विभाजन करें।

जो वास्तु सब प्रकार से शोधित (round polish) और ठीक तरह से नापा गया हो वह स्वामी के लिए धन्य है और स्थपति के लिए बड़ा कीर्तिकारक होता है।

स्त्रियों, पशुओं, मनुष्यों, कीर्ति, आयु, धन, धान्यों से प्रमोद एवं महोत्सवों से अर्चित (पूजित, आदर किया हुआ) वास्तु वृद्धि को प्राप्त करता है।

मानसार ग्रन्थ के अनुसार

## आयादि सूत्र

३२ ग्राम के प्रयोग के लिए आयादि लक्षण का वर्णन करते हैं। नौ प्रकार की लंबाई या (एक) लंबाई, चौड़ाई या परिधि का शुद्ध मान के स्थापन हेतु आयादि के नौ सूत्रों का प्रयोग करें। कुछ विद्वानों ने कहा है कि **आय व नक्षत्र का संबंध लंबाई से, तिथि व वार का संबंध परिधि से, व्यय व योनि का संबंध चौड़ाई से है।**

३४ जब लंबाई को आठ से गुणा कर बारह से भाग देते हैं तो जो शेष बचता है वह **आय** है। जब लंबाई को आठ से गुणा कर सत्ताईस से भाग देते हैं तो जो शेष बचता है वह **क्षप (नक्षत्र)** है। जब चौड़ाई को नौ से गुणा कर दस से भाग देते हैं, तो जो शेष बचता है वह **व्यय** है।

३६ जब (चौड़ाई) को तीन से गुणा कर आठ से भाग देते हैं तो जो शेष बचता है वह **योनि** है। (परिधि) को नौ से गुणा कर सात से भाग देते हैं, जो शेष बचता है वह **वार** है। (परिधि) को नौ से गुणा कर तीस से भाग देते हैं, जो शेष बचता है वह **तिथि** है।

३७ विद्वान इन आयादि षड्वर्ग का प्रयोग करें।

मानसार अध्याय १९

३ ये हर्म्य पुनः स्थानक आदि तीन प्रकार के होते है। इन्हें आयादि से शुद्ध करना चाहिए। उत्सेधे मान(नं) गृ(ग्रा)ह्यं चेत्स्थानकं तत्प्रकथ्यते। विस्तारे मान(नं) संकल्प्य चासनं तदुदीरितम्।।४।।

४ ऊँचाई के मान से गृह के मान का करने पर वह स्थानक होता है। जब मान लंबाई से करते हैं तो वह आसन कहलाता है।

५ जब मान चौड़ाई से करते हैं तो वह शयन कहलाता है। इन तीन प्रकार में हर्म्य में आसन को संचित, स्थानक को असंचित तथा शयन को अपसंचित कहा गया है।

मयमत ग्रन्थ के अनुसार अध्याय ९

## आयादि

२० लंबाई व चौड़ाई के जोड़ को, आठ से गुणाकर, बारह से विभाजित (भाग) करने पर तब जो शेष बचता है, उसे **आय** कहते हैं। लंबाई व चौड़ाई को जोड़कर नौ से गुणा कर, दस से भाग देने पर जो शेष बचता है उसे **व्यय** कहते हैं।

२१ जब लंबाई व चौड़ाई के जोड़ को तीन से गुणा कर, गुणनफल को आठ से भाग देने पर जो शेष बचता है उसे **योनि** कहते हैं ये क्रम से ध्वज, धूम, सिंह, श्वान, वृष, खर, गज़ तथा काक होती है।

२२ इन आठ योनियों में से ध्वज, सिंह, वृष तथा हाथी (गज़) शुभ है। लंबाई व चौड़ाई के जोड़ को आठ से गुणाकर, सत्ताईस से भाग देने पर quotient (भागफल) को वय (अवस्था) तथा जो शेष बचता है उसे **नक्षत्र** कहते हैं।

**आयादि सूत्र**

$$\frac{(\text{लंबाई} + \text{चौड़ाई}) \times ८}{१२}$$ **शेषफल को आय कहते हैं।**

$$\frac{(\text{लंबाई} + \text{चौड़ाई}) \times ९}{१०}$$ शेषफल को **व्यय** कहते हैं।

$$\frac{(\text{लंबाई} + \text{चौड़ाई}) \times ३}{८}$$ शेषफल को **योनि** कहते हैं।

$$\frac{(\text{लंबाई} + \text{चौड़ाई}) \times ८}{२७}$$ शेषफल को **नक्षत्र** कहते हैं।

$$\frac{(\text{लंबाई} + \text{चौड़ाई}) \times ८}{३०}$$ शेषफल को **तिथि** कहते हैं।

